इस मन्त्र के अतिरिक्त वेदो मे अन्य स्थानो पर भी चारो वेदो की सत्ता सिद्ध होती है। किन्तु ऐसा ग्रहण करना तब हमारी कल्पना अथवा पूर्वाग्रह मात्र होगी जब तक हम उन स्थानों पर किये गये प्राचीन वाक्यो को न देखले। ऋग्वेद 4 58 3 के 'चत्वारि शृगा' पद की व्याख्या करते हुए यास्काचार्य कहते हैं – चत्वारि शृगा इति वेदा वा एत उक्ता (नि 93 7)। यही कथन ब्राह्मण मे भी प्राप्त होता है। इसी प्रकार अथर्ववेद के मन्त्र 'ब्रह्म प्रजापतिर्धाता लोका वेदा सप्त ऋषयोऽग्नय' 19 9 12 मे पठित 'वेदा' पद का अर्थ करते हुए आचार्य सायण कहते है—वेदा सागाश्चत्वार। इस प्रकार इन प्रमाणो के आधार पर तीनो वेदो के साथ ही अथर्ववेद की सत्ता भी सिद्ध हो जाती है।

अब हम अथर्ववेद को अर्वाचीन सिद्ध करने के लिए दिये गये दूसरे हेतु पर विचार करते है कि अथर्ववेद की भाषा ऋग्वेद की भाषा से दूसरे स्तर की है अत यह वेद अन्य वेदो की अपेक्षा अर्वाचीन है। जहा तक भाषा का प्रश्न है ऋग्वेद के दशम एव प्रथम मण्डलो को भी अन्य की अपेक्षा अर्वाचीन सिद्ध करने में यही हेतु दिया जाता है कि इन मण्डलों की भाषा अन्य मण्डलो की भाषा से भिन्न है। भाषा-भेद के आधार पर किसी भी वेद को अथवा एक ही वेद के किसी भी मण्डल अथवा काण्ड को प्राचीन तथा अर्वाचीन सिद्ध नही किया जा सकता। वेद ही क्या किसी भी ग्रन्थ का पौर्वापर्य सिद्ध करने मे भाषा कोई ठोस आधार नही है। प्रतिपाद्य विषय के कारण एक ही ग्रन्थ मे भाषा-भेद देखा जाता है। उदाहरण के रूप मे कादम्बरी तथा हर्षचरित मे अत्यन्त जटिल दुर्बोध स्थल भी हैं तथा सरल सुबोध स्थल भी विद्यमान हैं। दोनो स्थलो का लेखक एक ही है। इस विषय मे दूसरी युक्ति यह भी है कि कादम्बरी को बाणभट्ट तथा इसके पुत्र पुलिन्द की कृति माना जाता है किन्तु कादम्बरी मे प्रयुक्त भाषा के आधार पर ऐसा सिद्ध नही किया जा सकता। यहा पर हमे यह भी सोचना होगा कि यदि भाषा के आधार पर अथर्ववेद को अन्य वेदो की अपेक्षा अर्वाचीन माना जाता है तो इसी भाषा-भेद के कारण अथर्ववेद को अन्य वेदों से भी प्राचीन क्यों न मान लिया जाए। इस विषय मे प्रो॰ धर्न लिखते हैं कभी-कभी यह समझना कठिन हो जाता है कि नये और पुराने का अभिप्राय क्या है। क्या ऋग्वेद की अपेक्षा अथर्ववेद को नया कहा जाता है यह एक अन्धविश्वास हो गया है। अथर्ववेद मे आधे के लगभग सूक्त वही हैं जो ऋग्वेद के हैं और अथर्व॰ के अवशिष्ट भाग को पीछे का बना हुआ तभी कहा जा सकता है जबकि भाषा

अथवा वाक्य संरचना के आधार पर कोई युक्ति हो ।[18] किन्तु जहा तक ज्ञात है आज तक किसी ने भी ऐसा उद्यम नही किया है ।

ब्लूमफील्ड ने ऋग्वेद एव यजुर्वेद के कुछ मन्त्रो से अथर्ववेद के कुछ मन्त्रो की तुलना करके यह सिद्ध करने का प्रयास किया है कि ऋग्वेद तथा यजुर्वेद की अपेक्षा अथर्ववेद बाद की रचना है । साथ ही वे यह भी कहते हैं कि किसी भी सूक्त के समय-निर्धारण के लिए अकेले भाषा सम्बन्धी आकडे व्यर्थ हैं । उन्होने दोनो वेदो मे से ऐसे प्रयोग भी दिखलाये हैं जिनमें ऋग्वेद के शब्दो की अपेक्षा अथर्ववेद मे प्रयुक्त शब्दो को पूर्ववर्ती माना है । उदाहरणार्थ ऋग्वेद 10 145 2 मे 'कुरू' पद का प्रयोग हुआ है जबकि अथर्ववेद 3 18 मे इसके लिए 'कृषि' पद प्रयुक्त है । ब्लूमफील्ड ने ऋग्वेद के 'कुरू' को अथर्ववेद के 'कृधि' से परवर्ती माना है ।[19] किन्तु इसके साथ ही अथर्ववेद के अनेक प्रयोगो को ऋग्वेद से परवर्ती भी स्वीकार किया है । उसने अथर्ववेद के अनेक प्रयोगों को ऋग्वेद की अपेक्षा उत्तम ठहराया है किन्तु अनेक प्रयोगो को ऋग्वेद से हीन भी कहा है । कहना न होगा कि ब्लूमफील्ड के ये निष्कर्ष उसकी अपनी अभिरुचि एव कल्पना पर आधारित है । उसने अपनी कल्पना से दोनो वेदो के मन्त्रो की तुलना करते हुए कुछ वेदो को उत्तम कह दिया है तथा कुछ को हीन । इतना ही नही, अपितु अनेक शब्दो को वह अर्थहीन भी मानता है । इस विषय मे यद्यपि उसने महान् प्रयास किया है किन्तु इस प्रयास के पीछे उसकी यह धारणा काम कर रही है कि दोनो वेदो के शब्दो मे आदान-प्रदान हुआ है । अथर्ववेद के ऋषि ने जान-बूझ कर ऋग्वेद के शब्दो को परिवर्तित कर दिया । इसलिए उसमे उत्तमता तथा निकृष्टता आ गयी । दोनो मन्त्रो के प्रसूत प्रतीत, अनूच आदि शब्दो मे स्वर-भेद स्पष्ट है । इतना ही नही अथर्ववेद का प्रसूत, पद वज्र का विशेषण है जिसका अर्थ है चलाया हुआ । जबकि ऋग्वेद मे 'सु' तथा 'सू' दोनो उपसर्ग हैं तथा 'त' चतुर्थी एक बचन रूप है इसीलिए दोनो पदो मे अर्थ-भेद के साथ-साथ स्वर-भेद भी हो गया । यदि बाह्य रूपरचना को देखकर शब्दो की परस्पर उत्तमता तथा हीनता स्थापित की जाने लगे तो यह विश्वसनीय नही होगी । ऋग्वेद के जिस पद विष्टमस्तु को ब्लूमफील्ड अर्थहीन बतला रहे हैं उसका स्पष्ट अर्थ है—(विष्टम्) व्याप्त (अस्तु) हो । इतना ही नही, ब्लूमफील्ड तो अथर्ववेद के छन्दो को भी दोषपूर्ण मानते है । तथा ऐसे छन्दों के विवेचन के लिए बृहत्सर्वानुक्रमणी पर भी आक्षेप करते हैं ।

---

18 कपिलदेव शास्त्री कृत सस्कृतविद्या का इतिहास, प्रथमावृत्ति पृ० 56 पर उद्धृत

19. अथर्ववेद एव गोपथ ब्राह्मण, पृ 94

यह सब इसी का परिणाम है कि वेद की भाषा को उससे बाद मे बने छन्द एवं व्याकरण के नियमों पर कसने का प्रयत्न किया गया है । यह मानकर नही चला गया कि वेद की भाषा इन सभी नियमो से पुरातन है। नियम उससे बाद मे बने हैं। अत वह इन नियमो की पकड मे नही आ सकती। यही कारण है कि पाणिनि को भी अनेक बार 'बहुल छन्दसि' कहकर वैदिक भाषा को नियमो से मुक्त करना पडा। वेद के छन्द तथा व्याकरण सम्बन्धी प्रयोग सभी स्वतन्त्र हैं। उनको एक वेद ने दूसरे से उधार नहीं* लिया है न उनमे परिवर्तन किया है। प्रत्येक वेद के अपने मन्त्र एव पद नियत हैं। जो दूसरे वेदों से भिन्न भी हैं समाने भी हैं उनकी अपनी निश्चित भाषा है जो हमे अपने बनाए नियमो के आधार पर अनिश्चित सी प्रतीत होती है। इन सबके आधार पर एक वेद को दूसरे मे पूर्ववर्ती अथवा परवर्ती सिद्ध नही किया जा सकता। इस सम्बन्ध मे वाचस्पति गैरोला लिखते हैं कि चारो वेदो की सहिताओ का एक जैसा महत्व है एव एक जैसी प्राचीनता। बारीक समीक्षा करने पर देखा जाय तो ऋग्वेद की क्रियाओ मे भी भाषा वैषम्य देखने को मिलता है। इस भाषा वैषम्य का कदापि यह प्रयोजन नही है कि ऋग्वेद के कुछ मन्त्रो को कुछ दूसरे ही लोगो ने बहुत पहले रचा और कुछ दूसरे लोगो ने बहुत बाद में। अथर्ववेद को अन्य वेदो की अपेक्षा अर्वाचीन सिद्ध करने मे एक मनोरञ्जक बात यह भी है कि एक ओर तो अथर्ववेद को अर्वाचीन कहा जाता किन्तु दूसरी ओर इसके अनेक सूक्तो को ऋग्वेद से भी प्राचीन बतलाया जाता है। अथर्ववेद की अर्वाचीनता के प्रतिपादकों के अनुसार अथर्ववेद का 15वाँ, 17वाँ, 18 वाँ, 19वाँ तथा 20वा काण्ड अर्वाचीन रचना है। इनको अर्वाचीन कहने मे मुख्य युक्ति है कि पैप्पलाद शाखा मे शौनक शाखा के कुछ मन्त्र विद्यमान नही है। अथर्ववेद के 18वे काण्ड को अर्वाचीन सिद्ध करने मे Vedic Age नामक पुस्तक मे यही हेतु दिया गया है। इसका उत्तर यही है कि शाखाओ मे सम्पूर्ण वेदो को सगृहीत नही किया गया। विशेष भागो का किसी विशेष प्रयोजन से वहाँ पर सग्रह एव व्याख्यान किया गया है। अथर्ववेद के 20वें काण्ड को अर्वाचीन सिद्ध करने मे एक युक्ति यह भी की जाती है कि यह काण्ड ब्राह्मणाच्छसी नामक ऋत्विक् को यज्ञ मे स्थान देने के लिए इन मन्त्रो को ऋग्वेद से लिया गया है। वक्तव्य पर आपत्ति यह आती है कि यदि यह काण्ड ऋग्वेद से लिया गया है तो इन मन्त्रो की प्राचीनता तो सुतरा सिद्ध है। ब्राह्मणाच्छसी नामक ऋत्विक् के लिए ही इन मन्त्रों का समावेश अथर्ववेद मे किया गया, यह मत स्थापना पुष्ट प्रमाणो के अभाव में कल्पनामात्र है। इस काण्ड मे 141 सूक्त हैं। इन सूक्तों में इन्द्र-वसिष्ठ वामदेव-गृत्समद आदि अनेक ऋषि

है। इस काण्ड मे जल-औषधि, राजा-प्रजा, नदी-कुएँ, युद्ध-युष्ट-शूर आदि अनेक विषयो का वर्णन है। इन सब की विद्यमानता म यह कल्पना निराधार प्रतीत होती है कि ब्रह्मणाच्छसी नामक ऋत्विक् के लिए इन मन्त्रो का समावेश अथर्ववेद मे किया गया। अथर्ववेद के 20वे काण्ड को प्रक्षिप्त तथा अर्वाचीन मानने मे ब्लूमफील्ड ने प्रमाण के रूप मे ऋग्वेद का मन्त्र भी उपस्थित किया है—

यस्मात्कोशादुदभराम वेद तस्मिन्नन्तरवदध्म एनम् ।
कृतमिष्ट ब्रह्मणो वीर्येण तेन मदेवास्तवसावतेह ॥

अथर्व० 19 72 1

इस मन्त्र के कारण 19वे काण्ड पर ही अथर्ववेद की समाप्ति समझी जाती है। यदि ध्यानपूर्वक देखा जाए तो यह मन्त्र उक्त मन्तव्य को पुष्ट नही करता क्योकि सम्पूर्ण मन्त्र मे वेद की समाप्ति का सूचक कोई भी पद नही है। यदि इसी प्रकार के सकेतो को वेद की समाप्ति का सूचक समझा जाए तो 17वें काण्ड के अन्त मे एक मन्त्र मे आता है 'अन्तर्दधे सलिलेन वाच' अर्थात् मैं वाणी जल के साथ अन्तर्धान होता हू। इस आधार पर मान लिया जाना चाहिए कि इस मन्त्र को कह कर ऋषि अन्तर्धान हो गये तथा यहां पर अथर्ववेद समाप्त हो गया, किन्तु ऐसा नही माना जाता। अथर्ववेद के 19वें काण्ड मे 72 सूक्त हैं। इस आधार पर परवर्ती रचना माना जाता है कि यद्यपि 19वें काण्ड के सूक्त मे पैप्पलाद शाखा मे उपलब्ध होते है किन्तु वे यहां पर इधर-उधर बिखरे पडे हैं। इस काण्ड को परवर्ती सिद्ध करने के लिए यह हेतु ठीक नही माना जा सकता क्योकि शाखाओ मे कुछ भेद हो जाने का कारण है उनका किसी यज्ञादि के उद्देश्य से सकलन।

(3) अथर्ववेद मे प्रतिपादित विषय के आधार पर भी इसे परवर्ती सिद्ध किया जाता है। अथर्ववेद पर आरोप लगाया जाता है कि इस वेद मे जादू टोने का वर्णन है। जादू-टोने से सम्बन्धित क्रियाए किसी उच्चवर्ग से सम्बन्ध नही रखती अत निम्न वर्ग की क्रियाओ से युक्त होने के कारण यह वेद परवर्ती रचना है। ब्लूमफील्ड जैसे अथर्ववेद के आलोचको की मान्यता है कि अथर्ववेद मे अथर्वा अगिरसो से सम्बन्धित अभिचारो का वर्णन है। इनमें से अथर्वा से सम्बन्धित अभिचार शान्त प्रकृति के हैं तथा अगिरसो से सम्बन्धित अभिचार क्रूर प्रकृति के। ये क्रूर अभिचार निम्न वर्ग का प्रतिनिधित्व करते है तथा बाद की रचनाए हैं। इस आक्षेप का प्रथम परिवाद तो यही है कि अथर्ववेद मे जादू-टोने, अभिचार आदि का प्रतिपादन ही नही है। जहां पर इस प्रकार के विचार देखने को मिलते हैं, वहा पर विभिन्न

रोगो को दूर करने की प्रक्रिया है अथवा उन्मादशील मनोवैज्ञानिक क्रियाओं का वर्णन है। विषयान्तर के भय से इस निबन्ध में नही लिखा जा सकता। दूसरे इस कथन मे वदतोव्याघात भी है कि अगिरसो से सम्बन्धित सूक्त, पाश्चात्य विचारको के अनुसार, निम्नवर्ग से सम्बन्धित हैं तथा बाद की रचना हैं। किन्तु विकासवाद के अनुसार तो मनुष्य प्रारम्भिक अवस्था में जगली असभ्य था। यदि अगिरसो से सम्बन्धित सूक्त निम्नवर्ग से सम्बन्धित हैं तो इन सूक्तो को प्राचीन माना जाना चाहिए न कि अर्वाचीन। तीसरे यह भी निश्चित नही है कि अगिरसो से सम्बन्धित सूक्तो मे क्रूर अभिचार ही हैं। इन सूक्तो मे शान्त क्रियाओ का वर्णन भी है। इनमे पाप से छुडाने की प्रार्थना की गयी है। यथा—

> या रोहन्त्याङ्गिरसी· पर्वतेषु समेषु च।
> ता न पयस्वती शिवा. ओषधी सन्तु शहृदे॥ (अथर्व॰ 8 7 17)

यहाँ अगिरसी औषधियो को शिवा कहा गया है अत अथर्व तथा अगिरसो के शान्त घोर विभाग की कल्पना ही निर्मूल है। अथर्ववेद मे प्रतिपादित राज्य-प्रणाली, रोग तथा ओषधिवर्णन तथा स्कम्भ सूक्त जैसे दार्शनिक सूक्तो के विद्यमान रहते हुए अथर्ववेद को निम्नवर्ग के लोगो के जगली तथा क्रूर कर्मों का वेद बतलाना अथर्ववेद की वास्तविकता से अनभिज्ञता प्रकट करना ही है।

अथर्ववेद के 15 वें काण्ड को भी उसमे प्रतिपादित विचारो के आधार पर ही अर्वाचीन रचना सिद्ध किया जाता है। इस काण्ड मे 18 सूक्त हैं। इस काण्ड का अनुवाद करते हुए ह्विटने कहते हैं कि इस काण्ड मे बच्चो जैसे कथोक्तियो तथा दुर्बोधता एव अस्पष्टता के रहते हुए भी यह काण्ड अनुसधान के अयोग्य नही है। इस काण्ड मे व्रात्य की प्रशसा की गयी है और यह प्रशसा ही आधार है इस काण्ड को अर्वाचीन सिद्ध करने का। ऐसा इसलिए समझा जाता है कि व्रात्य का अर्थ ऐसा पतित व्यक्ति समझ लिया जाता है जिसका उपनयनादि सस्कार नही हो पाया। मनुस्मृति मे भी ऐसे व्यक्ति का व्रात्य पद से स्मरण किया गया है[20] किन्तु व्रात्य का अर्थ केवल यही नही है अपितु वेद की व्याख्या के लिए हमे व्याकरण के निघण्टु निरुक्त को भी ध्यान मे रखना

---

20 2 31 अत ऊर्ध्वं त्रयोऽप्येते यथाकालमसस्कृता।
सावित्रीपतिता व्रात्या भवन्त्यार्यविगर्हिता॥

होगा। निघण्टु व्रात पद मनुष्य नामों मे पठित हैं।[21] व्याकरण के आधार पर व्रात शब्द से यत् प्रत्यय करने पर व्रात्य का अर्थ होगा—मनुष्य के लिए हितकारी[22]। ऐसा हितकारी व्यक्ति-विद्वान अतिथि आदि कोई भी हो सकता है। अत: व्रात्य पद का पतित अर्थ समझ कर उसके आधार पर अथर्ववेद में विचारो की निकृष्टता का प्रतिपादन असगत कल्पना है।

इस प्रकार यदि अथर्ववेद को परवर्ती सिद्ध करने के लिए दिये गये सभी हेतुओ का परीक्षण किया जाय तो प्रतीत यही होता है कि ये सभी हेतु पूर्वाग्रह पर आधारित हैं तथा अथर्ववेद को अन्य वेदो से परवर्ती सिद्ध करने मे सहायक भी नही हैं। किसी पूर्वाग्रह को मन मे न रख कर स्वतन्त्र रूप से अथर्ववेद के परिशीलन से भी यही सिद्ध होता है कि—(1) यह वेद अन्य वेदो का समकालिक है (2) त्रयी नाम के कारण इसे अन्य वेदो से प्रथक् नही किया जा सकता। (3) इसमे जादू-अभिचार आदि का वर्णन नही है। (4) अथर्वा एव अगिरस के रूप मे इसमे उच्च तथा निम्नवर्ग के प्रतिनिधित्व की कोई बात नही है अपितु सामान्य रूप से सभी के लिए यह वेद है। (5) ऋग्वेद के समान अथर्ववेद के सूक्त भी दार्शनिकता, उच्च विचारो एव मनोवैज्ञानिकता से ओत-प्रोत है।

---

21 निघ० 2 3 व्राता मनुष्यनाम।

22 अष्टा० 5 1 5 यस्मै हितम् से यत् प्रत्यम्।

4

# अथर्ववेद के प्रमुख कवियों का परिचय

शरद कुमार

(The Athacvaveda is a collection of poems composed by some 130 poets. Of these about eighty names are commonly found in both the Rgveda and the Atharvaveda Of the one hundred and thirty Atharvavedic poets, the verses by about seventy poets are available in the last i e 20th Kanda of the Atharvaveda The largest number of hymns viz 200, have been composed by the poet Atharvā whereas 101 hymns are attributed to the poets Brahmā Only twelve more poets have been attributed more than ten hymns each The rest of the poets and a considerably large number of them may have either a few hymns or a few verses to their credit The persent article gives the historical description of only those 'major' poets whose five or more hymns have been collected in the Atharvaveda Ed )

अथर्ववेद का प्रथम सग्रह करने वाले पिप्पलाद थे जिनके नाम पर अथर्ववेद की एक शाखा का नाम पैप्पलाद सहिता पडा। किन्तु आज अथर्ववेद की जो शाखा हमे पर्याप्त सुरक्षित मिलती है, वह शौनकीय शाखा है। इस शाखा मे 20 काण्ड हैं जिनमे 731 सूक्त है और इन सूक्तो मे मन्त्रो की सख्या 5987 है। जहाँ ऋग्वेद का विभाजन मण्डलो मे, यजुर्वेद का अध्यायो मे, सामवेद का पूर्वाचिक और उत्तराचिक मे हुआ है वहाँ अथर्ववेद का विभाजन काण्डो मे है। इस वेद के कवियो को निम्न प्रकार से गिनवाया जा सकता है[1]—

1. कवियो तथा उनके सूक्तो की सख्या आदि का यह वर्णन 'अथर्ववेद (शौनकीय)' विश्वबन्धु द्वारा सम्पादित पुस्तक के आधार पर किया गया है।

कवियो की सख्या भिन्न-भिन्न शाखाओ (जैसे पैप्पलाद, शौनकीय) मे तो कम अथवा अधिक है ही, एक ही शाखा के भिन्न-भिन्न प्रकाशनो मे भी इस सख्या की भिन्नता हो सकती है अत किन्ही प्रकाशन की गिनती मे 129 कवि आते हैं तो किसी अन्य. में इससे अधिक। यहाँ 130 कवि गिनाये गये हैं।

उपर्युक्त गणना से ज्ञात होता है कि इस वेद के कुल 731 सूक्तो मे से लगभग 200 सूक्तो का द्रष्टा कवि अथर्वा है। शेष सूक्तो मे 129 कवियो का योगदान है। इन 129 मे से कुल तेरह कवि ऐसे हैं जिनके द्वारा दृष्ट सूक्तों की सख्या दहाई से ऊपर है उनके नाम क्रमश सूक्तों की सख्या के साथ इस प्रकार हैं—ब्रह्मा (101), भृग्वङ्गिरा (29), भृगु (27), विश्वामित्र (19), शन्ताति (17), अथर्वाङ्गिरा (16), यम (16), वसिष्ठ (15), मेधातिथि (14), चातन (13), मधुच्छन्दा (11), और शुक्र (11)। शेष 116 कवियो की निजी सूक्त सख्या दहाई से कम है। कुछ कवियो के नाम से तो पूरा एक सूक्त भी नही हैं। उन्हें केवल कुछ मन्त्रो से ही सन्तोष करना पडा है। जैसे रक्षोहा, पुरुमीढ़, ययाति, यक्ष्मनाशन आदि। ऐसे कवि विश काण्ड मे ही प्राय. हैं। जहाँ षष्ठ काण्ड के 149 सूक्तों में से 57 सूक्तों का द्रष्टा अथर्वा

कवि है वहाँ विंश काण्ड के कुल 143 सूक्तों मे 69 भिन्न-भिन्न कवियों के नाम मिलते हैं जो इस वेद में एक असामान्य बात मानी जा सकती है। इस विषय में कुछ विद्वानो का कहना है कि अथर्ववेद का विंश काण्ड परवर्ती क्षेपक है और सम्भवत इसीलिए इस काण्ड मे कवियों की संख्या 69 तक पहुँच गई है। 20 वें काण्ड के साथ यह प्रासगिक प्रश्न भी यहाँ उत्पन्न होता है कि जब 20 वा काण्ड परवर्ती क्षेपक है तो इसके कवियो का परिचय आदि देना कहा तक प्रामाणिक होगा अथवा इनके परिचय की आवश्यकता ही क्या है ? इसके उत्तर मे यह कहना चाहिये कि 20 वां काण्ड परवर्ती क्षेपक है, यह तो मात्र एक सभावना है। इस सभावना के आधार पर 20 वें काण्ड का अध्ययन-अध्यापन नही छोडा जा सकता क्योंकि सभावना और निश्चितता की स्थितियो मे बहुत अन्तर होता है।

उपर्युक्त विवेचन तथा कवियो के विभाजन आदि का वर्णन करने के पश्चात् अथर्ववेद के कवियो का परिचयात्मक वर्णन निम्नलिखित प्रकार से किया जा सकता है—

1 **अथर्वा**—अथर्ववेद का सबसे प्रमुख कवि, जैसा कि इस वेद के नाम से ही प्रकट हो रहा है, अथर्वा है। इस वेद के कुल 731 सूक्तो मे से लगभग 200 सूक्तो का द्रष्टा अथर्वा कवि है। अथर्ववेद के किसी भी अन्य कवि के नाम इतने सूक्त नही हैं। अथर्वा कवि के सूक्तो की प्रधानता के कारण सम्भवत इस वेद का नाम अथर्ववेद पडा। नामो के विषय मे बृहद्देवता की मान्यता है कि सभी नाम कर्म द्वारा उत्पन्न होते हैं।[2] नामो के विषय मे यह भी मान्यता है कि सभी नाम निरर्थक नहीं होते। वे आवास, कर्म, रूप, मगलत्व, वाच, आशीष, स्वेच्छा, निकटवास तथा कुलत्व के आधार पर रखे जाते हैं। चूंकि 'अथर्वन्' शब्द का तात्पर्य इस वेद के मागलिक (भेषजानि) विधानों से है, अत इस वेद का नाम अथर्ववेद होना अन्वर्थक प्रतीत होता है। सूक्तों के उपर्युक्त विभाजन से ज्ञात होता है कि अथर्वा कवि के सूक्त प्राय सभी काण्डों में हैं। किन्ही-किन्ही काण्डो मे तो लगातार अनेक सूक्त इस कवि के हैं। षष्ठ काण्ड मे अथर्वा के नाम 57 सूक्त हैं जो कि इस वेद मे किसी भी कवि की एक काण्ड में निजी सबसे अधिक सूक्त सख्या है। पचदश काण्ड के सारे 18 सूक्त कवि अथर्वा के हैं। सप्तम काण्ड

2. "All these names come from action" Bṛhad Devatā, page 6, A. A. Macdonell

में 43 सूक्त इस कवि के नाम हैं। इसके सूक्तो की एक यह विशेषता है कि इनमें (लगभग सभी सूक्तो में) कोई अन्य कवि सहद्रष्टा कवि के रूप मे नही आया है। इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि अथर्वा कवि इस वेद पर पूरी तरह से छाया हुआ है। इस कवि का ऐतिहासिकता से युक्त पूर्ण परिचय निम्नलिखित रूप में जाना जा सकता है।

ऋग्वेद और अन्य सहिताओ मे अथर्वन् शब्द अनेक अर्थों मे प्रयुक्त हुआ है। ऋग्वेद (5 47 24) के अनुसार 'अथर्वन्' अश्वत्थ के दान-स्तुति का दान ग्रहण करने वाला था। वह एक प्राचीन उपाध्याय था, ऐसा ऋग्वेद मन्त्र 10.120 9 मे कहा गया है। इसी ने अग्निमन्थन का प्रचार किया (ऋ 6.16.13, तै. ब्रा 3 5 11)। इसने इन्द्र को उद्देशित करके एक स्तोत्र की रचना की (ऋ 1 80.16)। इसने यज्ञ करके एक स्थैर्य प्राप्त कर लिया (ऋ 10 92 10)। मनु तथा दध्यच् के साथ इसने तप किया था (ऋ 1 10 16)। ऋग्वेद मे प्राप्त ये सभी वर्णन मन्त्रद्रष्टा अथर्वा कवि से सम्बद्ध हैं, ऐसा नही माना जा सकता। किन्तु अन्तिम दो स्थलो पर ऐसा मान सकते हैं। अथर्ववेद (18 3 54) मे कहा गया है कि इसने इन्द्र को सोम दिया। अथर्ववेद (5 11) के अनुसार वरुण ने अथर्वा को कामधेनु दी थी। अथर्वा का देवताओ के साथ स्नेह सम्बन्ध होने से यह स्वर्ग मे रहता था (अथर्व 4 1 6)। शतपथ ब्राह्मण के ('4 5 5 22) अनुसार यह एक आचार्य था। मुण्डकोपनिषद्-(1 1.1-2) मे अथर्वा को ब्रह्मदेव का ज्येष्ठ पुत्र माना गया है। यज्ञनामक इन्द्र इसका सहाध्यायी था। इन दोनो को ब्रह्मदेव से ब्रह्मविद्या प्राप्त हुई। भागवत (10.74 9) मे अथर्वा को युधिष्ठिर के यज्ञ का ऋत्विज माना है। महाभारत मे इसे अगिरा कुल का प्रथम कहकर उल्लेख किया गया है (महा उद्यो 18 78)। तैत्तिरीय ब्राह्मण के अनुसार अवतोका गाय अथर्वन् लोगो को दी जाती थी। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि 'अथर्वन्' शब्द वैदिक काल से लेकर उत्तरवर्ती काल तक संहिताओं तथा अनेक ग्रन्थो मे प्रचुरता से मिलता है और अनेकत्र इस पद को कवि अथर्वा से जोड़ा जा सकता है।

'अथर्वा' शब्द का अर्थ इसका व्युत्पत्ति द्वारा समझा जा सकता है जो निम्न प्रकार से दी गई है। यदि थर्व धातु से अथर्वा शब्द बनाया जाये तो अर्थ होगा हिंसा, विनाश आदि विघातक तत्त्वों से रक्षात्मक ज्ञान। यदि अथ+अर्वन् इन दो शब्दो के योग से निष्पन्न माना जाये तो अर्थ होगा 'आत्मिक एव शरीरिक तत्त्व विज्ञानात्मक विवरण ज्ञान निधि'। कवि अथर्वा से सम्बद्ध करते हुए कहना चाहिये कि अथर्व ज्ञान जिसके द्वारा दृष्ट है,

वह अथर्वा है । निरुक्त (11 2 17) तथा गोपथ ब्राह्मण (1 4) मे निर्दिष्ट व्युत्पत्ति के अनुसार हिंसा तथा कुटिलता वाची 'थर्व' धातु से नञ् समास करने से निष्पन्न 'अथर्व' शब्द का अर्थ होता है, 'अहिंसा एवं अकुटिलता वृत्ति से चित्त की चंचल वृत्तियों का निरोध करने वाला' । वस्तुत. यह व्युत्पत्ति ऋषि अथर्वा तथा अथर्ववेद की विषयवस्तु दोनों मे सार्थक हो जाती है । शब्द-कल्पद्रुम मे 'अथर्व' शब्द की व्याख्या की गई है 'अथ लोकमगलाय अर्वति प्रस्तूयते यत्' 'जो अपने को लोक कल्याण के लिए प्रस्तुत करती है ऐसी अथर्ववेद की मागलिक क्रियाएँ हैं । अथर्वा शब्द की व्याख्या शब्दकल्पद्रुम मे की है वह ऋषि अथर्वा से अत्यधिक सम्बन्धित है—'अथ लोकमगलाय अर्वति वेदविशेष प्रस्तौति अर्थात् 'जो लोकमगल के लिए वेद विशेष को प्रस्तुत करता है' । यहाँ वेद विशेष से तात्पर्य अथर्ववेद से है । वाचस्पत्यम् मे (अथ + ऋ-वनिप्) 'अथर्वन' का तात्पर्य अथर्व नाम के एक मुनि से लिया गया है जो कि कल्प भेद मे ब्रह्मा का ज्येष्ठ पुत्र था ।

अथर्ववेद के गोपथ ब्राह्मण मे अथर्वा ऋषि की उत्पत्ति की कथा दी गई है ।[3] कल्प के प्रारम्भ में सृष्टि विधान के लिए स्वयम्भू ब्रह्मा तप कर रहे थे । उग्र तप के फलस्वरूप उनके रोम-कूपो से स्वेद धारा बहने लगी । उसमें उनका सकल्प रेतस् बह चला । आगे चल कर वह दो शाखाओं मे विभक्त हो गया । रेतस् एक स्थान पर ठहर गया । उष्णता से भुन जाने के कारण उससे भृगु का जन्म हुआ । वे अपने जनक ब्रह्मा को देखने-जानने के लिए उत्सुक हुए । उनके इस मन सन्ताप को देखकर उससे वेद वाणी ने कहा कि तुम अपने जनक ब्रह्मा का अन्वेषण नीचे स्थित जलो मे करो—'अथर्वाग् एनम् एतासु अप्सु अन्विच्छ' ।[3] इस वाणी का प्रथम शब्द 'अथर्वाग्' (अथ अर्वाग्) भृगु का दूसरा नाम हुआ । उसके बाद शेष जल से आप्लुत तपस्वी वरुला पर ब्रह्मा के अगो से रस द्रवित हुआ । उससे ऋषि अगिरस् उत्पन्न हुए । इन्हीं अथर्वा और अगिरा मे ब्रह्मा अन्तर्हित हो गया । तपोबल से इनके पुत्र हुए जो सभी मन्त्र-द्रष्टा थे ।

बृहद्देवता (3 18-22) में अथर्वन् के पुत्र दध्यग की कथा दी गई है ।[4] 'इन्द्र ने प्रसन्न होकर अथर्वन् के पुत्र दध्यंग को ब्रह्म अभिचार प्रदान किया और इस ब्रह्म द्वारा ऋषि और भी दीप्त हो गये' । यह कथा ऋग्वेद (1.116.12) तथा शतपथ ब्राह्मण (14.1.1.18-25) मे भी प्राप्त है ।

---

3. गोपथ ब्राह्मण-1.4

4 द्रष्टव्य 'The Bṛhad Devatā, pp 82, 84, Macdonell,

ऋग्वेद (6.16.14) तथा (10.14 6) में अथर्व, दध्यंग भृगु को अंगिरस गोत्रीय बताया गया है।[5] इन्होंने अग्नि-मन्थन कर यज्ञ-पथ का प्रदर्शन किया।[6] गोपथ ब्राह्मण में अथर्वा और अंगिरस् को भृगु की दो आँखें बताया गया है।[7]

अथर्वन् शब्द को शान्त और भेषज इन दोनों के साथ जोड़ा गया है। गोपथ ब्राह्मण अथर्वन्—शान्त के लिए 'ओम' व्याहृति का प्रयोग करता है। सूर्यकान्त का कथन है कि अथर्वन् की अथर् (—आत्मिक) मांगलिक थी, सौख्य एव क्षेममय थी। उसमे मानव को सुख देने के लिये प्रार्थनाएं हैं। अथर्ववेद का यह पक्ष शिव है, मगलमय है।[8]

अथर्वा कवि के मन्त्रो से स्तुत्य देवता अग्नि, वाचस्पति, इन्द्र, वायु, सूर्य, सोम, आप, पूषा, अदिति, आत्मा, अश्विनौ, इन्द्राग्नी, चन्द्रमा, रुद्र, अध्यात्मम्, व्रात्य, प्रजापति इत्यादि हैं किन्तु इनमे से अग्नि देवता मुख्य है जिसकी स्तुति अनेक मन्त्रो मे की गई है। अनेक सूक्तो से पहले अथर्वा के नाम के साथ उस कामना का भी उल्लेख कर दिया गया है जिसको लेकर कवि स्तुति कर रहा है जैसे 'अथर्वा' (ब्रह्मवर्चसकाम), अथर्वा (स्वस्त्ययन-काम), अथर्वा (आयुष्काम), अथर्वा (यशस्काम), अथर्वा (वृषकाम) इत्यादि। अथर्वा के मन्त्रो से यह बात भी स्पष्ट हो जाती है कि वैदिक कवि आध्यात्मिक उन्नति के साथ-साथ भौतिक उन्नति को भी महत्त्व देते रहे हैं।[9] जहां अथर्वा ने अनेक मन्त्रो मे तेज, ब्रह्मतेज तथा यश आदि की इच्छा की है वहीं वह आयु और धन की इच्छा को भी अपने देवता के सामने रखता है। कहीं-कहीं अथर्वा ने सर्वरूपा सर्वात्मिका सर्व देवमयी वाक् की स्तुति की है तो कहीं बल प्रदान करने वाली औषधि की स्तुति मे मन्त्र हैं।[10] कही पर अथर्वा कवि शत्रुओं के तेज को हरने की कामना करता है। 'कहीं' 'ईर्ष्याविनाशनम्' को देवता बनाकर शरीर से ईर्ष्या आदि को दूर करने की प्रार्थना करता है। इस प्रकार अथर्वा कवि के विषय मे मुख्य बाते ये हैं—(क) इनके नाम अथर्ववेद के

---

5 अंगिरसो न पितरो नवग्वा अथर्वाणो भृगवः सोम्यास ऋ 10.14.6

6 ऋ 1.83 5, 6 15 17; 6.16 12

7 'अथर्वाणश्च ह वा अंगिरसश्च भृगुचक्षुषी', गो. ब्रा. 1 2.22

8 'अथर्ववेद और गोपथ ब्राह्मण' भूमिका पृ. 8

9. तुलनीय 'यतोऽभ्युदनि श्रेयससिद्धि स धर्म' वैशेषिक सूत्र

10 अथर्व 3.15 1, स 'ईशानो धनदा अस्तु मह्यम्', वही 2 13.1, 'आयुर्दा अग्ने जरस वृणानो…'

सबसे अधिक सूक्त है; (2) अथर्वन् शब्द वैदिक और लौकिक साहित्य मे उत्तरोतर अधिक प्रयुक्त हुआ है, (3) इसकी उत्पत्ति स्वयम्भू ब्रह्मा से हुई है, (4) यह अथर्ववेद के भेषज सूक्तो का प्रतिनिधि माना जा सकता है जिसने लोकमगल के लिए इस वेद को प्रस्तुत किया।

2. ब्रह्मा—यह शब्द ऋग्वेद मे आता है। ऋग्वेद के अनेक मन्त्रो मे इसे देवताओ की प्रशसा करने वाला बताया गया है।[11] अन्य मन्त्रो मे इसका पुरोहित अर्थ भी मिलता है और अनेक स्थलो पर इसके पौरोहित्य कार्यों की ओर स्पष्ट सकेत किया गया है।[12] अत ऋग्वेद मे 'ब्रह्मा' शब्द से 'देवताओं की स्तुति करने वाला ब्रह्मा' तथा 'सोमयाग का चतुर्थ पुरोहित ब्रह्मा' इन दोनो का तात्पर्य लिया गया है। पुराणों मे ब्रह्मा को सम्पूर्ण प्रजाओ का स्रष्टा माना गया है और इस रूप मे ब्रह्मा का अतिरञ्जित वर्णन पुराणो तथा परवर्ती ग्रन्थो में मिलता है। पुराणो मे ब्रह्मा को चतुर्मुख वाला कहा गया है और त्रिमूर्ति मे उसे प्रथम स्थान दिया गया है। महाभारत के शान्ति पर्व मे ब्रह्मा के सात जन्मों का वर्णन मिलता है। परवर्ती काल मे ब्रह्मा के साथ अनेक आख्यान-उपाख्यान सम्बद्ध किए गये, किन्तु इस प्रजापति ब्रह्मा का मन्त्र द्रष्टा ब्रह्मा से निश्चित रूप से कोई सम्बद्ध नही है। महाभारत के निम्नलिखित दो उद्धरणो में वर्णित ब्रह्मा को वैदिक कवि ब्रह्मा से सम्बद्ध माना जा सकता है—(1) ब्रह्मा ने पुष्कर के पवित्र तीर्थ स्थान के लिए एक सूक्त गाया,[13] तथा (2) एक बार ब्रह्मा ने देवताओ, ऋषियों और नागो को एकाक्षर मन्त्र 'ओम्' दिया।[14] मार्कण्डेय पुराण मे नव ब्रह्मा का उल्लेख है। उपनिषदो मे ब्रह्मा का तादात्म्य निराकार, निर्गुण परमात्मा से हो गया। मुण्डकोपनिषद् के अनुसार ब्रह्मा सारी सृष्टि मे सर्वप्रथम उत्पन्न हुआ और उसने अथर्वा को ब्रह्मविद्या प्रदान की।[15] इस प्रकार यह स्पष्ट है कि वदिक कवि ब्रह्मा की अपेक्षा प्रजापति ब्रह्मा के लिए 'ब्रह्मा' शब्द बहुत अधिक स्थलों पर मिलता है।

यद्यपि ऋग्वेद मे 'ब्रह्मा' शब्द मन्त्रद्रष्टा ब्रह्मा कवि के अर्थ मे मिल जाता है किन्तु ऋग्वेद का कोई मन्त्र या सूक्त ब्रह्मकवि द्वारा दृष्ट नही है। इसी प्रकार सामवेद में भी ब्रह्म कवि द्वारा दृष्ट मन्त्र नहीं है। यजुर्वेद के

11. ऋ. 6 45.7 ब्रह्माणं ब्रह्मवाहसं गीर्भिः सखायमृग्मियम्...'
12. वही 1.10.1, 1.33.9, 1.101.5; 2.39.1 इत्यादि
13. महा वन. 82.18
14 वही आश्व. 26.8
15. मु. उ. 1.1 2

34वें अध्याय का 8 वां मन्त्र ब्रह्मा कवि का है किन्तु सम्पूर्ण यजुर्वेद मे केवल यही एक मन्त्र ब्रह्मा कवि का है और यह भी अथर्ववेद मे[16] किञ्चित् परिवर्तन के साथ प्राप्त हो जाता है। इस मन्त्र का यहाँ 'अनुमति' देवता है और इसमें उत्तम मति या बुद्धि, आयु, एव सुख आदि के लिए प्रार्थना की गई है। अथर्ववेद मे ब्रह्मा का निरूपण करने वाले सूक्त बहुत अधिक हैं और अथर्वणिको का यह कहना सत्य प्रतीत होता है कि अन्य सब संहिताओं की अपेक्षा अथर्ववेद मे दैवी-ब्रह्मन् और ब्रह्म का निरूपण करने वाले आध्यात्मिक सूक्त सबसे अधिक हैं।[17]

अथर्ववेद में अथर्वा कवि के पश्चात् सबसे अधिक सूक्त जिस कवि के हैं वह ब्रह्मा है। 'विश्वबन्धु प्रकाशन' के अनुसार ब्रह्मा के सूक्तों की संख्या 101 है जबकि एक अन्य प्रकाशन मे यह सख्या 93 है। सख्या का स्थान 9वाँ और 13वाँ काण्ड है जिनमे प्राप्त ब्रह्मा के सूक्तों की संख्या दोनो प्रकाशनो मे भिन्न है। इसके सूक्तो की इस सख्या से ब्रह्मा कवि का महत्त्व स्पष्ट है। कुछ विद्वानो का कहना है कि ब्रह्मा कवि द्वारा इस वेद के अत्यधिक (101) सूक्त दृष्ट होने के कारण ही सम्भवत अथर्ववेद का एक अन्य अभिधान 'ब्रह्मवेद' भी है। किन्तु जहा यह कहा गया है कि ब्रह्मा कवि के सूक्तो की अधिकता इस वेद के अन्य अभिधान 'ब्रह्मवेद' का कारण रही है वहां यह भी कहा जा सकता है और कहा भी कहा गया है कि अथर्ववेद का अपना पुरोहित ब्रह्मा है अत ब्रह्मा का वेद होने के कारण इसे 'ब्रह्मवेद' कहा गया है जबकि ब्लूमफील्ड इस विषय मे 'अथर्ववेद के उदात्त आध्यात्मिक तत्त्वो को कारण मानते हैं।[18] किन्तु आथर्वण उपनिषदो मे 'ब्रह्मवेद' नाम का अभाव है।[19]

ब्रह्मा कवि ने अपने सूक्तो में जिन देवताओ की प्रार्थना, प्रशसा तथा स्तुति की है उनमे इन्द्र, रुद्र, वास्तोष्पतय, द्यावापृथिवी, ब्रह्म, सविता, ब्रह्मणस्पति, सूर्य, आप, जातवेदा, चन्द्रमा, अग्निषोमौ, विश्वदेवा आदि हैं। कहीं-कहीं पर यज्ञ, छन्द तथा काम की भी देवता के रूप मे इस कवि ने स्तुति की है। यज्ञ देवता की स्तुति करते हुए कवि प्रार्थना करता है कि 'हे यज्ञो! आप इस यज्ञकर्ता पुरुष की रक्षा करो।[20] 'गायत्री' उष्णिक् त्रिष्टुप्

16 अथर्व 7 20 2
17. 'अथर्ववेद और गोपथ ब्राह्मण' पृष्ठ 61
18. वही पृष्ठ 152
19. वही पृष्ठ 20
20. अथर्व 19.1.2

अनुष्टुप् आदि छन्दो का ज्ञान विद्वानो को करना चाहिये।[21] ऐसा 'छन्दों देवता' सूक्त मे निर्देश है। 'कामो देवता' सूक्त मे कहा गया है कि 'सृष्टि के उत्पन्न होने के पूर्व वह ब्रह्म सृष्टि को उत्पन्न करने की इच्छा या कामना से युक्त था। जिस ज्ञानमय ब्रह्म का सबसे प्रथम जगत्-उत्पादन सामर्थ्य विद्यमान था वह कामनामय परमेश्वर अपने बडे भारी सृष्टि-उत्पत्ति करने के साथ एक ही स्थान पर विराजमान रहता है।[22] जहां वाणी की स्तुति करते हुए ब्रह्मकवि शारीरिक पुष्टता की कामना करता है, वहां ब्रह्मणस्पति देवता से ज्ञान-प्राप्ति चाहता है। ब्रह्मा कवि के नाम के साथ स्पष्ट रूप से कवि की कामना भी कही-कही जुडी मिलती है जैसे 'सपत्नक्षय कामो ब्रह्मा, शान्ति कामो ब्रह्मा' इत्यादि।

छान्दोग्य उपनिषद् मे ब्रह्मोपनिषद् नामक एक छोटा उपनिषद् प्राप्त है, जो सुविख्यात ब्रह्मोपनिषद् से अलग है। इस उपनिषद् का ज्ञान ब्रह्मा ने प्रजापति को कराया था तथा प्रजापति ने मनु को कराया था (छा. उ 3 11.3-4)। इसी प्रकार ब्रह्मा के नाम से अनेक ग्रन्थ प्राप्त होते हैं।

3 भृग्वङ्गिरा—अथर्ववेद जानने वाले कवि समुदाय के लिए प्रयुक्त सामुहिक नाम भृग्वगिरस् है, ऐसा ब्राह्मण ग्रन्थो मे कहा गया है।[23] यह कवि समुदाय प्राय भृगु एव अगिरस् वशीय कवियो से बना हुआ था। ऋग्वेद मे कई स्थानो पर उसका निर्देश अथर्वन् लोगो के साथ किया गया है।[24] भृगु, अथर्वन् और अगिरस्, ये विभिन्न वश के लोग थे, ऐसा निर्देश भी ऋग्वेद में प्राप्त है।[25] (गोपथ ब्राह्मण के अनुसार अथर्वन् एव अगिरस् ये भृगु के नेत्र माने गए हैं। यही कारण है कि 'भृग्वगिरस्' अथर्ववेद का ही नामान्तर माना जाता है।) ब्लूमफील्ड का कहना है कि अथर्ववेद के दो अन्य अभिधान 'भृग्वंगिरस्' और 'ब्रह्मवेद' इस वेद के 'अथर्ववेद और 'अथर्वांगिरस् इन अभिधानों से इसलिए भिन्न हैं कि वे बाद के आथर्वण युग मे बने हैं। उनमें से एक भी सहिता मे नही मिलता। वैसे ये दोनों नाम आथर्वण याज्ञिक ग्रन्थों में अवश्य मिलते है किन्तु प्राय 'भृग्वगिरोविद्' इस समस्त पद के रूप मे भृग्वगिरस् पद से अथर्वन् शब्द पर आधृत अभिधानों के बहिष्कार की

21. अथर्व 19 21 1
22. वही. 19 52.1
23. गो ब्रा. 1.3 1, शत ब्रा. 1.2.1 13
24. ऋ 8 35.3, 10.14.6
25. वही 1 13 6

सूचना मिलती है।[26]

सामान्यत. अथर्वन्, भृगु और अंगिरस् ये तीनों शब्द समानार्थक अथवा परस्पर सम्बद्ध आख्यानात्मक नाम है और उनका सम्बन्ध अग्नि के उत्पादन और पूजा के साथ है। कभी-कभी मन्त्रों मे ये सब एक साथ मिल जाते हैं[27] और कहीं-कहीं तो भृगु का प्रयोग अथर्वन् अथवा अंगिरस्[28] के साथ भी पाया जाता है। यजुर्वेद और ब्राह्मण ग्रन्थों मे इनका पारस्परिक सम्बन्ध चलता रहा है और भृगु एवं अंगिरस् का सान्निध्य अधिकाधिक दृढ होता गया। यहां तक कि अन्त मे शतपथ ब्राह्मण[29] के सन्दर्भ में ये दोनों शब्द पर्यायवाची बन गए जहाँ महर्षि च्यवन को 'भार्गव' या 'आंगिरस' यह नाम दिया गया। है। कौशिक सूत्र के अनुसार नि सन्देह वे बुद्धिमान हैं जो भृगु एवं अंगिरस् मे निष्णात है क्योंकि भृगु एव अंगिरस् सभी आपत्तियो के शमन के लिए अभिचार करते हैं और वे ही अशेष वस्तुओ की रक्षा करते हैं।[30] भृग्वंगिरस् के विषय मे एक मत यह भी है कि भृगु एव अंगिरस् वंश के एक होने के बाद उनके ग्रन्थ ही भृग्वंगिरस् अथवा अथर्वांगिरस् नाम से एकत्र हो गए। आधुनिक काल में उपलब्ध अथर्व संहिता भृगु एव आंगिरस ग्रन्थो के सम्मीलन से ही बनी हुई है।[31]

भृग्वंगिरा कवि द्वारा अथर्ववेद के 29 सूक्त दृष्ट हैं जिनमे से 7 सूक्त षष्ठ काण्ड के है जो कि इस कवि के द्वारा दृष्ट किसी भी काण्ड मे इसके सर्वाधिक सूक्त है। भृग्वंगिरा कवि के स्तुत्य देवताओ मे 'यक्ष्मनाशनो देवता' की स्तुति अधिक बार की गई है। अन्य सूक्तो मे मित्र, ब्रह्मणस्पति, सविता, अग्नि, इन्द्र, वरुण, यम, ऐन्द्राग्न्युषसौ, आदि प्रसिद्ध देवताओ की स्तुति अथवा प्रशंसा की गई है। इनके अतिरिक्त अनड्वान्, कुष्ठो, ह्रूडु आयुर्देवता आदि कुछ अप्रसिद्ध देवता हैं जिनकी स्तुति रोग उपशमन तथा दीर्घायु आदि के लिए की गई है। 'परसेनाहनन' को देवता मानकर उससे शत्रुओ की सेना को नष्ट करने की प्रार्थना भी एक सूक्त मे मिलती है। प्रथम काण्ड के चौदहवें सूक्त में अथर्ववेद के सामान्य प्रतिपाद्य विषय से हटकर, 'कन्या की उचित

---

26 'अथर्ववेद और गोपथ ब्राह्मण' पृष्ठ 18
27. ऋ 1.14 6
28 वही 10 92.10, 8.43.13
29. शत. ब्रा 4.1 5.1
30. कौ. सू. 94.2-4
31. 'भारतवर्षीय प्राचीन चरित्रकोश' पृष्ठ 588

आयु होने पर उसे उचित आयु के पात्र के हाथ सौप देनी चाहिये' ऐसा निर्देश है। षष्ट काण्ड के दो सूक्त (40, 43) भी इसी श्रेणी मे रखे जा सकते हैं जिसमे क्रोध को दूर करके परस्पर मित्र भाव से रहने तथा समान चित्त वाले हो कर रहने का उपदेश है। इन दो सूक्तो से पहले भृग्वगिरा कवि के नाम के साथ 'परस्पर चित्तैककरणकाम' यह समस्त पद कवि की कामना को स्पष्ट कर देता है। इसके अतिरिक्त 9 8 मे 'सर्वशीर्षमयाद्यपाकरणम्' तथा 9.3 मे 'शाला' नामक देवता की स्तुति है। सूक्त सख्या 5 22 मे 'भृग्वगिरस ऋषय' ऐसा बहुबचन निर्दिष्ट है जिससे भृग्वगिरस् कवियो के अनेक होने का अथवा भृग्वगिरा वंशीय अन्य कवियो का तात्पर्य लिया जा सकता है।

4 भृगु—ऋग्वेद मे एव परवर्ती साहित्य मे भृगु एक पुराकथात्मक व्यक्ति है। (कीथ) ऋग्वेद मे इसका निर्देश अग्नि-पूजको के रूप मे कई बार आया है।[32] इन्हें सर्वप्रथम अग्नि प्राप्त हुई।[33] मातरिश्वन् के द्वारा इनकी अग्नि लाने की कथा भी ऋग्वेद मे प्राप्त है।[34] अग्नि-मन्थन करते हुए इन लोगो ने स्तुति के द्वारा अग्नि का आवाहन किया था।[35] अपने प्रशस्त गीतो से इन लोगो ने अग्नि को लकडी से प्रकाशित किया था।[36] ये भृगु अग्नि को पृथ्वी की नाभि तक लाये।[37] भृगु को वरुण का पुत्र कहा गया है।[38] अनेक स्थलों पर ये आंगिरसो के साथ भी सयुक्त हैं। इन दोनो परिवारो का घनिष्ठ सम्बन्ध इस तथ्य से प्रकट होता है कि शतपथ ब्राह्मण मे च्यवन महर्षि को 'भार्गव' या 'आंगिरस' दोनो ही कहा है।[39] अथर्ववेद मे ब्राह्मणो को त्रस्त करने वाले जनो पर पडने वाली विपत्तियो का दृष्टान्त देने के लिए 'भृगु' नाम का उपयोग किया गया है।[40] भृगु पर आक्रमण करने के कारण सृञ्जय-वैतहव्यों का सर्वनाश हो गया।[41] मनुस्मृति मे भृगु का वर्णन मिलता है।[42]

32 ऋ 1.58 6, 127 7, 143 4, 2 4.2
33 वही. 2 4.2, 10 46 2
34 वही 3 50.10
35 वही. 1 127
36 वही 10 122
37 वही 1 143
38 शत ब्रा. 11.6 1 1, तै ब्रा. 9 1
39 तै. स. 1 1 7 2, मै स 1 1 8, शत ब्रा 4 1 5 1
40 अथर्व. 5 19 1
41 'वैदिक इन्डेक्स' पृष्ठ 120-122 मेक्डॉनल, अनुवादक रामकुमार राय
42 मनुस्मृति 1 59, 'एतद्वोऽय भृगु शास्त्र श्रावयिष्यत्यशेषत'

जिस पर भाष्य करते हुए मेधातिथि ने भृगु को महर्षियो में श्रेष्ठ कहा है।[43] गीता में भगवान् कृष्ण अपना दिव्य रूप बताते हुए कहते हैं कि 'मैं महर्षियों में भृगु हूं।[44] इससे भी भृगु की महर्षियो में श्रेष्ठता प्रतिपादित होती है। निरुक्त के अनुसार भृगु ज्वालाओ से निकले थे।[45]

यद्यपि महाभारत,[46] ब्रह्माण्ड पुराण,[47] ऐतरेय ब्राह्मण,[48] और शतपथ ब्राह्मण[49] मे भृगु की उत्पत्ति की कथा दी गई है किन्तु वैदिक कवि भृगु से सम्बद्ध कथा गोपथ ब्राह्मण में मानी गई है। सृष्टि की उत्पत्ति के लिए जिस समय ब्रह्मा तपस्या में लीन थे उस समय उनके शरीर से स्वेत कण पृथ्वी पर गिरे। उन स्वेद कणो में अपनी परछाई देखने के कारण ही ब्रह्मा का रेत स्खलन हुआ। उसके दो भाग हुए। उनमे से जो भाग शान्त, पेय एव स्वादिष्ट था उससे भृगु की उत्पत्ति हुई एव जो भाग अपेय, खारा तथा अस्वादिष्ट था, उससे अगिरस् की उत्पत्ति हुई।[50] यह कथा किञ्चित् परिवर्तन के साथ बृहद्देवता में भी प्राप्त है।[51]

भृगु के विषय में पद्मपुराण में एक आख्यान आता है कि एक बार जब ऋषियो को इस बात पर एक मत न हो सका कि ब्रह्मा, विष्णु और शिव में से कौन सा देवता ब्राह्मणो की पूजा का श्रेष्ठ अधिकारी है तो भृगु को इन तीनों देवो के चरित्र का परीक्षण करने के लिए भेजा गया। वह पहले ब्रह्मा के निवास स्थान पर गया और ब्रह्मा को प्रणाम नही किया। इस पर ब्रह्मा क्रोधित हुए परन्तु क्षमा याचना करने पर शान्त हो गए। उसके पश्चात् भृगु कैलाश पर्वत पर शिवजी के पास गया और पहले की भांति शिष्टाचार का पालन नही किया। शिव क्रुद्ध होकर भृगु को उस समय भस्म कर देते यदि मृदु शब्दो से इसने उन्हे शान्त न किया होता। अन्त मे वह विष्णु के पास गया तथा उन्हे सोता हुआ पाया तो उसने विष्णु की छाती पर पाद-

---

43 'भृगुस्तु महर्षीणा प्रख्याततरप्रभाव'

44 गीता 10 25, 'महर्षीणां भृगुऽहम्'

45 निरुक्त 3 17, अर्चिषि भृगु सम्बभुव'

46 महा आदि. 5 216

47 ब्र पु 3 2 38

48 ऐ. ब्रा 3 14

49 शत ब्रा 11 6 1 1

50 गो ब्रा पूर्वभाग 1 3

51 द्रष्टव्य Bṛhad Devatā पृष्ठ 191, Macdonell

प्रहार किया जिससे विष्णु जाग गए किन्तु क्रोध दिखाने के विपरीत विष्णु ने भृगु का पाद मलते हुए पूछा कि कहीं उसका पादाहत तो नहीं हुआ। तब भृगु ने कहा कि विष्णु ही सबसे अधिक बलशाली देवता हैं क्योंकि इसने अपने सबसे शक्तिशाली शस्त्र कृपालुता एवं उदारता से अपना स्थान सबसे प्रमुख बना लिया है।[52] वस्तुत: इस पौराणिक आख्यान का वैदिक कवि भृगु से कहाँ तक सम्बन्ध है, यह कहना कठिन है।

अथर्ववेद मे कवि भृगु के द्वारा दृष्ट 27 सूक्त हैं जिनमे से 8 सूक्त सप्तम काण्ड के हैं। सूक्तों की सख्या की दृष्टि से महत्त्व प्रतिपादित किया जावे तो भृगु इस वेद के प्रमुख कवियो में चतुर्थ स्थान पर आते हैं। सामवेद के पवमान काण्ड के चार मन्त्रो (469, 480, 498, 503) के द्रष्टाकवि वरुणपुत्र भृगु तथा जमदग्नि भार्गव हैं। ये चारो मन्त्र ऋग्वेद मे भी प्राप्त हैं।[53] इन मन्त्रो का देवता 'पवमान सोम' है अथर्ववेद मे भृगु कवि जिन देवताओं की स्तुति अथवा प्रशसा की है वे ये हैं—इन्द्र, अग्नि, जातवेदा, सविता, यम, निर्ऋति, प्रजापति, वरुण, मैत्रावरुणौ, त्रैककुदमञ्जन, सिन्धु, दर्भ, आञ्जन, इत्यादि। इसके अतिरिक्त एक सूक्त[54] मे 'वनस्पति' को देवता बनाकर उसमे धान्य एव औषधियो के सग्रह का उपदेश किया गया है। अन्यत्र[55] सर्वात्मक: कालो देवता का वर्णन है जहां काल को ही समस्त लोको का पालक-पोषक कहा गया है। काल ही द्युलोक और उसमे विद्यमान समस्त लोको को उत्पन्न करता है।[56] सबसे अधिक उल्लेखनीय देवता 'आञ्जन' है।[57] इस सूक्त मे अनेक रोगो को आञ्जन की बनी औषधि से कैसे शान्त किया जा सकता है यह निर्दिष्ट है। प्रथम मन्त्र मे आञ्जन देवता को आयु देने वाला और समस्त रोगों को दूर करने वाला कहा गया है। तृतीय काण्ड के एक सूक्त मे कवि भृगु स्वय काम पर विजय की इच्छा करते हुए अन्यो को भी जयकामी बनने का उपदेश देते हैं।[58]

भृगु के नाम से कुछ अन्य ग्रन्थ भी मिलते हैं जैसे भृगुस्मृति, भृगुगीता, भृगु सिद्धान्त, भृगु सूत्र, । मत्स्यपुराण के अनुसार भृगु ने एक वास्तुशास्त्र

52. पद्मपुराण उ. 255
53. ऋ 9 65 4 9, 10, 19, 28
54 अथर्व 3.24
55 वही 19 53
56 वही 19 53 4-5
57. वही 19 44, 45
58 वही 3.25

शासक ग्रन्थ की रचना भी की थी। मनुस्मृति से प्रतीत होता है कि धर्मशास्त्र से सम्बन्धित विषयों पर भी भृगु द्वारा कई ग्रन्थों की रचना की गयी थी किन्तु वैदिक कवि भृगु द्वारा ही ये सब ग्रन्थ रचे गए होंगे, ऐसा नहीं है अपितु भृगु-वंशीय अन्य कवियों के द्वारा ग्रथित हुए माने जाने चाहिए।

5. **विश्वामित्र**—विश्वामित्र का उल्लेख ऋग्वेद के अनेक मन्त्रों मे हुआ है।[59] इन्हे कुशिक का पुत्र कहा गया है।[60] इस कवि को ऋग्वेद के तृतीय मण्डल का प्रमुख कवि होने का श्रेय है। ऋग्वेद के एक सूक्त मे जो वस्तुत: विश्वामित्र का ही है, इसने विपाश् तथा शुतुद्री नदियों की स्तुति की है।[61] उक्त स्थलो पर यह भरतों का सहायक प्रतीत होता है। यह जन आक्रमण के लिए पूर्व से आ रहा था। नदी पार करते समय वे बाढ़ मे फस गए, पर विश्वामित्र ने नदियो की स्तुति करके प्रसन्न कर लिया और भरत लोग पार पहुच गए। किन्तु सायण ने इसका दूसरा अर्थ किया है।[62] निरुक्त मे यास्क ने भी विश्वामित्र और नदियो के इस आख्यान को उद्धृत किया है।[63] अथर्ववेद मे अनेकत्र 'विश्वामित्र' पद प्राप्त है।[64] परवर्ती साहित्य मे विश्वामित्र भी वसिष्ठ के समान एक पौराणिक ऋषि बन जाते हैं। जमदग्नि के साथ भी विश्वामित्र का नामोल्लेख हुआ है।[65] आर्षकाव्य मे विश्वामित्र राजा बन चुके हैं। वे बाद मे ब्राह्मण बने।

विश्वामित्र का जन्म कान्यकुब्ज देश के सुविख्यात अमावसु वश मे हुआ था। इनके पितामह कुशिक और पिता गाथिन् थे। वेदार्थ-दीपिका मे विश्वामित्र के जन्म के सम्बन्ध मे निम्न कथा प्राप्त है—इसके पितामह कुशिक राजा ने इन्द्र के समान तेजस्वी पुत्र प्राप्त करने के लिए तपस्या प्रारम्भ की। उस समय स्वय इन्द्र ने ही गाथिन् नाम धारण कर, कुशिक पुत्र के रूप मे जन्म लिया। इसी गाथिन् रूपधारी इन्द्र से विश्वामित्र का जन्म हुआ।[66] इस कथा मे उल्लिखित विश्वामित्र वैदिक कवि विश्वामित्र ही हैं ऐसा इस आधार पर कहा जा सकता है कि ऋग्वेद और सामवेद के मन्त्र

---

59 ऋ 3.1 21 , 3 18.4 , 3 53 313 , 10 89 17

60 वही 3 33 5 , 3 53.7

61 वही 3 33 5

62 'वैदिक कोश' पृष्ठ 486-87

63 निरुक्त 2 24

64. अथर्व 18 3 15,16 , 18.3 15 , 4.29 5 , 18 4 54

65 ऋ 3 53 15-16

66. 'भारतवर्षीय प्राचीन चरित्र कोश' पृष्ठ 871 पर उद्धृत

द्रष्टा कवि विश्वामित्र के नाम के साथ पैतृक नाम गाथिन् लिखा मिलता है।

ऋग्वेद मे प्राप्त निर्देशो से ज्ञात होता है कि प्रारम्भ मे विश्वामित्र सुदास् राजा का पुरोहित था।[67] किन्तु इसके पदभ्रष्ट होने के पश्चात् वसिष्ठ सुदास् का पुरोहित बन गया। तदुपरान्त विश्वामित्र सुदास् के शत्रुपक्ष मे मिल गया और सुदास् के विरुद्ध दाशराज युद्ध मे इसने भाग लिया। इसी सन्दर्भ मे इसने 'वसिष्ठ-द्वेषिण्य' नामक कई ऋचाओ की रचना वसिष्ठ से विरोध होने के कारण की। परवर्ती साहित्य मे इसके वसिष्ठ से विरोध से सम्बद्ध अनेक आख्यान, कथाएँ आदि अति प्रसिद्ध हुई।

विश्वामित्र कवि द्वारा दृष्ट मन्त्र चारों वेदो मे प्राप्त हैं किन्तु ऋग्वेद और सामवेद मे इसका 'गाथिन' यह पैतृक नाम भी इसके नाम के साथ लिखा मिल जाता है जबकि यजुर्वेद और अथर्ववेद मे ऐसा नहीं है। ऋग्वेद के लगभग 50 सूक्त विश्वामित्र द्वारा दृष्ट हैं। इनमे से तीसरे मण्डल के सूक्त सबसे अधिक अर्थात् 33 हैं जिस कारण उस कवि को तीसरे मण्डल का प्रमुख कवि माना गया है। यजुर्वेद मे भी 7 36-38 इत्यादि मन्त्र विश्वामित्र के हैं। सामवेद मे आग्नेय काण्ड[68] तथा ऐन्द्र काण्ड[69] के अनेक मन्त्रो का द्रष्टा कवि विश्वामित्र है। सम्पूर्ण सामवेद मे अन्यत्र भी विश्वामित्र द्वारा दृष्ट अनेक मन्त्र हैं। अथर्ववेद मे 19 सूक्तो का द्रष्टा यह कवि है। इनमे से विंश काण्ड के 12 सूक्त हैं किन्तु इन 12 सूक्तो मे से अनेक सूक्तो मे विश्वामित्र के साथ गोतम, विरूपा, सुकक्ष, भरद्वाज, कुत्स और वामदेव आदि कवि भी द्रष्टा हैं। इस कवि के स्तुत्य देवता सीता, वनस्पति, एकवृष, अश्विनौ, वायु, इन्द्र, इन्द्रा बृहस्पति, गृत्समद और अग्नि रहे हैं जिनमे से इन्द्र की प्रधानता है।

ब्राह्मण ग्रन्थो मे निम्नलिखित वैदिक मन्त्रों के साथ भी विश्वामित्र कवि का नाम रखा गया है—(i) सपात ऋचाए, जिनका प्रणयन एव प्रचार क्रमश विश्वामित्र एव वामदेव ने किया।[70] (ii) रोहित कुलीय साममन्त्र, जिनका प्रणयन सौवन्ति लोगो से मिलने जाने के लिए विश्वामित्र ने नदी को पार करते समय किया था।[71] याज्ञवल्क्य ने विश्वामित्र का एक धर्मशास्त्रकार के

---

67. ऋ 3 53

68 साम आग्नेय का 53, 62, 76, 79, 98, 100 इत्यादि

69 वही 165, 195, 210, 220, 226 इत्यादि

70 ऐ ब्रा 6.18

71, प ब्रा 14.3.13

रूप मे उल्लेख किया है। सक्षेप मे इस कवि के विषय मे यह कहा जा सकता है कि गाथिन् के रूप मे आये इन्द्र का पुत्र विश्वामित्र था। इसके मन्त्र चारों वेदों मे अत्यधिक मात्रा में मिलते हैं। वसिष्ठ के साथ इसका विरोध अति प्रसिद्ध रहा है।

6 शन्ताति—शन्ताति कवि के विषय में विशेष इतिहास नहीं मिलता। ऋग्वेद में इस नाम के किसी कवि का उल्लेख नहीं है। संभवत यजुर्वेद और सामवेद मे भी शन्ताति कवि का नामोल्लेख नहीं है। किन्तु अथर्ववेद में यह एक मुख्य कवि बनकर आया है जहाँ इसके 17 सूक्त मिलते हैं। अथर्ववेद के दो मन्त्रों मे 'शन्ताति' शब्द मिलता है। मन्त्र 4.13.5 मे 'शन्तातिभिः' ऐसा बहुवचनान्त पद है। विशेष बात यह है कि इस सूक्त का द्रष्टा कवि भी शन्ताति है तथा इसमे शान्तिदायक, आह्लादक चन्द्रमा स्तुत्य है। इसी प्रकार 19 44 वें सूक्त में 'शन्ताते' यह सम्बोधन वाचक पद आञ्जन देवता के लिए प्रयुक्त हुआ है परन्तु इस सूक्त का कवि भृगु है। शन्ताति द्वारा द्रष्ट मन्त्रो में अन्य अनेक देवताओ के साथ एक सूक्त में कवि ने आदित्यरश्मियो को देवता बनाया है।[72] मन्त्र 6 57 1 में कहा गया है कि परमात्मा का उपदिष्ट ब्रह्मज्ञान ही इस भवरोग की एकमात्र औषध है। मन्त्र 7 69.1 में 'सुखम्' देवता है।

7. अथर्वाङ्गिरा—चतुर्थ वेद का प्राचीनतम नाम 'अथर्वाङ्गिरस.' इस ग्रन्थ मे मिलता है।[73] यह नाम शौनकीय शाखा की हस्त प्रति मे प्रारम्भ मे आता है। परवर्ती ब्राह्मणो मे अनेक स्थलो पर अथर्ववेद का नाम 'अथर्वाङ्गि-रस.' मिलता है।[74] महाभारत,[75] याज्ञवल्क्यस्मृति,[76] मनुस्मृति,[77] बौधायन धर्मसूत्र[77] इत्यादि ग्रन्थों मे 'अथर्वाङ्गिरस्' शब्द प्रयुक्त हुआ है। उपर्युक्त प्राय. सभी उद्धरणो मे 'अथर्वाङ्गिरस्' शब्द 'अथर्ववेद' के अभिधान के रूप मे आया है। किन्तु अथर्ववेद के एक कवि का नाम भी अथर्वाङ्गिरा है। इन व्याख्याओं के अतिरिक्त अंगिरस् को इन्द्र द्वारा दी गई सज्ञा के रूप मे यह शब्द ब्राह्मणो और उपनिषदो मे भी मिल जाता है।[78] यह 'शब्द'

72. अथर्व. 6.22 1
73. वही. 10.7 20
74 तै. ब्रा 3 12 8 2, शत ब्रा. 11.5 6.7, तै. आ. 2 9 10
75. महा 3 305 20
76 या स्मृति 1 312
77 मनु. 11 33
78 बौ. ध. 2 5 9 14

'अथर्ववेद' शब्द सूत्र में भी मिलता है।[79]

ब्लूमफील्ड[80] के अनुसार 'अथर्वाङ्गिरस.' यह समस्त पद दो पदार्थों का बोधक है —(i) भद्र मन्त्र या भेषजानि, और (ii) यातु और अभिचार के मन्त्र। अथर्वन् (जो भेषजानि को सूचित करता है) अगिरस् जो (यातु और अभिचार के मन्त्रो को सूचित करता है) इन दो शब्दो के योग से उक्त समस्त पद बना। कीथ का कथन है कि 'विश्वसनीय साक्ष्यो के अभाव में यह भी सभव है कि सामूहिक रूप से अथर्ववेद के प्रवर्तक इन दोनो ऋषियो (अर्थात् अथर्वा एव अंगिरस्) मे कोई अन्तर न रहा हो।[81] बृहद्देवता के 'सोऽथर्वाङ्गिरसान् मन्त्रान् दृष्ट्वा सञ्जीव्य त शिशुम्' इस उद्धरण मे अथर्वाङ्गिरस्' पद से 'अथर्वाङ्गिरस्' कवि का अथवा अथर्ववेद का तात्पर्य लिया जा सकता है। इस कवि के द्वारा इस वेद के 16 सूक्त दृष्ट हुए हैं जिनमे राज्याभिषेक आप. तथा मंपोऽर्कः इत्यादि देवता हैं। मंपोऽर्क का अर्थ मन्त्रो मे अर्कमणि किया गया है।

8 यम—यम वैवस्वत को समस्त प्राणियो का नियमन करने वाले एक देवता के रूप मे उल्लिखित किया जाता रहा है। वेद में भी इसी यम का उल्लेख हुआ है।[83] अथर्ववेद 18 2.1 मन्त्र मे 'यम' शब्द आया है— 'यमाय सोम पवते यमाय क्रियते हवि ' इसकी व्याख्या सायण ने यह की है—'यमाय देवाय सोम पवते अभिषूयते सोमयागे यजमानै सोमसाधनो-ज्योतिष्टोमादिरननुष्ठितश्चेद् यमो नरके पातयिष्यतीति धिया यमप्रीतये सोमोऽभिषूयते' इस व्याख्या में स्पष्ट ही 'यम' का अर्थ यमदेव (मृत्युदेव) से लिया गया है। कठोपनिषद् में इसी यम वैवस्वत को मृत्युशासक तथा आत्मज्ञानी दोनों कहा गया है। अथर्ववेद में 'यम' शब्द बहुत मिलता है।[83] मन्त्रदृष्टा यम तथा उपर्युक्त मृत्यु देवता यम में कोई सम्बन्ध है या नहीं, यह कहना कठिन है किन्तु इनमें एक समानता प्राप्त है कि दोनो का पैतृक नाम 'वैवस्वत' मिलता है। ऋग्वेद के कवि यम के साथ 'वैवस्वत ' तथा यमी के साथ 'वैवस्वती' यह पैतृक नाम लगा हुआ है। इससे इनमें परस्पर

79 मैत्र्युप 6.33 , छा. उ 3 4.1-2

80 कौ. सू 3.19

81 'अथर्ववेद और गोपथ ब्राह्मण' पृष्ठ 11,

82. 'वैदिक कोश'

83 ऋ 10.14 18 , अथर्व 18 2 1-2 इत्यादि

84 अथर्व 18.1 59 , 1.14.2 , 18.1.15 , 4 40.2 , 5.30 12 6.28 3 इत्यादि।

कोई सम्बन्ध मानने का अवकाश मिल जाता है। मैक्डॉनल के अनुसार यम 'यमजों' का द्योतक है जिनके जन्म का वैदिक साहित्य में प्राय: उल्लेख है।[84] यमौ मिथुनौ व्याहृति से सम्भवतः विषय लैंगिक यमजों का तात्पर्य है।[85]

'यम वैवस्वत' कवि के ऋग्वेद में दशम मण्डल के दशम सूक्त के 2, 4, 6, 8, 9, 10, 12, 14 ये मन्त्र हैं। 'यमी वैवस्वती' नामक एक स्त्री कवि द्वारा दृष्ट कुछ मन्त्र भी ऋग्वेद में उपलब्ध हैं जैसे दशम मण्डल के ही 10वें सूक्त के 1, 3, 5,7, 11, 13 इत्यादि मन्त्र। अथर्ववेद में यम कवि 16 सूक्तो का द्रष्टा है। एक सूक्त[86] में अंगिरा और प्रचेता कवियों ने यम के साथ मन्त्रों का दर्शन किया। इस सूक्त में यम देवता की स्तुति है। स्वर्ग एवं ओदन भी यम कवि के स्तुत्य देवता रहे हैं किन्तु जिस देवता की इस कवि के सूक्तों में प्रधानता है वह 'दुःस्वप्ननाशनम्' है। इस देवता को समर्पित मन्त्रो में सकल्पो और विचारों को पवित्र बनाने की प्रार्थना की गई है।

9 वसिष्ठ—वैदिक परम्परा में पौरोहित्य की विशेषताओ से सम्पन्न व्यक्ति वसिष्ठ है। अनेक वैदिक सूक्तो के कवि विशेषकर ऋग्वेद के सप्तम मण्डल में इसके द्वारा सबसे अधिक सूक्त हैं। सप्तम मण्डल के सूक्तों में वसिष्ठ का नाम प्राय आया है।[87] बहुवचन में भी इसका निर्देश ऋग्वेद में मिल जाता है।[88] ऋग्वेद सर्वानुक्रमणी में ऋग्वेद के नवम मण्डलान्तर्गत 97वां सूक्त वसिष्ठ तथा उसके वंशजो द्वारा दृष्ट हैं। इस ग्रन्थ के अनुसार, इस सूक्त की प्रथम तीन ऋचाओ के द्रष्टा वसिष्ठ द्वारा दृष्ट हैं तथा चार से तीस तक की ऋचाओ के द्रष्टा वसिष्ठ ऋषि के कुल मे उत्पन्न नौ वसिष्ठ हैं।

ऋग्वेद के एक मन्त्र के अनुसार उर्वशी नामक अप्सरा से वसिष्ठ की उत्पत्ति हुई है।[90] इसी मन्त्र मे मैत्रावरुण को वसिष्ठ का जनक कहा गया है। मैत्रावरुण का रेतस् उर्वशी को देखकर उत्तेजना से स्खलित हो गया था जिससे वसिष्ठ का जन्म हुआ। ऋग्वेद के इस सूक्त मे वसिष्ठ को मित्र एव वरुण के पुत्र अर्थ से 'मैत्रावरुण' अथवा 'मैत्रावरुणि' कहा गया है।

---

85. ऋ 1.66.4, 1 164.15 , 2 39.2, 3 39.3, प. ब्रा. 16.410
86. काठक स. 13.4 , निरुक्त 12 10
87. अथर्व 6 48
88 ऋ 7 9 6 , 7 13 4 , 7 13 21 , 7 23 6,
89 वही. 7.7 7, 7 12 3, 7.23 6
90 वही . 7.33.11, 'उतासि मैत्रावरुणो वसिष्ठोर्वश्या ब्रह्मन्मनसोऽधिजातः'

वसिष्ठ के जीवन की मुख्य घटना उनकी विश्वामित्र से शत्रुता रही है। परवर्ती काल मे वसिष्ठ और विश्वामित्र की इसी शत्रुता को लेकर अनेकानेक आख्यान, उपाख्यान प्रचलित हो गए। वसिष्ठ राजा सुदास् के पुरोहित तब बने जब इसी पद से विश्वामित्र भ्रष्ट हो गए थे। इससे संभवत. इन दोनो मे शत्रुता का बीज अकुरित हुआ। ओल्डनबर्ग का विश्वास है कि ऋग्वेद मे विश्वामित्र और वसिष्ठ के मध्य शत्रुता का कोई चिह्न नही मिलता[91] किन्तु भारतीय परम्परा[92] तथा कीथ[93] का मत है कि ऐसी शत्रुता की स्थिति इन दोनो के बीच निश्चित रूप से थी।

ऋग्वेद के लगभग 108 सूक्तो के द्रष्टा वसिष्ठ हैं। इनमे अग्नि, इन्द्र, वायु, वरुण, उषा, मरुत्, आदित्य, सूर्य आदि देवता स्तुत्य रहे हैं। यजुर्वेद मे वसिष्ठ के नाम अनेक मन्त्र हैं।[94] सामवेद मे यह कवि मुख्य कवियो मे से है। यहाँ आग्नेय काण्ड में इसके मन्त्र अधिक है।[95] अथर्ववेद में 15 सूक्तो का द्रष्टा वसिष्ठ है जिनमे से 10 सूक्त विंश काण्ड के हैं। इस वेद में 'वसिष्ठ' पद 10 स्थलो पर आया है।[96] विश्वामित्र के सूक्तो के समान वसिष्ठ के सूक्तों में भी इन्द्र प्रधान देवता बनकर आते हैं। एक सूक्त मे वर्चो देवता की स्तुति में तेजस्वी होने की कामना की गई है।[97] एक अन्य मन्त्र में उपदेश है कि विद्वानो को वेदज्ञान से युक्त वेद मन्त्रो का नित्य उच्चारण करना चाहिए।[98] विंश काण्ड के एक सूक्त में कवि मुक्ति की प्रार्थना कर रहा है।

10 11 मेध्यातिथि-मेधातिथि —मेधातिथि काण्व एक वैदिक सूक्त द्रष्टा कवि के रूप में उल्लिखित हैं।[99] ऋग्वेद में अन्यत्र इसका नाम मेध्यातिथि

---

91. 'वैदिक इन्डेक्स' पृष्ठ 308 पर उद्धृत
92. द्रष्टव्य The Bṛhaddevatā पृष्ठ 157-58, Macdonell
93. कीथ ने अनेक उद्धरणो से इसे सिद्ध किया है जैसे ऋ 1 112 9 7 88 4 , इत्यादि
94 यजु 5 16 , 7 7 , 8 54 , 8 56 , इत्यादि
95 साम आग्नेय का 24, 26, 38, 45, 55, 61, 72, 78 , इत्यादि ऐ का 132
96. 'अथर्ववेद' (शौनकीय) पद सूची, पृष्ठ 330, विश्वबन्धु
97. अथर्व. 3 22
97 अथर्व. 20 12.1
98. ऋ 1।12।23। , 8 1 3-29 , 92

प्राप्त है।[99] इसने स्वय को काण्व मेधातिथि कहलाया है।[100] मेक्डॉनल का कथन है कि मेधातिथि और मेध्यातिथि दोनो एक ही व्यक्ति के नाम प्रतीत होते हैं। यह व्यक्ति प्रसिद्ध वैदिक कवि था जिसे अनुक्रमणी द्वारा विभिन्न सूक्तो के प्रणयन का श्रेय दिया गया है।[101] ऋग्वेद के अनुसार इन्द्र इसके पास एक मेष के रूप में आया था।[102] यही पुराकथा सुविख्यात 'सुब्रह्मण्य' मन्त्र' में निहित है जिसमें इन्द्र को 'मेधातिथि का मेष' कहा गया है एव जिसका पाठन यज्ञ मडप में सोम को ले आते समय पुरोहित करते हैं।[103] पचविश ब्राह्मण में इसके एव वत्स ऋषि के मध्य हुए वादसंवाद का निर्देश प्राप्त है जहा इसने उसे हीन कुल वाला कहा था किन्तु वत्स ने अग्नि परीक्षा के द्वारा अपने कुल की श्रेष्ठता सिद्ध की थी।[104] आसग राजा ने इसे विपुल धन प्रदान किया था। अत इसने उस राजा की स्तुति की थी।[105] अथर्ववेद मे इसका उल्लेख अनेक कवियो के साथ प्राप्त है।[106] मेध्यातिथि को ऋग्वेद मे वैदिक सूक्त द्रष्टा बताया गया है।[107] अथर्ववेद के एक मन्त्र में मेधातिथि पद आता है।[109]

ऋग्वेद मे मेध्यातिथि द्वारा दृष्ट मन्त्र प्रथम, अष्टम और नवम मण्डल के हैं।[110] तथा मेधातिथि द्वारा दृष्ट मन्त्र प्रथम, अष्टम और नवम मण्डल के हैं।[111] यजुर्वेद के 5 15, 5 4, 7 11, 8 33 इत्यादि मन्त्रों का द्रष्टा मेधातिथि है। सामवेद का प्रमुख कवियो मे से एक यह कवि मेधातिथि है।[112]

---

99 ऋ 1 36 10
100 वही 8 20 40
101 'वैदिक इन्डेक्स' पृष्ठ 198
102 जैमिनी ब्रा. 2 79, शत ब्रा 3.3।4.18
103. ऋ. 8 20.40
104 जैमिनी ब्रा. 27 9, शत. ब्रा. 3 3.4.18
105. प. ब्रा 14.6 6
106. ऋ 8 2 41-42
107 अथर्व 4.29 6
108. ऋ 8 3, 8.33, 9.41-43
109 अथर्व 4 29 6
110 ऋ. 8 1 3-29, 8 3 8 33, 9.41-43
111. वही 1 12-13, 8 1 3-29, 9 2
112 साम ऐ का 123, 124, 139, 1 46 इत्यादि मन्त्र, आग्नेय का 52वां

अथर्ववेद मे मेध्यातिथि में 14 सूक्त तथा मेधातिथि के 6 सूक्त हैं। मेध्यातिथि-के सूक्तों मे इन्द्र देवता प्रमुख हैं जिसकी स्तुति मे कवि कहता है कि 'केवल इन्द्र देवता कि स्तुति करो, अन्य किसी की नहीं'। मेध्यातिथि के सभी सूक्त बि स काण्ड के हैं मेधातिथि के 6 सूक्तो मे से 5 सूक्त सप्तम काण्ड के है और 1 सूक्त 20 वें काण्ड का है। मेधातिथि के सूक्तों मे विष्णु 'इडा' के अतिरिक्त 'वेद' को भी देवता बताया है तथा वेद देवता हवि प्रदान करने वाले यजमान के सहायक हों ऐसी सायण के अनुसार व्याख्या की गई है।[113]

संक्षेप मे यह विचार कर लेना भी अप्रासङ्गिक न होगा कि मेधातिथि और मेध्यातिथि एक ही कवि है अथवा दो पृथक् कवि हैं? यद्यपि ऋग्वेद के उपर्युक्त उद्धरणो से इनके एक ही कवि होने की मान्यता का प्रतिपादन किया जा सकता और जैसा मेक्डॉनल आदि ने किया भी है किन्तु सामवेद के आग्नेय काण्ड मे मन्त्र 52 के कवि नाम मे 'मेधातिथिमेध्यातिथिकाण्वौ' यह द्विवचन प्राप्त है जिसके आधार पर इन दोनो को दो पृथक् कवि माना जा सकता है क्योंकि एक व्यक्ति के लिए द्विवचन का प्रयोग नही हो सकता। फिर भी दोनो कण्व के पुत्र हैं इसमे कोई सन्देह नही।

12. **अङ्गिरा**—अगिरा अथवा अगिरस् का ऋग्वेद मे बहुधा वर्णन आता है। यह वज्रकुल मे उत्पन्न हुआ था।[114] इसका मनु, ययाति तथा भृगु के साथ उल्लेख है।[115] यहां यह 'इन लोगो के समान मैं भी अग्नि को बुला रहा हू, ऐसा कहता है तथा इतरो के समान अगिरसो को भी प्राचीन समझता है। दध्यञ्च्, प्रियमेध, कण्व तथा अत्रि के साथ भी इसका उल्लेख मिलता है।[116] अगिरस् के सत्र मे इन्द्र ने सरमा को भेजा था।[117] कीथ का कहना है कि ऋग्वेद मे अगिरस् एक अर्ध पौराणिक व्यक्ति के रूप मे आते हैं। उन्हे ऐतिहासिक नही कहा जा सकता, उन स्थलो पर भी नही जहाँ कि वे अगिरस् जाति के प्रवर्तक बताए गए हैं।[118] ऋग्वेद मे अग्नि को अगिरस् नाम दिया गया है।[119] अगिरसो ने देवताओ को प्रसन्न करके एक गाय मांगी। देवताओ ने इनको कामधेनु दी परन्तु इन्हे दोहन करना नही आता

113. अथर्व 7 28 1-2
114 ऋ 1 51.4, सायण
115 वही. 1 31 17, 8 43 13
116 वही. 1.139.9
117. वही. 1.62 3
118. 'वैदिक कोश' पृष्ठ 8
119. ऋ. 1.1.6

था। अतएव इन्होंने अर्यमन् की प्रार्थना की तथा उसकी सहायता से द्रोहन किया।[120] अग्नि को प्रथम अंगिरा ने उत्पन्न किया, ऐसा ऋग्वेद मे निर्दिष्ट है।[121] अगिरसो ने इन्द्र की स्तुति करके ससार का अन्धकार दूर कर दिया।[122] अगिरसो को प्रथम वाणी का ज्ञान हुआ तदनन्तर छन्द का ज्ञान प्राप्त हुआ।[123] निरुक्त के अनुसार 'अगिरस्' अग्नि से उत्पन्न हुआ।[124] अगिरस् को ब्रह्मा का मानस पुत्र कहा गया है।[125] विद्या किसने किसको सिखाई, यह बताते हुए ब्रह्मन्, अथर्वन्-अगिरस्-सत्यवह्-भारद्वाज-अगिरस-शौनक, ऐसा क्रम दिया गया है।[126] कुछ उपासना मन्त्रों को अंगिरस् नाम प्राप्त हुआ है।[127]

'अगिरस्' शब्द के उपर्युक्त विस्तृत विवेचन मे अनेक उद्धरण मन्त्र द्रष्टा कवि अगिरा से सम्बद्ध हैं तो कुछ उद्धरणो का लक्ष्य अगिरा वश रहा है। इस भूमिका के साथ अथर्ववेद मे अगिरस् शब्द किस अर्थ मे प्राप्त है, इसको समझा जा सकता है। इस विषय मे दो तथ्य हैं। एक तो यह कि इस शब्द का प्रयोग अगिरा कवि के लिए हुआ है। दूसरे अथर्ववेद का घोर पक्ष [अर्थात् अभिचार क्रियाएँ एव यातु विद्या (रक्षो विद्या) इत्यादि] को भी 'अगिरस' कहा गया है जिसके विपरीत अथर्ववेद का भेषज (—शान्त) पक्ष 'अथर्वन्' कहलाया।

डॉ॰ सूर्यकान्त मानते हैं कि गोपथब्राह्मण का यह नाम क्यो हुआ इस विषय मे अगिरसो से सम्बद्ध यह आख्यान है। 'कभी पुराण वैदिक युग मे ब्राह्मणो की गौओ को पणियो ने पर्वत-गुफाओ मे जा छिपाया। उनकी खोज मे सरमा को भेजा गया। सरमा दुर्गम पथो को पार करती हुई पणियों के 'निरेक' गढ तक पहुच गई और वहा ब्राह्मणो की गौओ को देखकर उनकी सूचना इन्द्र को दी। इन्द्र ने पणियो को पराजित कर इन गौओ को स्वतन्त्र कराया इन्द्र के इस साहसिक कार्य मे अगिरसो ने सहायता की थी। इसी

120 ऋ 1.139 7
121 वही 1 120 1
122. वही 1.62 5
123 वही 4 2 16
124 नि 3 17
125 ब्रह्मणो मानसा पुत्रा विदिता षण्महर्षय ।
मरीचिरत्र्यगिरसौ पुलस्त्य पुलह क्रतु ।।
126. मु उप 1.1 2-3 , 3.2.11
127 छा उप. 1.2.10

बात में 'गोपथ ब्राह्मण' इस नाम का रहस्य छिपा हुआ है। गौओं के पथ को अंगिरस् जानते थे। यह ब्राह्मण अंगिरसों का ब्राह्मण है।[128]

ऋग्वेद के 8वें मण्डल के 34वें सूक्त के कवि का नाम 'अंगिरस-सहस्र वसुरोचिष' है।[129] यजुर्वेद के मन्त्र 4/10 का द्रष्टा कवि अंगिरस् है किन्तु यहाँ बहुवचन का निर्देश है—'अंगिरस ऋषयः'। यजुर्वेद के एक अन्य मन्त्र का द्रष्टा अंगिरस् का पुत्र आंगिरस है।[130] अथर्ववेद में कुल 14 सूक्त अंगिरा कवि के हैं। अथर्ववेद मे अंगिरस शब्द विभिन्न विभक्तियो मे कुल 31 बार आया है।[131] इस कवि के देवताओ मे सनाग्नि, जातवेदा और अग्नि आदि हैं किन्तु विशेष उल्लेखनीय देवता है—'दुःस्वप्ननाशनम्' जिसे इसी वेद मे 'यम' कवि ने भी अपना स्तुत्य देव बनाया था। मानसिक पापों और दुर्विचारो को दूर करने के लिए देवता की स्तुति की गई।

13 चातन—ऋग्वेद सर्वानुक्रमणी में दी गई कवि-सूचि के आधार पर यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि ऋग्वेद के किसी सूक्त द्रष्टा के रूप में चातन कवि का नाम नही है। यजुर्वेद में और सामवेद में भी इस कवि के मन्त्र प्राप्त नहीं होते। अथर्ववेद में सम्भवत सर्व प्रथम बार इस कवि का नाम आता है। यहा चातन कवि 13 सूक्तो का द्रष्टा है। किन्तु अथर्ववेद का अन्त साक्ष्य इस कवि के विषय में मौन है। इस कवि का 'पृश्निपर्णी' देवता विशेष है जो कि कुष्ठ आदि रोगों को शान्त करने वाली एक औषधि का नाम है। इससे सुख देने की प्रार्थना की गई है।[132] एक सूक्त में[134] 'अग्नि-भूतपत्नीन्द्रा' देवता है। एक सूक्त का देवता 'यातुधान' है जिसके अर्थ के विषय मे विद्वानों मे मतभेद है। वस्तुत यह पद अथर्ववेद की विषय वस्तु से सम्बद्ध है और इसकी तुलना उस मन्त्रांश से की जा सकती है जहां यह कहा गया है कि 'यदि मैं यातुधान हूं तो आज ही मर जाऊं'।[134] इस सूक्त मे 'यातुधानी', 'यातुधानानाम्' शब्दो का उल्लेख भी है।

14 शुक—ऋग्वेद मे शुक कवि द्वारा दृष्ट मन्त्र नही मिलते और सभवत यजुर्वेद और सामवेद मे भी यह कवि किसी मन्त्र का द्रष्टा नहीं है।

128 'अथर्ववेद और गोपथ ब्राह्मण' भूमिका पृष्ठ 9
129. ऋग्वेद सर्वानुक्रमणी पृष्ठ 67, डॉ० उमेशचन्द्र शर्मा
130 यजुर्वेद 7 43
131. 'अथर्ववेद' (शौनकीय) पद सूची पृष्ठ 92, विश्वबन्धु
132. अथर्व. 2.25 0, 'शं नो देवी पृश्नि-पर्ण्य शं निर्ऋत्या अक.'
133. वही. 2.14
143. ऋ. 7 104.15, 'अधा मुरीय यदि यातुधानो अस्मि'

ऋग्वेद में, तिलक के अनुसार, दो स्थलों पर "शुक्र" पद एक ग्रह के आशय मे आता है।[135] मैक्डौनल इस मत से सहमत हैं।[136] अथर्ववेद में "शुक्र" पद कुल 22 बार प्रयुक्त हुआ है जिसमें से पाँच बार बहुवचन में तथा एक बार द्विवचन में यह पद प्राप्त है। अथर्ववेद में शुक्र कवि के ग्यारह सूक्त हैं। एक मन्त्र में कहा गया है कि इस पृथ्वी के परे अन्तरिक्ष में सूर्यात्मक अग्नि प्रकट है। वे अग्नि हमको राक्षस, पिशाच, शत्रु आदि से मुक्त करें।[137] यहाँ 'शुक्रो अग्निः' का "सूर्यात्मक अग्नि" अर्थ किया गया है अर्थात् 'शुक्र' पद 'अग्नि' के विशेषण के रूप मे आया है। इस कवि के स्तुत्य वज्र, अपामार्ग, वनस्पति, कृत्याप्रतिहरणम् इत्यादि रहे हैं।

15 मधुच्छन्दा—मधुच्छन्दा कवि ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के 10 आरम्भिक सूक्तों का द्रष्टा माना गया है।[138] ऐतरेय ब्राह्मण[139] के अनुसार यह विश्वामित्र का 91 वां पुत्र था। शतपथ ब्राह्मण[140] मे सुविख्यात 'प्र उ ग' (प्रात कालीन स्तुति स्तोम) सूक्त इस कवि का कहा गया है। यह सूक्त प्राय प्रात काल के समय गाया जाता है। इस सूक्त का छन्द गायत्री है। महाभारत अनुशासन पर्व मे मधुच्छन्दा भी वानप्रस्थ आश्रम का प्रवर्तक तथा विश्वामित्र के ब्रह्मवादी पुत्रों में से एक कहा है।[141] भागवत के अनुसार विश्वामित्र के मधुच्छन्दा जैसे 100 पुत्र थे।[142] विश्वामित्र के सौ पुत्रों मे से शुन शेप नामक पुत्र का ज्येष्ठ भ्रातृत्व पहले पचास पुत्रों ने मान्य न किया। किन्तु दूसरे पचास पुत्रो ने उसे मान्यता दी, जिनमे मधुच्छन्दस् प्रमुख था। इस कारण विश्वामित्र इस पर अत्यन्त प्रसन्न हुए और इसे शुभाशीर्वाद दिया।[143]

मधुच्छन्दा कवि के ऋग्वेद मे 11 सूक्त हैं और सयोग से अथर्ववेद मे भी 11 ही सूक्त इस कवि के हैं। सामवेद मे भी इस कवि द्वारा दृष्ट अनेक मन्त्र मिलते हैं जैसे आग्नेयकाण्ड का 14वाँ तथा ऐन्द्र काण्ड का 129, 130

135 ओरायन, 162, वे दो स्थल हैं—3 32.2, 9.46.4
136 'वैदिक इन्डैक्स' पृष्ठ 426
137 अथर्व 6 34 5, 'यो अस्य पारे रजस शुक्रो अग्निरजायत। सन. पर्षदति द्विष '
138. कौषीतकि ब्रा 28 2
139. ऐ ब्रा 7 18
140. शत ब्रा. 13.5.1.8
141 महा अनु 4.50
142 भागवत स्कन्द 10
143. 'भारतवर्षीय प्राचीन चरित्र कोश' पृष्ठ 604 पर उद्धृत

इत्यादि । यजुर्वेद मे 'मधुच्छन्दा' एव 'मधुच्छन्दा वैश्वामित्र' ये दो नाम आये हैं[144] जिनमें एक मे पैतृक नाम रहित ऋषि का नाम है तो दूसरा पैतृक नाम सहित कवि का नाम है । कुछ मन्त्रो से पूर्व[145] 'वैश्वामित्रो मधुच्छन्दा' नाम प्राप्त होता है जो कि क्रम-परिवर्तन मात्र है । मधुच्छन्दा के अथर्ववेद मे सभी 11 सूक्त 20वें काण्ड के हैं । ऋग्वेद मे इस कवि के स्तुत्य देव अग्नि आदि रहे हैं किन्तु अथर्ववेद में केवल इन्द्र की प्रार्थना तथा प्रशसा इस कवि ने अपने 11 सूक्तो में की है ।

16 गोतम—गोतम का ऋग्वेद[146] मे अनेक बार उल्लेख हुआ है किन्तु किसी भी स्थल पर इस रूप में नही कि यह किसी सूक्त का व्यक्तिगत द्रष्टा प्रतीत हो ।[147] अगिरसो से घनिष्ठ सम्बन्ध था क्योकि अगिरसो का गोतम जन प्राय उल्लेख करते हैं ।[148] इसने कभी 'राहूगण' पैतृक नाम धारण किया था, ऐसा ऋग्वेद के एक सूक्त[149] से संभव प्रतीत होता है । शतपथ ब्राह्मण ने भी इसे माना है ।[150] शतपथ ब्राह्मण मे ही इसे विदेह जनक और याज्ञवल्क्य के समकालीन[151] तथा एक स्तोम का प्रणेता[152] माना है । ऋग्वेद[153] मे वामदेव और नोधस् को गोतम का पुत्र कहा गया है । यह अथर्ववेद के तीन मन्त्रो मे[154] भी उल्लिखित है । यह गौतम अहल्या का पति गोतम नही है जिसने ऋग्वेद के प्रथम मण्डल अनुवाक 11, सूक्त 58 का दर्शन किया ।[155] ऋग्वेद मे गोतम के अत्यधिक सूक्त हैं ।[156] यजुर्वेद 6 37, 8 31, 8.33, 8 35 इत्यादि मन्त्र इस

144 यजु 6 29; 7.33, 8 34; 6 39; 7 8
145 यजु 3 22-24
146 ऋ 1.62 13; 1 78 2; 1 84 5; 1.85 11, 4 4 11 इत्यादि
147 'वैदिक इन्डैक्स' पृष्ठ 262 पर उद्धृत ओल्डनबर्ग का मत
148. ऋ 1 62 1; 1 71.2; 1.75.5; 1 75.2; 1.78.3, 4.2 5 इत्यादि
149. वही 1.78 5
150. शत ब्रा 1 4.1 10
151. वही 11.4.3.20
152. वही 13.5 1.1
153. ऋ. 1.60.5, 1 61 16, 1.63.9, 1.77 5, 1 78.1 इत्यादि
154. अथर्व 4 29.6; 18 3.16, 20.35.16
155. "This sage is not Gautama, husband of Ahalyā, who made Sukta 58, Anuvaka 11, Mantra 1". Puranic Encyclopaedia पृष्ठ 295
156 ऋ. 1.74-93; 9.31; 10 137.3 इत्यादि

कवि के हैं। सामवेद के ऐन्द्रकाण्ड में मन्त्रसंख्या 409 से 416 इत्यादि मंत्रों का द्रष्टा गोतम है। अथर्ववेद में इस कवि के भी सूक्त हैं जो सभी विंश काण्ड के हैं तथा जिनमें इन्द्र देवता मुख्य रहा है।

17 प्रस्कण्व—यह कवि ऋग्वेद के कुछ सूक्तों का द्रष्टा है।[157] शांखायन श्रौतसूत्रों के अनुसार इसे पृषध्र मेध्य मातरिश्वन् से पारितोषिक प्राप्त हुआ था।[158] भागवत के अनुसार यह मेधातिथि राजा का पुत्र था। प्रस्कण्व वश के जन पहले क्षत्रिय थे किन्तु बाद मे वे ब्राह्मण हुए।[159] ऋग्वेद में इस कवि के 9 सूक्त हैं जहाँ इसे कण्व का पुत्र अथवा वशज कहा है। यहाँ अग्नि, अश्विनौ, उषा, सूर्य, आदि इस कवि के स्तुत्य रहे हैं। यजुर्वेद और सामदेव मे भी इस कवि द्वारा दृष्ट मन्त्र हैं। अथर्ववेद मे यह कवि 9 सूक्तो का द्रष्टा है जिनमे से सात सूक्त सप्तम काण्ड के हैं। अथर्ववेद (20 9 3) मे प्रस्कण्व पद प्राप्त होता है। इस कवि द्वारा एक सूक्त (7 45) में 'ईर्ष्यापनयन' की स्तुति करते हुए कवि अपने भीतर से ईर्ष्याओं को शान्त करने की प्रार्थना करता है। इसी सूक्त मे क्रोध दूर करने की औषधि का निर्देश है।

18 वामदेव—वामदेव को ऋग्वेद के चतुर्थ मण्डल के द्रष्टा कवि होने का श्रेय प्राप्त है। इसका एक बार इसी मण्डल के एक मन्त्र (4 16 18) मे नामोल्लेख भी है इसके अतिरिक्त यजुर्वेद सहिताओ में इसे उक्त मण्डल के चौथे सूक्त का कवि होने का श्रेय दिया गया है।[160] यहाँ ये गोतम के पुत्र के रूप मे आता है। जबकि ऋग्वेद के चतुर्थ मण्डल के एक सूक्त में गायक के पिता के रूप मे गोतम का उल्लेख है।[161] बृहद्देवता[162] में वामदेव के सम्बन्ध मे अनेक कथाओं का उल्लेख है। एक कथा के अनुसार जब यह ऋषि कुत्ते का मास पका रहा था तो इसके सम्मुख इन्द्र एक श्येन के रूप मे प्रकट हुए थे। एक अन्य कथा मे इन्द्र के विरुद्ध इसके सफल संघर्ष तथा ऋषियों को इन्द्र का विक्रय कर देने का उल्लेख है। मेकडॉनल[163] ने इन

---

157. 1 44-50, 8 49; 9.95
158 शा. श्रौ. 16 11.26
159 भाग 9 20.7
160. का स 10.5, मैत्रा. स. 2.1 13 3 2.6
161. ऋ 4 4 11
162. बृहद्दे 4.126, 131
163 'वैदिक इन्डेक्स' पृष्ठ 321

कथाओं को असगत कहा है। मनुस्मृति[164] में वामदेव की एक कथा प्राप्त है जिसके अनुसार एक बार क्षुधार्त होने के कारण इसने कुत्ते का मांस खाने की इच्छा प्रकट की थी। किन्तु आपद्धर्म से किया गया कर्म होने के कारण इसे कुछ दोष न लगा। ऐतरेयोपनिषद्[165] मे वामदेव को जन्म के पूर्व की भी बातो के ज्ञान होने का श्रेय दिया गया है। यजुर्वेद 3 15.10.24 तथा सामवेद आग्नेयकाण्ड 10, 82 आदि मन्त्रों का द्रष्टा कवि वामदेव है। सामवेद (आग्नेयकाण्ड 12, 23, 30, 69) में इसे वामदेव गोतम भी कहा गया है। अथर्ववेद मे वामदेव द्वारा दृष्ट 8 सूक्त हैं। अथर्ववेद में वामदेव का दो स्थलो 18 3.15, 18.3 16 पर नाम आया है। 20वें काण्ड में इस कवि के सूक्त अधिक हैं।

19 इरिम्बिठि—ऋग्वेद के अष्टम मण्डल के तीन सूक्तो (16, 17, 18) का द्रष्टा इरिम्बिठि कवि है। इनमें इन्द्र एव आदित्य आदि की स्तुति की गई है। किन्तु ऋग्वेद में मन्त्रो में इस कवि का नाम नही आता है सामवेद में आग्नेय का 102, ऐ. का. 395, 397 इत्यादि मन्त्र इस कवि के हैं। अथर्ववेद में इसके सात सूक्त हैं जो सभी विंश काण्ड के हैं। सभी सूक्तों में इन्द्र स्तुत्य रहा है।

20 गुरुत्मान्—इस कवि का विशेष परिचय नही मिलता। ऋग्वेद में इसके सूक्त नही है। अथर्ववेद में इस कवि द्वारा दृष्ट सात सूक्त है किन्तु अथर्ववेद का अन्त साक्ष्य अनुपलब्ध है। इसके सूक्तो में ब्राह्मण, वनस्पति, सर्पविषनाशनम् विषनिवारणम् सर्पविषापाकरणम् आदि देवता हैं। शरीर में व्याप्त विष (अथवा मानव जीवन में व्याप्त अज्ञान रूपी विष) को औषधि (अथवा ज्ञानौषधि) से दूर करने का वर्णन इसके मन्त्रो में है।

21 गोषूक्त्यश्वसूक्तिनौ—गोषूक्ति काण्वायन तथा अश्वसूक्ति काण्वायन ऋग्वेद के अष्टम मण्डल के 14, 15, सूक्तो के द्रष्टा हैं। सामवेद ऐ. का मे भी इनके दो मन्त्र (121, 122) प्राप्त होते हैं। अथर्ववेद के विंश काण्ड के 7 सूक्त इनके नाम हैं। इनकी स्तुतियों मे इन्द्र देवता को अधिक लक्ष्य बनाया गया है। गोषूक्ति 'श्यावशिव' के शिष्य का नाम कहा गया है[166] तथा अश्वसूक्ति एक सामद्रष्टा भी है, ऐसा ब्राह्मणो मे निर्दिष्ट है।[167]

---

164 मनु 11 106

165. ऐ. उ. 2.5

166. जै. उ. ब्रा. 6.16.1; प. ब्रा 19 4 9

167. प. ब्रा 18.4 10

22. नृमेध—नृमेध, नृमेधस् ऋग्वेद में अग्नि के एक आश्रित का नाम है।[168] अग्नि की कृपा से इसे शकपूत आदि पुत्र प्राप्त हुए। मित्रावरुणो ने इसका एवं सुमेधस् का रक्षण किया था।[169] तैत्तिरीय संहिता[170] मे यह परुच्छेप का एक असफल प्रतिस्पर्धी तथा पञ्चविंश ब्राह्मण[171] मे एक आंगिरस तथा सामद्रष्टा है। ऋग्वेद में इसके अनेक सूक्त हैं।[172] सामवेद मे ऐ. का 283, 302, 311, 388 इत्यादि अनेक मन्त्रो का द्रष्टा नृमेध है। अथर्ववेद मे 20 वें काण्ड के सात सूक्त इस कवि के हैं जिन सभी मे इन्द्र की स्तुति है। यजुर्वेद और अथर्ववेद मे इसके नाम के साथ पैतृक नाम (आंगिरस) जुड़ा नही मिलता।

23. प्रजापति—वैदिक कवि प्रजापति ऋग्वेद के अनेक मन्त्रों का द्रष्टा है (ऋ 9 101,13-16)। इसके अतिरिक्त प्रजापति परमेष्ठी (ऋ. 10. 129), प्रजापति वाच्य (ऋ. 3.38, 54-56, 9 84) तथा प्रजापति वैश्वामित्र (ऋ 3 38, 54-56) इन कवियो के नाम भी इस वेद के मन्त्रद्रष्टाओ मे हैं। दशम मण्डल के 5वें सूक्त मे लगातार 8 मन्त्रों मे 'प्रजापते' शब्द मिलता है किन्तु यह प्रजापति ब्रह्मा के सम्बोधन के रूप मे आया है। अथर्ववेद मे 'प्रजापति' शब्द 82 बार मिलता है। ऋग्वेद के प्रसिद्ध 'नासदीय सूक्त' (10.129) का कवि प्रजापति परमेष्ठी ही है जिसका देवता भी प्रजापति है। सामवेद[173] तथा यजुर्वेद[174] मे भी प्रजापति के मन्त्र प्राप्त हैं।

24 मृगार—ऋग्वेद सर्वानुक्रमणी मे दी गई कवि-सूची के आधार पर यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि ऋग्वेद के कवियो मे इसका नाम नहीं है। अथर्ववेद मे इस कवि के सात सूक्त हैं जो सभी चतुर्थ काण्ड के अन्तर्गत हैं। किन्तु इसके विषय मे अन्त साक्ष्य मौन है। इसके स्तुत्य देवता द्यावापृथिवी, वायुसवितारौ आदि रहे हैं। ब्लूमफील्ड के अनुसार 'मृगार सूक्तो का संग्रह पाप-नाश के लिए किया गया था। उनका कहना है कि 'निश्चय ही आथर्वणको ने इन सूक्तो का संकलन, शुद्धि तथा दुर्भाग्य नाश के

---

168 ऋ 10 80 3

169 वही 10.132.7

170 तै. स. 2 5 8 3

171 प. ब्रा. 8.21

172 ऋ 8 89; 90, 98; 99, 9 27; 29

173 सामवेद पवमान काण्ड 553 वाँ मन्त्र तथा 641-650 तक के मन्त्र

174 यजु 2 29; 3 4, 44, 45, 47, 48, 57, 59, 63, इत्यादि

लिए किया था क्योंकि सभी मन्त्रों में 'मुञ्च अंहस' (=पाप से मुक्त करो) यह आता है।[175]

25. शौनक—शुनक के वंशज इस कवि का शौनक सामान्य पैतृक नाम है। 'शौनक' यह इन्द्रोत[176] और स्वैदायन[177] के लिए व्यवहृत हुआ है। इनको एक शाखाप्रवर्तक आचार्य कहा है जो विष्णु, वायु एवं ब्रह्माण्ड पुराण के अनुसार व्यास की अथर्वन् शिष्य परम्परा मे से पथ्य नामक आचार्य का शिष्य था। इसे भृगुकुल का मन्त्र-द्रष्टा भी कहा गया है। इसके अतिरिक्त 'शौनक गृत्समद' तथा 'शौनक स्वैदायन' का भी सुविख्यात आचार्य के रूप मे उल्लेख मिलता है। कौषीतिकि ब्राह्मण मे एक शौनक यज्ञ का उल्लेख है।[178] सूत्रों एव बृहद्देवता[179] इत्यादि में व्याकरण संस्करण तथा अन्य विषयों के एक महान् आचार्य के रूप मे शौनक का नामोल्लेख है। अथर्ववेद मे शौनक के 7 सूक्त हैं जिनमें से एक में 'शौनक सम्पत्काम', ऐसा लिखा हुआ है। देवताओं में सभा, समिति प्रभृति उल्लेखनीय हैं।

26 कौशिक—यह 'कुशिकों' से सम्बन्धित होने के रूप में इन्द्र की और 'कुशिक पुत्र' होने के रूप में विश्वामित्र की भी उपाधि है। बृहदारण्य-कोपनिषद्[180] के प्रथम दो वंशो (गुरुओ की तालिकाओ) में कौण्डिन्य के शिष्य के रूप में कुशिक नामक एक गुरु का उल्लेख है। वायु तथा ब्रह्माण्ड पुराण के मत में व्यास की सामशिष्य की परम्परा के हिरण्यनाभ का शिष्य यह था। ऋग्वेद की कवि सूची में इस कवि का नाम नही है। अथर्ववेद षष्ट काण्ड के 6 सूक्तो का द्रष्टा कवि कौशिक है। इसके देवता वैश्वानर तथा अग्नि इत्यादि हैं। एक सूक्त (6 117) मे कवि किसी भी प्रकार के ऋण से मुक्ति की कामना को लिए हुए है (कौशिक अनृणकाम)।

27 भरद्वाज--यह ऋग्वेद के छठे मण्डल का प्रसिद्ध कवि है। इस मण्डल के मन्त्रों मे भरद्वाज एवं भारद्वाजो का गायको के रूप मे बहुधा उल्लेख हुआ है। पञ्चविंश ब्राह्मण के अनुसार यह दिवोदास का पुरोहित था।[181] दिवोदास और इसे समान मानने के रॉथ के विचार की अपेक्षा

175 'अथर्ववेद और गोपथ ब्राह्मण' पृष्ठ 170-71

176 शत ब्रा 13 5.3 5, 4.1

177 वही 11 4 1 2

178. कौ. ब्रा. 4 7

179. बृहद्देवता 1, xxii, मेक्डॉनल

180 बृ. उ 2 6 1, 4 6 1 (काण्व शाखा)

181. पं ब्रा. 15.3 7

यह व्याख्या अधिक उपयुक्त है।[182] भरद्वाजों ने अपने काव्यों में वृबु, बृसय और पारावतों का उल्लेख किया है।[183] हिलेब्रान्ट[184] ने यह संकेत किया है कि भरद्वाज जन सृञ्जयों के साथ भी सम्बद्ध थे। विशेष रूप में शांखायन श्रौतसूत्र[185] मे यह उल्लिखित है कि भरद्वाज ने प्रस्तोक साञ्जंय से पारितोषिक प्राप्त किया था। बृहद्देवता[186] में इसे बृहस्पति का पुत्र और अंगिरस् का पौत्र कहा गया है। तैत्तिरीय ब्राह्मण[187] में भरद्वाज के वेदाध्ययन के विषय मे एक कथा दी गई है। यजुर्वेद में भरद्वाज कवि के मन्त्र 3 3, 8 6, 7 14 हैं तथा भरद्वाज बार्हस्पत्य के नाम से 3.13, 7 24 इत्यादि मन्त्र हैं। 'बार्हस्पत्य' कवि का पैतृक नाम है। सामवेद आग्नेय का 1, 2, 4, 7, 9, 22, 67, 68, 75, 83, 84, इत्यादि मन्त्र इस कवि के हैं। अथर्ववेद मे 6 सूक्तो का द्रष्टा कवि भरद्वाज है। अथर्ववेद में चार स्थलो पर 'भरद्वाज' पद प्राप्त होता है।

28 शुनःशेप—इस कवि का पैतृक नाम आजगर्ति है। ऐतरेय ब्राह्मण[188] और शांखायन श्रौतसूत्र[189] में वर्णित एक कथा के अनुसार अजीगर्त ब्राह्मण से उसके पुत्र शुन शेप को बलि पुरुष बनाने के लिए द्रव्य देकर क्रय कर लिया। किन्तु जब शुन शेप को बलिस्तम्भ के साथ बाँध दिया, तब विश्वामित्र ने इसे देवताओ की प्रार्थना करने को कहा। यह अपनी उन प्रार्थनाओ के कारण समय रहते मुक्त हो गया। इसकी वे प्रार्थनाएं ऋग्वेद के कुछ सूक्तो मे सुरक्षित मानी जाती हैं।[190] इसे विश्वामित्र ने दत्तक ले लिया था और यह उनका देवरात नामक पुत्र बना था। इस पर विश्वामित्र के कुछ पुत्र रुष्ट हो गए जिन्हे विश्वामित्र ने शाप दे दिया था। पहले शुन'शेप भृगु गोत्रीय था, बाद मे विश्वामित्र का पुत्र बनने के कारण यह विश्वामित्र गोत्रीय बन गया। इसके दो भ्राता शुन.पुच्छ एव शुनोलाङ्गूल थे। ऋग्वेद मे इस कवि के 1.24-30 इत्यादि सूक्त हैं। यजुर्वेद और सामवेद में भी इस कवि के सूक्त

182 'वैदिक इन्डैक्स' पृष्ठ 109
183 ऋ 6 31 1-3
184 'वैदिशे माइथोलोजी, 1, 104
185 शा श्रौ 16 11 11
186 बृहद्देवता 5 102; द्र आ बृहद्देवता पष्ठ 192, मेक्डॉनल
187 तै ब्रा. 3.10.9-11
188 ऐ ब्रा 7.13-18
189 शा श्रौ 15 20 1
190 ऋ 1.24

मिल जाते हैं। अथर्ववेद में कुल 6 सूक्त इस कवि द्वारा दृष्ट हैं। इसके विषय में अन्त:साक्ष्य उपलब्ध नहीं है। एक सूक्त से पहले इसका दूसरा नाम, 'देवरात' भी लिखा मिलता है शुन:शेपो देवरातापरनामा ऋषि: (20.45)।

29. सिन्धुद्वीप—'सिन्धुद्वीप आम्बरीष' नामक वैदिक सूक्त द्रष्टा का निर्देश ऋग्वेद मे प्राप्त है[191] वायुपुराण (169.4) मे सिन्धुद्वीप ऋषि को वेदनाथ ऋषि का भ्राता कहा गया है। स्कन्दपुराण (1 3 4) मे इसे वेदनाथ नामक ब्राह्मण का उद्धारक कहा है। सामवेद आग्नेय का 33वाँ मन्त्र सिन्धुद्वीप आम्बरीष कवि का है। यजुर्वेद मे भी इस कवि के मन्त्र (11 38,50,51) प्राप्त है अथर्ववेद मे 6 सूक्तों का द्रष्टा यह कवि है। 'आप.' इस कवि का स्तुत्य देव है।

30 उपरिबभ्रव—ऋग्वेद में उपरिबभ्रव कवि के मन्त्र नही मिलते। वैसे भी वैदिक साहित्य में यह अप्रसिद्ध ही रहा है। कौशिक सूत्र (9.10) में कहा गया है। कि 'शान्त्युदक करते समय कौन सा मन्त्र प्रयुक्त करना चाहिये, इस विषय में उपरिबभ्रव का मत भिन्न है। उसी तरह प्रेत किस तरह रखना चाहिये, इस विषय पर इसका मत पितृविधि मे लिखा हुआ है।[192] अथर्ववेद मे प्राप्त इसके पाच सूक्तो मे 'गा' तथा 'अघ्न्या' देवता की स्तुति है।

31 कुत्स—कुत्सों अथवा कुत्स वंशजों का ऋग्वेद के एक सूक्त में[193] उल्लेख मिलता है। ऋग्वेद मे 'कुत्स' पद अनेक स्थलो पर कवि कुत्स के लिए आया प्रतीत नहीं होता।[194] कुत्स अंगिरा कुल का गोत्रकार तथा मन्त्र द्रष्टा है।[195] ऋग्वेद मे कुत्स आगिरस के नाम प्रथम तथा नवम मण्डल के अनेक सूक्त हैं। ऋग्वेद मे 'कुत्स' पद लगभग 36 बार आता है जबकि अथर्ववेद में केवल चार स्थलों पर यह शब्द प्राप्त है। अथर्ववेद 4.29.5 में कवि कुत्स का उल्लेख है जहां कहा गया है—हे मित्रावरुणों ! तुमने भरद्वाज, गविष्ठिर, विश्वामित्र, और कुत्स आदि की रक्षा की है, तुम हमको पापो से दूर रखो'। यजुर्वेद मे भी इस कवि का मन्त्र (7 42, 8 4; 15 6 इत्यादि) हैं।

---

191 ऋ 10.9

192 कौ सू 80 54

193 ऋ 7.38.5

194 वही 10 49 4, 1 63.3, 1.121 9; 175 4

195. वही 194-88, 1 101.115; 9 97.45-58

32. गृत्समद—'गृत्समद' यह व्यक्ति का नाम भी है और कुल का भी। यह अंगिरस कुल के शुन होत्र का पुत्र था। यह बाद में भार्गव हो गया। इसे वीतहव्य ऋषि का पुत्र कहा गया है तथा यह बृहस्पति के समान इन्द्र का एक विशेष मित्र था। एक बार इसने युधिष्ठिर को शिव की महानता तथा ऐश्वर्य का वर्णन किया था। गृत्समद तथा इसके कुल के व्यक्ति ऋग्वेद के दूसरे मण्डल के द्रष्टा थे। एक बार तप के प्रभाव से इसे इन्द्र का स्वरूप प्राप्त हो गया, जिस विषय मे तीन आख्यायिकाएँ ऋग्वेद (ऋ 2 12) मे वर्णित हैं। बृहद्देवता मे भी इसका वर्णन है।[196] यह भृगु कुल का गोत्रकार था तथा इसका पैतृक नाम शौनक मिलता है। गृत्समद भार्गव शौनक ऋग्वेद का सूक्त द्रष्टा कवि निर्दिष्ट है।[197] 'गृत्समद' शब्द की व्युत्पत्ति ऐतरेय आरण्यक[198] मे दी गई है—गृत्स का अर्थ है 'प्राण' तथा मद का अर्थ है, 'अपान'। इसमे प्राणापानो का समुच्चय था इसलिए इसे गृत्समद कहते हैं। यजु और साम मे इस कवि के मन्त्र हैं अथर्ववेद के 5 सूक्तो का द्रष्टा गृत्समद है जो इन्द्र की स्तुति मे गाये गये हैं।

33 गोपथ—अथर्ववेद मे 'गोपीथ' (16 2 3) तथा 'गोपीथाय' (5 9 8) शब्द तो मिलते है किन्तु गोपथ 'शब्द प्राप्त नही होता। अन्य वेदो के कवियो मे भी इसका नाम नही है। अथर्ववेद मे इसके 5 सूक्त हैं जो सभी 19वे काण्ड के हैं। 'रात्रि देवता की अनुष्टुप् छन्द से प्रार्थना की गई है।

34 प्रचेता—वैदिक साहित्य मे अग्नि एव आदित्यो को प्रचेतस् कहा गया है।[199] वायुपुराण (65 53-54) के अनुसार यह एक प्रजापति था जो ब्रह्मा के मानस पुत्रो मे से एक था। मनुस्मृति (1 35) में भी इसे दस प्रजापतियो मे गिनाया गया है। प्रचेतस् प्राचीन बर्हिष तथा समुद्रतनया सवर्णा के दस पुत्रो का सामूहिक नाम था। भागवत (4 24 13) मे इसकी माता का नाम शतद्रुती दिया गया है। ऋग्वेद के दशम मण्डल के 164वे सूक्त तथा अथर्ववेद के 5 सूक्तो का द्रष्टा प्रचेता कवि है। इसके विषय मे अन्त साक्ष्य भी उपलब्ध है। 'प्रकृष्ट ज्ञानी' अर्थ मे प्राय यह पद आता है। कवि प्रचेता से सम्बद्ध करते हुए 'प्रचेतस्' शब्द को इस कवि का विशेषण तथा नाम दोनो माना जा सकता है। जैसा कि हम प्रारम्भ मे ही कह आए

196 The Bṛhaddevatā, पृष्ठ 142-45, Macdonell

197. ऋ 2 1.3, 2 8-43, 9 86, 9 46-48।

198 ऐ आ 2 2 1

199 ऋ 2 22 2, 3 25 1, तै. स. 3 5 5 3, वा. स. 5 11, अथर्व. 6 52 1

हैं, अथर्ववेद में कुछ 130 कवियो के मन्त्र प्राप्त होते है । निबन्ध की सीमाओं को देखते हुए इन सभी कवियो का परिचय आवश्यक होते हुए भी यहा दे पाना कठिन है । अत हमने इस परिचय को प्रमुख कवियो की सीमा में बांध दिया है और इस 'प्रमुखता' को हमने इस आधार पर निश्चित किया है कि उस कवि के कम से कम 5 सूक्त अथर्ववेद में अवश्य प्राप्त होते हैं। शेष कवियों का प्रारम्भ में ही नामोल्लेख कर दिया गया है।

अथर्ववेद के सभी कवियो की, जिनका नामोल्लेख सूक्तकार के रूप मे ऋग्वेद में भी है, तुलनात्मक तालिका पर्याप्त सूचनात्मक हो सकती है[200] जिसके आधार पर रोचक निष्कर्ष भी निकाले जा सकते हैं—

तालिका

| (I) क्रमांक कवि का नाम | | (II) ऋग्वेद में सूक्त | (III) अथर्ववेद में सूक्त | (IV) विशेष |
|---|---|---|---|---|
| 1. | अगस्त | 27 | 1 | |
| 2 | अंगिरस | 4 | 14 | 'वसुरोचिषोऽगिर' |
| 3 | अजमीढ | 2 | 1 | अजमीळ्ह सौहोत्र |
| 4 | अत्रि | 18 | 1 | अत्रि साख्य (1) भौम (18) |
| 5 | अप्रतिरथ | 1 | 1 | अप्रतिरथ ऐन्द्र |
| 6 | अयास्य | 5 | 2 | अयास्य आंगिरस |
| 7 | अष्टक | 1 | 2 | अष्टको वैश्वामित्र |
| 8 | आयु | 1 | 1 | आयु काण्व |
| 9 | इन्द्राणी | 2 | 1 | इन्द्राणी |
| 10 | इरिम्बिठि | 3 | 7 | इरिम्बिठि काण्व |
| 11. | काण्व | 9 | 3 | कण्वो घौर |
| 12. | कलि | 1 | 1 | कलि प्रगाथ |
| 13. | कश्यपो मरीचि | 9 | 1 | कश्यपो मारीच |
| 14 | कुत्स | 21 | 5 | कुत्स आंगिरस |
| 15. | कृष्ण | 6 | 3 | कृष्ण आंगिरस |
| 16 | कौशिक | 4 | 6 | कौशिक गाथी |
| 17 | गृत्समद | 40 | 5 | गृत्समदो भार्गव शौनक |
| 18 | गोतम | 23 | 9 | गोतमो राहूगण, |
| 19 | गोषूक्त्यश्व-सूक्तिनो | 4 | 7 | गोषूक्ती अश्वसूक्ति काण्वायन |

नोट- I मे कवि का वह नाम है जो अथर्ववेद मे मिलता है।
'IV' (विशेष) मे कवि का वह नाम है जो ऋग्वेद मे मिलता है।

200. यह तालिका आचार्य विश्वबन्धु द्वारा सम्पादित 'ऋग्वेद' तथा 'अथर्ववेद' के प्रकाशनों में दी गई 'ऋषि-सूची' के आधार पर बनाई गई है।

| I | | II | III | IV |
|---|---|---|---|---|
| 20 | जमदग्नि· | 8 | 3 | जमदग्निर्भार्गव. |
| 21 | त्रिशोक. | 1 | 2 | त्रिशोक काण्व |
| 22. | देवजामय. | 1 | 1 | इन्द्रमातरो देवजामय |
| 23 | देवातिथि | 1 | 1 | देवातिथि काण्व |
| 24 | नारायण | 1 | 2 | नारायण |
| 25. | नृमेध | 6 | 7 | नृमेध आंगिरस. |
| 26 | नोधा | 9 | 3 | नोधा गौतम· |
| 27 | परुच्छेप | 13 | 3 | परुच्छेपो दैवोदासि |
| 28. | पर्वत | 3 | 2 | पर्वत काण्व |
| 29 | पुरुमील्ह | 1 | 1 | पुरुमील्ह. आंगिरस [201] |
| 30 | पुरुहन्मा | 1 | 3 | पुरुहन्मा आंगिरस |
| 31 | पुष्टिगु | 1 | 1 | पुष्टिगु. काण्व |
| 32 | पूरण | 1 | 1 | पूरणो वैश्वामित्र |
| 33 | प्रगाथ | 7 | 2 | प्रगाथ काण्व |
| 34 | प्रचेता | 1 | 5 | प्रचेता आंगिरस |
| 35 | प्रजापति | 5 | 7 | प्रजापति [202] |
| 36 | प्रस्कण्व | 9 | 9 | प्रस्कण्व काण्व. |
| 37 | प्रियमेध | 5 | 3 | प्रियमेध आंगिरस |
| 38 | बुध. | 2 | 1 | बुध सौम्य (1), बुध आत्रेय (1) |
| 39 | बृहद्दिवोऽथर्वा | 1 | 4 | बृहद्दिव आथर्वण |
| 40 | बृहस्पति | 2 | 1 | बृहस्पतिरांगिरस [203] |
| 41 | भरद्वाज | 61 | 6 | भरद्वाजो बार्हस्पत्य |
| 42 | भर्ग | 2 | 3 | भर्ग प्रागाथ |
| 43 | भारद्वाज | 21 | 1 | अनेक भारद्वाजों के सूक्त |
| 44 | भार्गव | 69 | 3 | अनेक भार्गवों के सूक्त |
| 45. | भुवन | 1 | 1 | भुवन आप्त्य |
| 46 | भृगु | 2 | 27 | भृगुर्वारुणि |
| 47 | मधुच्छन्दा. | 11 | 11 | मधुछन्दा वैश्वामित्र |
| 48. | मेधातिथि | 16 | 6 | मेधातिथि. काण्व |
| 49 | मेध्यातिथि | 6 | 14 | मेध्यातिथि काण्व |
| 50 | यक्ष्मनाशन | 1 | 1 | यक्ष्मनाशन: प्राजापत्य. |
| 51 | यम. | 2 | 16 | यमो वैवस्वत. |

---

201 'पुरुमील्ह सौहोत्र' यह नाम भी है जिसके 2 सूक्त हैं।

202 प्रजापति परमेष्ठी (7), प्रजापतिर्वाच्य (5), प्रजापति विश्वामित्र (6) ये नाम भी हैं।

203 बृहस्पतिर्लौक्य (7) यह नाम भी है।

| I | | II | III | IV |
|---|---|---|---|---|
| 52. | ययाति | 1 | 1 | ययातिर्नाहुष. |
| 53. | रक्षोहा | 1 | 1 | रक्षोहा ब्राह्मः |
| 54 | रेभ· | 1 | 2 | रेभ काश्यप |
| 55 | वत्स | 2 | 3 | वत्स आग्नेय (1), वत्स. काण्व (1) |
| 56 | वरुण | 1 | 1 | वरुण |
| 57 | वसिष्ठ | 108 | 15 | वसिष्ठो मैत्रावरुणि |
| 58 | वसुक. | 3 | 2 | वसुक्र ऐन्द्र [204] |
| 59. | वामदेव | 55 | 8 | वामदेवो गौतम |
| 60. | विरूप | 3 | 2 | विरूप आंगिरस |
| 61 | विवृहा | 1 | 1 | विवृहा काश्यप |
| 62. | विश्वमना | 4 | 3 | विश्वमनाः वैयश्वः |
| 63 | विश्वामित्र | 51 | 19 | विश्वामित्रो गाथिन |
| 64 | विहव्य. | 1 | 1 | विहव्य आंगिरस |
| 65 | वीतहव्य | 1 | 2 | वीतहव्य आंगिरस |
| 66 | वृषाकपि | 1 | 1 | वृषाकपिरैन्द्र |
| 67 | वेन. | 2 | 3 | वेनो भार्गव |
| 68 | शयु | 4 | 4 | शयुर्बार्हस्पत्य |
| 69 | शक्तिर्वसिष्ठो वा | 3 | 1 | शक्तिर्वासिष्ठ |
| 70. | शशकर्ण | 1 | 4 | शाशकर्णः काण्व |
| 71 | शिरिम्बिठि· | 1 | 1 | शिरिम्बिठो भारद्वाज |
| 72 | शुन शेप | 8 | 6 | शुन शेप आजीगर्ति |
| 73 | शौनक | 40 | 7 | गृत्समदो भार्गव शौनक |
| 74 | श्रुतकक्ष सुकक्षो वा | 1 | 1 | श्रुतकक्ष आंगिरस. |
| 75 | श्रुष्टिगु | 1 | 1 | श्रुष्टिगु काण्व |
| 76 | सर्वहरिर्वरुर्वा | 1 | 1 | सर्वहरिरैन्द्र |
| 77. | सव्य | 7 | 1 | सव्य आंगिरस. |
| 78 | सर्पराज्ञी | 1 | 1 | सार्पराज्ञी |
| 79 | सिन्धुद्वीप | 1 | 6 | सिन्धुद्वीप आम्बरीष |
| 80 | सुकक्ष | 2 | 4 | सुकक्ष आंगिरस |
| 81 | सुकीर्ति· | 1 | 1 | सुकीर्ति काक्षीवत |
| 82 | सुदा पैजवन | 1 | 1 | सुदा पैजवन |
| 83. | सुदीति· | 1 | 1 | सुदीतिरांगिरस |
| 84 | सूर्या साविश्री | 1 | 2 | सूर्या सावित्री |
| 85 | सौभरि | 5 | 1 | सोभरि काण्व |

इस तालिका सहित उपर्युक्त सम्पूर्ण विवेचन के आधार पर निम्नलिखित निष्कर्ष निकाले जा सकते हैं—

204 'वसुक्रो वासिष्ठः' यह नाम भी प्राप्त है।

1 उपर्युक्त तालिका से यह स्पष्ट है कि अथर्ववेद के 85 कवियो के नाम तथा उनके सूक्त अथवा मन्त्र ऋग्वेद मे भी प्राप्त हो जाते हैं। किन्तु अथर्ववेद के दो प्रमुख कवियो अथर्वा तथा ब्रह्मा का ऋग्वेद में कोई सूक्त नही है। यद्यपि ऋग्वेद मे ब्रह्मा पद मन्त्र द्रष्टा कवि के अर्थ मे मिल जाता है, किन्तु ऋग्वेद का कोई सूक्त इसके द्वारा दृष्ट नही है।

2 अथर्ववेद के कवि जिन कुल अथवा वशो से मुख्यत सम्बन्धित रहे हैं वे कुल अथवा वश अगिरा, काण्व, वैश्वामित्र, भार्गव, भरद्वाज, वसिष्ठ आदि है। इनमे से भी अगिरा तथा काण्व वशी कवि अधिक हैं।

3. कई कवि ऐसे है जिनका कुल नाम अथवा पैतृक नाम अथर्ववेद में निर्दिष्ट नही है। किन्तु ऋग्वेद में उनके अनेक कुल अथवा पैतृक नाम प्राप्त होते हैं, जैसे वसुक्र, ऐन्द्र, वसिष्ठ, अग्नि, साध्य, अत्रिभौम, बृहस्पति आगिरस, बृहस्पतिलौक्य, वत्स आग्नेय, वत्स काण्व, बुद्ध सौम्य, बुध आत्रेय इत्यादि।

4 कुछ कवि ऐसे हैं जिन्होने गोत्र परिवर्तन किया। जैसे 'गृत्समद' कवि अगिरा कुल मे था पर बाद मे भार्गव हो गया। ऋग्वेद मे इसे 'गृत्समदो भार्गव शौनक' कहा है। शुन शेप पहले भृगुगोत्रीय था बाद मे विश्वामित्र का पुत्र बनने के कारण यह विश्वामित्रगोत्रीय बन गया। यह भी सम्भव है कि उसी नाम वाला यह कवि पृथक् गोत्र का हो।

5 अनेक कवियों के दो नाम भी प्राप्त होते हैं जैसे 'शुन.शेपो देवरातापरनामा,[205] श्रुतकक्ष सुकक्षो वा, वरुसर्वहृरिर्वा, शक्तिर्वसिष्ठो वा, इत्यादि।

6 कही-कही अथर्ववेद के कवियो के नाम अन्य वेदो मे कुछ परिवर्तन के साथ मिलते हैं जैसे देवजामय (अथर्व), इन्द्रमातरो देवजामय (ऋ०), बृहद्दिवोऽथर्वा (अथर्व), बृहद्दिव (यजु), भुवनः (अथर्व.) भुवन आप्त्य (ऋ०), इत्यादि।

7 कुछ कवि ऐसे हैं जो ऋग्वेद मे गौण रूप मे थे किन्तु अथर्ववेद मे उनका महत्वपूर्ण स्थान बन गया। जैसे भृगु कवि के ऋग्वेद मे केवल दो सूक्त हैं जबकि अथर्ववेद मे इसके 27 सूक्त है। इसी श्रेणी मे अगिरस्, मेध्यातिथि एव यम आदि है।

8 अनेक कवि ऐसे है जो ऋग्वेद मे महत्वपूर्ण स्थान बनाये हुए थे किन्तु अथर्ववेद तक आते-आते उनका स्थान गौण हो गया। ऐसे कवि अधिक हैं जैसे अगस्त्य (ऋ 27, अथर्व 1) अत्रि (ऋ. 18, अथर्व 1) इनके अति-

---

205 'शुन शेपो देवरातापरनामा' यह भी अथर्ववेद (20 45) में प्राप्त होता है।

रिक्त गोतम, परुच्छेप, कुत्स, मेधातिथि, वसिष्ठ, भरद्वाज, वामदेव, विश्वामित्र इत्यादि ।

9. आथर्वण अनेक कवि ऐसे हैं जिनके चारों वेदो मे सूक्त अथवा मन्त्र मिल जाते हैं जैसे विश्वामित्र, वसिष्ठ, मेधातिथि, मेध्यातिथि, परुच्छेप, प्रस्कण्व, नृमेध, गोतम, नारायण, वत्स, भरद्वाज, अगस्त्य इत्यादि ।

10 यह तथ्य भी प्रकट होता है कि जहां किसी आथर्वण कवि के चारो वेदो मे भी मन्त्र मिलते है वहाँ प्राय उस कवि का स्तुत्य सर्वत्र एक ही रहा है जैसे नारायण कवि का चारो वेदो मे स्तुत्य देव 'पुरुष' रहा है ।

11 इन कवियो के कुछ स्तुत्य देवो को अप्रसिद्ध देवो की श्रेणी मे रखा जा सकता है जैसे त्रैककुदमञ्जनम्, शाला, सभा, समिति, कुष्ठ, अध्यात्मम्, यज्ञोदेवता, छन्दो देवता इत्यादि । 'दु स्वप्ननाशनम्' इन कवियो का प्रिय देव है ।

12 मातृनामा, प्रजापति, सविता, रक्षोहा इत्यादि नाम कवियो के भी हैं तथा उन्ही कवियो के स्तुत्य देवता के भी हैं अर्थात् मातृनामा कवि के सूक्त में मातृनामा ही देवता है इसी प्रकार प्रजापति आदि हैं ।

13 तालिका के आधार पर केवल यह निष्कर्ष निकालना पर्याप्त नही है कि अथर्व के 85 कवियों के सूक्त अथवा मन्त्र ऋग्वेद में भी हैं अपितु यह तथ्य भी महत्वपूर्ण है कि इन आथर्वण कवियो के सूक्त ऋग्वेद में प्रचुर मात्रा में है जैसे वसिष्ठ (108), भार्गव (69), भरद्वाज (61), वामदेव (55), विश्वामित्र (51), अगस्त्य (27), गोतम (23), कुत्स (21), अत्रि (18) इत्यादि । इससे अथर्ववेद के कवियो की प्रामाणिकता तथा महत्त्व प्रतिपादित हो जाती है । वस्तुत. अन्य वेदो से तुलना करके जो निष्कर्ष निकालने हैं तथा जिनमे से कुछ यहाँ उल्लिखित हैं उन सभी से भी आथर्वण कवियो की प्रामाणिकता, महत्ता तथा अन्य वेदों के कवियो की श्रेणी का इनका होना सिद्ध हो जाता है ।

14 प्रगाथ छन्द में निबद्ध मन्त्रो के द्रष्टा होने के कारण प्रगाथ कवि का नाम प्रगाथ हुआ, यह उल्लेखनीय है ।

15. आथर्वण स्त्री-कवियो में सूर्यासावित्री, सर्पराज्ञी, इन्द्राणी आदि भी हैं

5

# अथर्ववेद-काव्यमीमांसा

सूर्यकान्त बाली

[The article tries in brief to analyse some of the standards of evaluation of the Atharvavedic poetry The Atharvavedic poems do not in any way communicate the feelings of the primitive man because not only that the primitive poetry composed by any tribe or society of the world is not available now but also that fairly advanced culture of a particular society is one inevitable pre-requisite for the composition of literary expressions of high standard like which are found in the Atharvaveda The poetic beauty of the Atharvaveda cannot be evaluated on the basis of the standards of evaluation evolved by the Sanskrit rhetorician for the poetry of the Atharvaveda demonstrates qualitatively different features This poetry has a clear social context and the theme of its *mantras* exhibits more or less, a social sentimentality Ed ]

अथर्ववेद अथवा ऋग्वेद, ब्राह्मणो अथवा उपनिषदो के काव्य का अध्ययन हो सकता है, यह विचार कोई बहुत पुराना नही है। भारत मे तथा लगभग समस्त विश्व मे, साहित्य, मीमासा, काव्य, नाटक, गद्य, कथा आदि के आस-पास ही होती रहती है। यद्यपि वेद, ब्राह्मण अथवा उपनिषद् भी गद्य अथवा पद्य मे हैं तथा कही-कही तो उनमे नाट्यधार्मिता की सकल्पना की भी गई है, तथापि इन सभी प्रकार के ग्रन्थो मे पद्य, गद्य अथवा नाट्य का वह स्वरूप कदापि नही है जो रूप सस्कृत काव्यशास्त्र के आचार्यों के विवेचन का पात्र बना है। इस सन्दर्भ मे दो तथ्य विचारणीय हैं।

प्रथम महत्त्वपूर्ण तथ्य विवेचनीय यह है कि सस्कृत काव्यशास्त्र का प्रादु-

भाव संस्कृत साहित्य के इतिहास के जिस काल मे होता है उस समय तक विशिष्ट सामाजिक एवं आर्थिक कारणो के प्रभाव के परिणाम स्वरूप साहित्य का रूप एक विशिष्ट प्रकार का मान लिया गया जो रस, ध्वनि, अलकार जैसे काव्यतत्त्वो की मीमासा के लिए प्रचुर उपादेय सामग्री प्रदान कर सकता था। वेद, ब्राह्मण अथवा उपनिषद् उस प्रकार की सामग्री प्रदान नही कर सकते थे, इसलिये वे काव्यशास्त्र की मीमासा की परिधि से बाहर रख दिए गए।

इस सम्बन्ध मे दूसरा महत्वपूर्ण विचारणीय तथ्य यह है कि साहित्यशास्त्र के प्रारम्भ के समय तक पुराणो के साथ-साथ वेदो, ब्राह्मणो एव उपनिषदो की मान्यता एक ऐसे वाड्मय के रूप मे हो चुकी थी जो काव्य की दृष्टि से नही अपितु शास्त्र अथवा धर्म की दृष्टि से अधिक महत्त्वपूर्ण मान लिए गए। चूंकि इन ग्रन्थो को मौके-बेमौके स्वमत-स्थापना एव परमत-निराकरण के लिये उद्धृत किया जाता था, या बिना उद्धृत किए ही इनका नाम ले लिया जाता था, अत इन्हे शब्दप्रधान ग्रन्थ अथवा प्रभुसम्मित उपदेश ग्रन्थ जैसी भारी भरकम उपाधियो की अनिवर्चनीय गरिमा मे दबा दिया गया। अत अत्यन्त निकट भूत काल से पूर्व इन ग्रन्थो की काव्यमीमासा का प्रश्न ही उठना अस्वाभाविक लगता था।

प्रश्न उठ सकता है कि अब इन ग्रन्थो के, अथवा विचार की दिशा प्रकृत कर दी जाए तो प्रश्न उठ सकता है कि अब अथर्ववेद के काव्य की मीमासा का प्रश्न किस आधार पर उठा है? यह प्रश्न काव्य के स्वरूप की मीमासा के साथ बहुत ही घनिष्ठता से जुड़ा है। संस्कृत काव्यशास्त्रियो ने 'शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्' 'शरीरं तावदिष्टार्थ-व्यवच्छिन्ना पदावली' 'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलकृती पुन क्वापि' 'वाक्य रसात्मक काव्यम्' 'ध्वनिस्तत् काव्यमुत्तमम्' 'वक्रोक्ति काव्यजीवितम्' 'रीतिरात्मा काव्यस्य' 'रमणीयार्थप्रतिपादक शब्द काव्यम्' जैसी जितनी भी उपस्थापनाए काव्य के विषय में की हैं वे काव्य के स्वरूप को प्रत्यक्ष परिभाषित करने के स्थान पर काव्य में ध्वनि, रस, अलकार, रीति, गुण, दोष आदि की स्थिति पर चिन्ता अधिक करती हैं। आधुनिक काल में काव्य को नए सिरे से परिभाषित करने के प्रयास हुये तो उनमें काव्य के कथ्य, कवि के व्यक्तित्व, काव्यसृजन के सामाजिक परिवेश, सवेदनशीलता, कवि की पाठक तक होने वाली सम्प्रेषणीयता आदि का महत्त्व अधिक आंका जाता है और कथ्य शैली का विवेचन भी इन्हीं सन्दर्भों मे होता है। काव्य-स्वरूप विवेचन की इस परिवर्तित परिस्थिति मे अथर्ववेद की काव्यमीमासा की प्रासगिकता स्पष्ट हो जाती है।

इस परिप्रेक्ष्य मे अब अथर्ववेद के काव्य की मीमांसा का प्रश्न उठता है तो यह निश्चित है कि संस्कृत काव्यशास्त्र द्वारा दिए गए मानदण्डो की सहायता से हम अथर्ववेद के काव्य की श्रेष्ठता अथवा इयत्ता का आकलन नहीं कर पायेंगे। इधर कुछ विद्वानो की ओर से अथर्ववेद के काव्य की मीमांसा रस-ध्वनि-अलकार आदि के आधार पर करने का प्रयास किया गया है। पर यह अनुचित है। रस-ध्वनि-अलकार सदृश मानदण्डो के आधार पर सौन्दरानन्द, मेघदूत, नैषध अथवा भामिनीविलास के काव्यत्व की कोटि का निर्धारण हो सकता है, अथर्ववेद के काव्यत्व की कोटि की प्राप्ति इन मानदण्डो के आधार पर नही हो सकती। अथर्ववेद का परवर्ती क्लासिकल संस्कृत साहित्य से गुणात्मक अन्तर है। अत इस वेद की काव्यमीमासा के लिए हमे मीमांसा के नए सर्वमान्य आधारो की खोज अथर्ववेद के कथ्य, उसकी सम्प्रेषणीयता तथा उसके सामाजिक परिवेश के आधार पर करनी होगी।

इतिहासकारो ने अथर्ववेद के लगभग छह हजार मन्त्रो को निम्नलिखित विषयो मे रखने का प्रयास किया है—भैषज्यानि, आयुष्याणि, अभिचारिकाणि, स्त्रीकर्माणि, सांमनस्यानि, राजकर्माणि, पौष्टिकानि, प्रायश्चित्तानि, ब्राह्मण्यानि आदि। इस प्रकार का विषय विभाजन अन्य किसी भी वेद का नहीं किया गया है। यह विषय-विभाजन अथर्ववेद के समग्र कथ्य को बता पाता है अथवा उसके कथ्य को ग्रन्थ मे निहित प्रयोजन के सन्दर्भ मे बता पाता है, इस सबध मे दो मत हो सकते हैं। तथापि यह असदिग्ध है कि इस विषय-विभाजन से अथर्ववेद का सामान्य परिचय हमे अवश्य हो जाता है।

दूसरी ओर पाश्चात्य साहित्यकारो ने अथर्ववेद की जो तस्वीर हमारे सामने बनाई है उसके अनुसार यह वेद जादूटोनो का वेद है। चूंकि इसमे प्रकृति के उदात्त एव महनीय रूपवैविध्य को दैवी आकार उस सीमा तक नही दिया गया जिस सीमा तक ऋग्वेद में प्राप्त होता है, अत यह वेद पौरोहित्य के प्रभाव से दूर और लोक के अधिक निकट माना जाता है, चूंकि इस वेद मे जादू-टोने का ही वर्णन है अत यह आदिम वेद है—आदि जादू-टोने पर आश्रित अनेकविध धारणाए इस वेद के सम्बन्ध में पाश्चात्य विवेचको ने विकसित कर रखी है।

वस्तुत अथर्ववेद के काव्य का अध्ययन पाश्चात्य विद्वानो की प्रतिबद्ध धारणाओ से अपने आपको मुक्त करके ही हो सकता है। पाश्चात्य आलोचको की आलोचना-विधि पर वेदो में कुछ आदिम, प्रागैतिहासिक, जगली किस्म की चीजें ढूंढने का स्वभाव हावी हैं। अथर्ववेद को ऋग्वेद से प्राचीनतर सिद्ध करने के प्रयास मे भी यही पूर्वनिर्धारित धारणा काम कर रही है कि जादू-

टोना मनुष्य के आदिम विश्वास—या आदिम अन्धविश्वास का प्रतीक है, और अथर्ववेद मे चूँकि जादू-टोना ही है अत' इस वेद को आदिमकालीन वेद माना जा सकता है।

जैसा कि हमने ऊपर लिखा है यह धारणा अथर्ववेद की काव्यमीमासा की दिशा मे बहुत बडी बाधा है। इस सम्बन्ध मे हम दो तर्क देकर अथर्ववेद के काव्य की मीमांसा के आधार की खोज मे आगे बढते हैं। पहला तर्क यह है कि अथर्ववेद मे केवल जादू-टोना ही नही है जैसा कि पाश्चात्य विद्वान् कहते हैं, उसमे अन्यान्य विषयो का सन्दर्भ बहुत अधिक मात्रा मे है, और इस तथाकथित जादू-टोना की वास्तविकता के भी गम्भीर शोध की महती आवश्यकता है कि क्या वह सच मे जादू टोना ही हैं। दूसरा तर्क यह भी है कि विश्व की किस भी जाति की आदिम अभिव्यक्ति अब उपलब्ध नही है, साहित्य कभी आदिम नही होता, साहित्य-सृजन समाज के विशिष्टस्तरीय सास्कृतिक विकास की पूर्वापेक्षा रखता है अत अथर्ववेद भी समुन्नत सास्कृतिक समाज भी समर्थ भावमयी अभिव्यक्ति है, उसे आदिम अथवा जगली साहित्य कहना स्वय को साहित्य की परिभाषा से अनजान सिद्ध करना ही है।

इस प्रकार यह कहना कि अथर्ववेद जादू-टोनो के वर्णन से भरी हुई एक आदिम काव्याभिव्यक्ति है न केवल काव्याभिव्यक्ति के विशिष्ट महत्त्व से विपरीत धारणा है अपितु अथर्ववेद के सम्बन्ध म एक पूर्णत अवैज्ञानिक, असगत और अपूर्ण वक्तव्य दे देने के समान है। अथर्ववेद के कथ्य का सन्दर्भ बहुत व्यापक है, उसकी सम्प्रेषणीयता पर्याप्त सूक्ष्म है और उसका सवेदनशीलता स्तर काफी ऊँचा है।

सर्वप्रथम हम अथर्ववेद के सन्दर्भ की व्यापकता का अध्ययन करते हैं। ऊपर अथर्ववेद के विषय-विभाजन की ओर सकेत किया गया है। उसी से पर्याप्त स्पष्ट हो जाता है कि अथर्ववेद के कवियो ने जीवन से सम्बद्ध अनेक विषयों से प्रेरित होकर लिखा है। एक इसी आधार पर अथर्ववेद ऋग्वेद से अधिक महत्वपूर्ण सिद्ध हो जाता है। ऐसा मान लेना ठीक नही होगा कि ऋग्वेद के विषय-विन्यास मे सामाजिक चेतना का अभाव है, पर इतना अवश्य है कि जहाँ ऋग्वेद के वर्ण्य विषय मे प्रकृति के मानवीकरण अथवा दैवीकरण का प्रयास अधिक हुआ है वहाँ अथर्ववेद मे मनुष्य के सामाजिक व्यक्तित्व की प्रबल अभिव्यक्ति हुई है। एक बात दोनो वेदो मे समान रूप से उल्लेखनीय है कि दोनो का व्यापक भौतिक धरातल है जिसमे कही-कही अभौतिक अथवा आध्यात्मिक विषयों का भी सन्निवेश हो जाता है।

मनुष्य मे मूलत' दो प्रकार की प्रवृत्तिया होती हैं—व्यक्तिपरक एवं समूह-

परक । ये दोनो ही प्रकार की प्रवृत्तियां सामाजिक प्रवृत्तिया मानी जा सकती हैं। जहा इनमे से एक प्रवृति दूसरे के विरोध में सक्रिय हो जाए वहा सामाजिकता के नितान्त अभाव की स्थिति पैदा हो जाती है। वेदो के सामाजिक काव्य की श्रेष्ठता इसी में है कि वहा सर्वत्र सामाजिक कल्याण का उदात्त भाव ही कवि के काव्य की प्रेरणा का स्रोत है। अथर्ववेद का सम्पूर्ण वर्ण्य विषय इसी परिस्थिति का दिग्दर्शन करवाता है। अथर्ववेद में उपलब्ध रोग निवारक प्रार्थनाए अथवा अभिव्यक्तिया अपने मूल में इसी सामाजिकता की उदात्तभावना से सप्रेरित हैं। इसी प्रकार राजकर्म से सम्बद्ध सूक्त अथवा पुष्टिकर्म से सम्बद्ध सूक्त भी इसके अतिरिक्त अन्य किसी तथ्य की ओर सकेत नही कर रहे हैं।

यहा एक स्वाभाविक प्रश्न उठ सकता है कि अथर्ववेद के इस सामाजिक वर्ण्य में काव्यत्व की क्या स्थिति है ? जैसा कि हम ऊपर कह आए हैं इसका निर्धारण दो आधारो पर हो सकता है। एक आधार यह है कि इस प्रकार के कथ्य में कवि क्या सम्प्रेषित कर रहा है और इस सम्प्रेषण का माध्यम उसने क्या चुना है। दूसरा आधार यह है कि वर्ण्य-विषय के अन्तर्गत ही उसकी सवेदनशीलता की क्या स्थिति है। सबसे पहले हम सम्प्रेषणीयता के तत्त्व का विवेचन करें। प्राय आलोचको ने इस प्रकार की धारणा व्यक्त की है कि अथर्ववेद में विभिन्न रोगो के लिए औषधियो का निदान बताया गया है, या फिर इसमें रोगोपशमन के लिए जादू-टोने का तरीका बताया गया है। वास्तव में किसी भी साहित्यिक कृति की पाठक के लिए उसकी सम्प्रेषणीयता का अध्ययन करने का यह उचित रूप नही है। क्योकि हमारे लिए विशेष द्रष्टव्य यह है कि क्या अथर्ववद का कवि इन सामाजिक विषयो का विवेचन अथवा प्रतिपादन कर रहा है, या ये सामाजिक विषय उसकी काव्याभिव्यक्ति की सशक्त प्रेरणा बन रहे है। सूक्ष्म अध्ययन करने पर ज्ञात होगा कि दूसरी धारणा ही सही है कि ये सामाजिक विषय उसकी काव्याभिव्यक्ति की सशक्त प्रेरणा बने हैं। इस धारणा की पुष्टि के लिए अनेक मन्त्र उद्धृत किए जा सकते हैं, हम यहा ग्यारहवे काण्ड के ब्रह्मौदन सूक्त (1) का निम्नलिखित मन्त्र अनुवाद रूप में प्रस्तुत कर रहे हैं—

'हे सूप, चावलो से तृणो को पटकना ही तेरा कार्य है। तुझे मित्रावरुण, धाय आदि की माता, अदिति अपने हाथ में ले ले। इस स्त्री की हत्या के निमित्त जो शत्रु सैन्य सग्रह करना चाहते हैं उन्हें पतित करने के लिए धानों को भूसी से अलग कर और पत्नी को पुत्रपौत्रादि रूप धन प्रदान कर (44)। हे चावलों, तुम्हें सत्यफल रूप कर्म के निमित्त प्रयुक्त करता हू। तुम सूप में बैठकर तृणों से पृथक् हो जाओ। तुम से प्राप्त हुई लक्ष्मी द्वारा हम भी अपने शत्रुओं

के पार हो और उन्हे पांवो से रौंद डालें (12)। हे स्त्री, तू जलाशय से जल लेकर शीघ्र लौट आ जिसमे गौए जल पीती हैं, वह गोष्ठभरण के लिए मेरे सिर पर चढ़ें। उन जलो मे यज्ञयोग्य जलो को ग्रहण करती हुई अयज्ञिय जलो को मत लेना (13)।" इत्यादि। इन तीन मन्त्रो में किसी विधान का प्रत्यक्ष विवेचन अथवा प्रतिपादन नही है, पर एक विशिष्ट सम्बोधनात्मक एव प्रेरणात्मक काव्यशैली मे ब्रह्मा ऋषि ने ललित रूप से प्रेय-हेय का बोध कराया है। सारा वर्णन इतनी सहज अभिव्यक्ति मे है, सामाजिक मान्यताओ एव प्रथाओ का इसने सघन रूप मे सग्रहण कर लिया गया है कि उस काव्य का एक विशेष प्रकार का सामाजिक सन्दर्भ बहुत स्पष्ट होकर सामने आ जाता है। यही इस काव्याभिव्यक्ति की सम्प्रेषणीयता है।

इसी स्थान पर दो रोगनिवारक लघु सूक्तो के कुछ मन्त्रो को अनूदित रूप मे उद्धृत करना अप्रासगिक न होगा। प्रथम काण्ड के वरुणसूक्त (स० 10) का भाव इस प्रकार है—"देवो मे वरुण पापियो को दण्ड देने वाले हैं। सबके नियामक होने से वरुण देव प्रकाशित हैं। सत्य भाषण वरुण देव के पक्ष मे है। फिर भी मैं उसकी स्तुति करके मन्त्रबल से ज्ञानसम्पन्न होकर तीक्ष्ण हो गया हू। अत वरुण देव के प्रचड क्रोध से पीडित इस मनुष्य को छुडाता हू (1)। हे तेजोमय वरुण, आपके क्रोध के लिए नमस्कार है। हे प्रचण्ड वरुण, सभी प्राणियो मे व्याप्त क्रोध को आप भली प्रकार जानते हैं। मै एक साथ ही सहस्रो अपराधी पुरुषो को भेजता हू। आपकी कृपा से यह मनुष्य सौ वर्ष तक जीवित रहे।" आदि। यह सूक्त आधि से प्रेरित है जबकि अगला सूक्त (स० 1) व्याधि से प्रेरित है—"स्वर्ग एव द्युलोक की श्रेष्ठ दिशाओ के अधिष्ठाता दिग्देवता और इन्द्रादि देवताओ ने पहले गर्भ को बनाया था। अब वे सभी देवता इस समय इस गर्भ को बाहर निकालने के लिए इसे आच्छादन से मुक्त करें (2)। हे पूषादेवता, गर्भ को जरायु से मुक्त करो। हम भी सुख से प्रसव होने के लिए गर्भ के मार्ग को खोलते हैं। हे प्रसव काल में सहायक देवता, तुम इस गर्भिणी के अगो को ढीला करो। (3)" आदि इन रोगोपशामक काव्याभिव्यक्तियो मे भी जहा वस्तु के विवेचन अथवा प्रतिपादन का नितान्त अभाव है वहां दोनो ही सूक्तो मे अथर्वा कवि अपनी विशिष्ट अभिव्यञ्जना शैली मे हृदय के आशीर्वादात्मक एव प्रार्थनापरक उद्गारो को अत्यन्त तीव्रता से रख रहा है और उसका सन्दर्भ आधि अथवा व्याधि का उपशमन है।

इन प्रभूत उदाहरणो को अविकल रूप से यहा रख देने का उद्देश्य स्पष्ट है। अथर्ववेद भिषग्वेद है, अथवा उसमे जादू-टोनो का वर्णन है, अथवा उसमे

बीमारियों के इलाज बताए गए हैं, इस प्रकार की कोई भी अवधारणा स्वरूपतः दुर्बल होने के कारण अथर्व की काव्यमीमासा का ठोस आधार नही बन सकती। वस्तुतः द्रष्टव्य यह है कि इस प्रकार के व्यापक सामाजिक सन्दर्भ मे लिखे काव्य मे कवि वह क्या सम्प्रेषित करना चाह रहा है जो उसे आज तक जीवित रखे हुए है।

इसी परम्परा मे सातवें काण्ड का नरिष्टासूक्त (स० 12) का राजधर्माणि शीर्षक के अन्तर्गत विशेष महत्त्व है—"प्रजापति की पुत्रियो-सी राजसभा और साधारण समिति परस्पर एकमत्ता को प्राप्त होकर मेरी रक्षा करें। जिसके साथ मैं विवाद मे लगूं वह मुझे हरा न सके। हे श्रेष्ठजनो, मैं सभाओ मे हृदयावर्जक भाषण करू (1)। हे सभे, हम तेरा नाम जानते है। तुम अन्यो के द्वारा नरिष्टा नाम वाली हो। हे सभे, तुममे जितने भी सभासद सम्मिलित हैं वे सब मेरे साथ सहालाप करने वाले हो (2)। सभा मे बैठे हुए इन सब सभासदो के तेज एव शास्त्रज्ञान को मैं हर लेता हू। हे इन्द्र, इस सारी सभा के सौभाग्य से तुम मुझे सगत करो (3)" इत्यादि। इन मन्त्रो का सदर्भ स्पष्ट है। शौनक ऋषि को ये मन्त्र लिखने की प्रेरणा सभा, समिति अथवा नरिष्टा के व्यवहार मे मिली है। उसने देखा है कि वहा प्राय लोग परस्पर लड पडते है, परिणामत प्रजा का कल्याण नही हो पाता और इन निकायो का उपयोग समाप्त हो जाता है। उसने देखा है कि किस प्रकार कोई वाग्मी अपने वाग्बल से पूरी सभा के निर्णय को पलट दिया करता है। यह सब उसके लिए काव्यप्रेरणा का कारण बना है। पर यह असन्दिग्ध शब्दो मे कहा जा सकता है कि शौनक ने न तो किसी राजधर्म का प्रतिपादन किया हैं, न विवेचन और न ही खण्डन अथवा मण्डन जब कि उसने इस सबके सम्बन्ध मे अपनी मूल्यवान् क्रान्तदृष्टि को पाठक तक बडे शक्तिशाली ढग से सम्प्रेषित कर दिया है।

इस प्रकार यह निश्चित है कि समाज जीवन के विविध पक्षो से प्रेरणा प्राप्त करके मन्त्र रचना करने वाले अथर्ववेद के कवि ने अपनी सम्प्रेषणीयता का ऊँचा स्तर बनाए रखा है। यही अथर्व का काव्यत्व है। अथर्व को भिषग्वेद, क्षत्रवेद अथवा इस प्रकार के किसी अन्य उपाधि से अभिहित करने से हम उसकी वास्तविक काव्यमीमासा से स्वय को दूर कर देते हैं।

जहां तक अथर्ववेद के कवियो की सवेदनशीलता का सम्बन्ध है, यह वेद विश्व के किसी भी श्रेष्ठ साहित्य के समकक्ष रखा जा सकता है। चूकि हम अथर्ववेद की भाषा और अभिव्यक्ति प्रकार से सहजरूप से जुडे हुए नहीं हैं अत हमें अथर्ववेद की प्रवण सवेदनशीलता से सहसा साधारणीकरण नही होता, परन्तु थोड़ा ही अधिक पैठ कर लेने पर यह साधारणीकरण होने लगता है।

अथर्व के कवि की सवेदनशीलता की श्रेष्ठता की तीव्रतम प्राप्ति भूमि सूक्त में होती है। बारहवें काण्ड के पहले सूक्त में ही 63 मन्त्रो में कवि ने भूमि के प्रति अपनी भावनाओ को निर्द्वन्द्व रूप में अभिव्यक्त किया है। पौराणिक गाथाकार इस पृथ्वी को बेशक शेषनाग के फणों पर आसीन मानें पर अथर्वा ऋषि इस बारे में काफी स्पष्ट है। "सत्य बृहदृतमुग्रं दीक्षा तपो ब्रह्म यज्ञ पृथिवी धारयन्ति।" ऋषि पृथ्वी के प्रति वस्तुत कृतज्ञता के भाव की अभिव्यक्ति करता है कि वह नानावीर्या औषधियो को धारण करती है, समुद्र एव नदियो का जल उसके लाभ के लिए प्रवाहित करती है, और अन्न की खेती भी तो इसी पृथ्वी से प्राप्त होती है। सूक्त का प्रारम्भ ही सवेदनशीलता की चरम अभिव्यक्ति से होता है और यही स्थिति अन्त तक बनी रहती है। पाश्चात्य विद्वानो को बेशक "माता भूमि पुत्रोऽह पृथिव्या" में केवल यही सत्य दिखाई दे कि इसमे वेदो के समय से शवदाह के स्थान पर शव गाडने की प्रथा का सकेत मिलता हो परन्तु यह निर्द्वन्द्व सत्य है कि इसमें एक ऐसे पुत्र की तीव्र अनुभूति का चित्रण है जो शुष्क शव गाडने की प्रथा को शब्द की तीसरी तो क्या छठी या सातवी शक्ति के आधार पर भी ध्वनित नही कर रहा अपितु अपनी माता पृथ्वी के अक मे "अजितो अहतो अक्षतो अध्यष्ठा पृथिवीमहम्' --सदा जीवित रह कर ही मचलता रहना चाहता है। पृथ्वी का वक्ष सोने का है (हिरण्यवक्षा), वह विश्वम्भरा और वसुधानी है। ऐसी — "सा नो मधुप्रियदुहाम्"। हर प्रकार के प्राणी पृथ्वी पर विचरण करते है जो उसकी ही सन्तति है — "यज्जातास्त्वयि चरन्ति मर्त्यास्त्व बिभर्षि द्विपदस्त्व चतुष्पद", क्योकि, "भूम्या मनुष्या जीवान्ति स्वधयाऽन्नेन मर्त्या"। इस प्रकार एक अन्तहीन संवेदनाभिव्यक्ति की मानो 63 वें मन्त्र में सीमा बाँधता हुआ कवि कहता है कि—

भूमे मातर्निधेहि मा भद्रया सुप्रतिष्ठितम्।
सविदाना दिवा कवे श्रियां मा धेहि भूत्याम्॥

पूरे सूक्त का अध्ययन करने पर यह तथ्य भी हमारे सामने स्पष्ट हो जाता है कि अथर्वा ऋषि की भूमि के प्रति अभिव्यक्त भावनाओ का आधार ठोस भौतिक आवश्यकताओ की पूर्ति का होना है जो इसकी भावनाओ में जीवन और शक्ति को भरता है।

तीव्र सवेदनशीलता और उसकी तीव्रता का भौतिक आधार हमें चौथे काण्ड के दिशा प्रभृति सूक्त में भी मिलता है जिसे हम प्राय वृष्टिसूक्त (4 15) के रूप में जानते हैं। मेघ की गम्भीर गर्जना सभी दिशाओ में भर जाती है—

समुत्पतन्तु प्रदिशो नभस्वतीः समभ्राणि वातजूतानि यन्तु ।
महऋषभस्य नदतो नभस्वतो वाश्रा आपः पृथिवीं तर्पयन्तु ।

वर्षाकालीन एवं वर्षासम्बन्धी समग्र सौन्दर्य का वर्णन कवि अथर्वा कर देना चाहता है। यह मेघ गर्जना नहीं मानो यह नभ का गान हैं। वृष्टि का बल सारी पृथ्वी को आप्यायित कर देता है— वर्षस्य सर्गा महयन्तु भूमिम् । वर्षा की धाराए इतनी मोटी हैं अथवा वर्षा का बहता पानी इतना विशाल है कि वह अजगर के समान लग रहा है—सुदानवा उत्सा अजगरा उत । वर्षा में मेढक टरटर ध्वनि करे—वदन्तु पृश्निबाहवो मण्डूका । इस वृष्टि का आगमन-सीधा समुद्र से हुआ है—प्रजापति सलिलादा समुद्राय ईरयत् । परन्तु इस सब प्रकार के वर्णन में भी अथर्वा कवि सृष्टि के सौन्दर्य के ठोस भौतिक कारण को कभी नहीं भूलता कि पृथ्वी पर सब तरफ वृष्टि हो और प्रभूत वनस्पतियां उत्पन्न हो— वर्षस्य सर्गा महयन्तु भूमि पृथग् जायन्ता वीरुधो विश्वरूपा ।

ऐसा निश्चित ही है प्रकृत के विभिन्न रूपो से भौतिक आवश्यकताओं की पूर्ति के कारण अथर्व की सवेदनाशीलता मे तीव्रता एव शक्ति का सचार हुआ है, पर इसका यह अर्थ कदापि नहीं है अथर्ववेद का कवि स्वार्थी है । हम ऊपर कह आए हैं कि अथर्व मे काव्य की सम्प्रेषणीयता उसकी सामाजिकता मे निहित है वस्तुत सामाजिक दृष्टिकोण वाले कवि की दृष्टि जहा व्यापक हो जाती है वहा वह अभौतिक प्राय नहीं हो पाती क्योकि सामाजिक कल्याण की निहित भावना उसे भौतिकता के प्रभाव में बनाए रखती है। उस कल्याणपरक व्यापक सामाजिक दृष्टि के सुन्दर उदाहरण हमे अथर्ववेद के अनेक सूक्तो मे मिलते है, परन्तु इस लघु निबन्ध मे दो विशिष्ट सूक्तों की ओर सकेत करना काफी रहेगा। इनमें से साममस्य सूक्त है (3 30) जिसमें कवि सबके हृदय को समभाव युक्त कर देना चाहता है क्योकि विषमता ही विद्वेष की जड है—सहृदय सामनस्यमविद्वेष कृणोमिव , । इसी सामञ्जस्य को सामाजिक कल्याण की कामना से कवि पारस्परिक सम्बन्धो की व्यावहारिक दिशा की ओर ले जाता है जब वह कहता है—

"अनुव्रत पितु. पुत्रो माता भवतु समना ।
जाया पत्ये मधुमतीं वाच वदतु भद्रया ॥
मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन्मा स्वसारमुत स्वसा ।"

इस प्रकार के सामनस्य सूक्त अनेक है। सामाजिक सवेदनशीलना की तीव्र अनुभूति अथर्ववेद ऋषि के द्वारा हमें छठे काण्ड के सरस्वती सूक्त 6 94 मे भी करवाई जाती है जब परस्पर विरोधी विचारों वाले मनुष्यो को सम्बोधित करते हुए कवि उनके विरोधभाव को दूर कर उनके एक हृदय हो जाने की बात कहता है—

# 17

# अथर्ववेद में 'राजकर्माणि'

दशरथ श्रोत्रिय

[Of the various names given to the Atharvaveda the name Kṣatraveda is of special significance in so far as this veda is a storehouse of information regarding the contemporary political and administration thought and system the author of the article thinks that the political system of gana and ganapati evolved on a account of the influence of the Vedic institution of yajña The author also opines that the AV offers a fully developed view of polity as it prevailed at that time The AV contains mantras regarding the healthy functioning of the government, patriotism, election of king, coronation, warfare etc The author thinks that the views about various political matters and systems as expressed in the AV, are many a time wrought with what is generally called magical society and charms. Ed ]

अथर्ववेद अथर्वों का वेद है। अथर्वों का आदि पुरुष 'अथर्वा' एक प्राचीन ऋषि है। जिसने पहले-पहल अग्नि की खोज की और अग्नि देवता की पूजा प्रारम्भ कराई।[1] अथर्वा (अथर्वन) या अथर्वण ऐतिहासिक व्यक्तित्व है। वह अथर्ववेद के छ हजार मन्त्रों में से सोलह सौ बारह मन्त्रों का ऋषि है। अथर्वा को अग्नि का अन्वेषक बताने वाले वेदो मे अनेक मन्त्र हैं। बड़े स्पष्ट शब्दो मे इसी तथ्य के द्योतक कुछ मन्त्रो का भावार्थ इस प्रकार है—

(1) हे अग्ने, ऋषि अथर्वा ने पुष्कर (जल) से मन्थन करके पुरोहित विश्व के सिर से तुम्हारा आविष्कार किया (ऋ० 6.16.133)॥

1. यजु० 8 36 (अंग्रेजी अनुवाद) पर ग्रिफिथ की टिप्पणी।

(2) अथर्वा द्वारा आविर्भूत हे अग्ने ! तुम सभी सवनो के ज्ञाता हो। तुम विवस्वान् के दूत हो, यम के प्रिय सुहृद् हो (ऋ० 10 2 5) ॥

(3) हे अग्ने ! अथर्वा के समान विद्वद्वृन्द तुम्हारा मन्थन करते हैं । (ऋ० 6 15.17)

(4) हे अग्ने ! तुम पुरीष्य हो, विश्वम्भर हो। सबसे पहले अथर्वा ने मन्थन करके तुम्हारा अविष्कार किया (यजु० 11.32) ॥

**अथर्ववेद के अनेक नाम**—अगिरा ऋषि के वशज होने के कारण अथर्वा को अगिरस् की सज्ञा दी गई है और उसका अथर्ववेद का एक नाम अथर्वांगिरस भी पडा। इसका एक नाम भृग्वाङ्गिरस भी इसलिये पडा क्योंकि भृगु अगिरा के शिष्य थे और वे भी अगिरस कहलाते थे। कुछ विचारको के मत मे अथर्वा, अगिरा तथा भृगु शब्द यौगिक है और अग्निवाचक होने से परस्पर पर्याय हैं। अग्नि के प्रचलन और प्रयोग मे विशेष हाथ होने के कारण ही अग्नि के आविष्कारक ऋषियों के ये नाम प्रचलित हुए। अथर्ववेद में अथर्वा ऋषि के मन्त्रो की सख्या अन्य ऋषियो के मन्त्रो की सख्या की तुलना मे अधिकतम है। यह भी एक कारण हो सकता है जिससे अथर्ववेद का यह मुख्य नाम प्रचलित हुआ। अब तो दीर्घकाल से चार वेदो की गणना मे इसका यही नाम प्रचलित है।

अथर्ववेद मे सगृहीत मन्त्रो मे प्रतिपाद्य विषयो की दृष्टि से इस वेद के और भी अनेक नाम प्रचलित हो गये। आध्यात्मिक और दार्शनिक विषयो का उदात्त वर्णन होने के कारण इसे 'ब्रह्म वेद' नाम मिला। इस विषय के मन्त्रो के मनन और चिन्तन के आधार पर आगे चलकर अनेक उपनिषदो का निर्माण हुआ जिनमें भारतीय दर्शन की मूर्धन्य साख्य एव वेदान्त विचार-धारायें मुखरित हुईं। सम्पूर्ण पौर और ग्रामीण प्रजा की आधियो, व्याधियो और विपत्तियो को दूर करने वाले उपायो का विशद वर्णन उपलब्ध होने के कारण इसे 'अङ्गिरोवेद' अथवा 'भैषज्य वेद' की सज्ञा मिली। इस विषय के मन्त्रो के चिन्तन और प्रयोग के परिणामस्वरूप आगे चलकर महान चिकित्सा शास्त्र का विकास हुआ। अथर्ववेद का एक और प्रसिद्ध नाम 'क्षत्रवेद' भी है। यह नाम इसको इसीलिये मिला क्योंकि इसमे क्षत्र (राज्य) कर्मों का विस्तृत और विचारपूर्ण निरूपण है। राज्य सस्था के उदय और उसके विकास-सोपानों को हृदयङ्गम करने के लिये प्रचुर सामग्री अथर्ववेद मे उपसगृहीत है। जिसके आधार पर आगे चलकर शुक्रनीति, बृहस्पति शास्त्र और कौटिलीय अर्थशास्त्र जैसे राजनीति के प्रौढ़ ग्रन्थो का ही नही, प्रत्युत विविध शस्त्रास्त्रों का भी निर्माण हुआ। इसी दृष्टि से 'अर्थवेद' एवं 'शस्त्रवेद'

(यजुर्वेद) इसके उपवेद माने जाते हैं। कौशिक गृह्य सूत्र मे अथर्ववेद के अन्तर्गत उपवर्णित राजकर्म सम्बन्धी अभिचारो का विशद और विस्तृत विवेचन उपलब्ध है जो बहुत प्रामाणिक न होते हुए भी अत्यन्त रोचक एवं कौशिक-सूत्र-कालीन इनके विनियोग पर प्रचुर प्रकाश डालता है। राजकर्मों मे नैपुण्य के बल पर ही अथर्वों को राज्य शासन मे प्रमुख पुरोहित का और यज्ञों में प्रमुख ऋत्विज (ब्रह्मा) का समादर-युक्त यशस्वी पद प्राप्त हुआ।

**अग्नि के चारों ओर संस्कृति और राजकर्म का विकास** — अग्नि के प्रथम आविष्कारक अथर्वा के विषय मे हम बहुत कम जानते है। उसकी युग-प्रवर्तक खोज ने उसे समाज मे बहुत ऊँचा स्थान प्रदान कर दिया। ऋग्वेद और अन्य वेदो में अथर्वन् शब्द अनेक रूपो मे देखने को मिलता है। उसके द्वारा की हुई अग्नि की खोज ने सास्कृतिक और आर्थिक विकास का मार्ग प्रशस्त कर दिया। अग्नि की रक्षा के लिये यज्ञ-सस्था का उदय हुआ। यह यज्ञ-सस्था मनुष्य की सर्वाङ्गीण उन्नति का प्रमुख आलम्बन बन गई और अग्नि के चारो ओर एक नई सभ्यता और सस्कृति का विकास होने लगा। जहाँ तक वैदिको का सम्बन्ध है उन्होंने अपनी सभी आर्थिक और सामाजिक सस्थाओ का यज्ञ या अग्नि के साक्ष्य मे ही निर्माण किया था। तब भारतीयो की समाज-व्यवस्था तथा उनके राज्य-शासन और विधि-विधान का ही नही, अपितु दर्शन, स्थापत्य एव कलाओ का विकास भी यज्ञ सस्था के द्वारा ही सम्पन्न हुआ। इसी यज्ञ सस्था की छत्र-छाया मे सहज रूप से गणसस्था का जन्म हुआ। यह गणसस्था ही भारतीयो की समाज-सस्था या राजसस्था का पहला रूप है। इस तरह की असख्य गणसस्थाए जब वर्ण व्यवस्था मे परिणत हुई तो प्रथम वैदिक समाज-सस्था या राज-सस्था का प्रादुर्भाव हुआ। अनेक वशो के गणो को धीरे-धीरे वर्णभेद का रूप प्राप्त हुआ। प्राचीन भारत की प्रारम्भिक गण-सस्थाओ मे राजा और प्रजा दोनो के गुण न्यूनाधिक मात्रा मे मिश्रित थे। गण-प्रमुख को प्रजापति, गणपति, व्रातपति अथवा ब्रह्मणस्पति जैसी सज्ञाए प्राप्त थी। प्रजापति सामान्य रूप से 'ब्रह्मा' होता था अर्थात् गण का अधिपति पुरोहित भी था और शासक भी। प्रारम्भ मे पुरोहित और शासक मे कोई भेद नही था। प्रजापति यह कोई एक व्यक्ति नही था। वस्तुत प्रजापति यह तो भारतीयो के उच्चतम शासक का अभिधान मात्र था। दक्ष, कश्यप, मनु, वसिष्ठ, अगस्त्य आदि प्रजापति ही थे। प्रजापति के मुखादि अवयवो से चार वर्णों की उत्पत्ति का उल्लेख पहले-पहल हमे पुरुष सूक्त में मिलता है। एक ही प्रजापति से चार वर्णों के निर्माण की यह कल्पना वंशभेद की सूचक नहीं है। उसमें केवल कार्यभेद ही रूपक के

तौर पर व्यंजित है। वाजसनेयी संहिता, तैत्तिरीय ब्राह्मण और शतपथ ब्राह्मण में स्पष्ट रूप से यह प्रतिपादित किया गया है कि एक ब्रह्मरूप वर्ण से कर्म भेद और गुण भेद के अनुसार चार वर्ण उत्पन्न हुए।

राज्य संस्था का विकास—राज्यसस्था का प्रारम्भ वैदिको मे वैदिक काल में ही हो चुका था। ऋग्वेद मे वरुण या इन्द्र का राजा या सम्राट् के रूप में वर्णन मिलता है। राष्ट्र का रक्षण राजा का मुख्य कार्य था। राजा के सम्बन्ध मे यहाँ यह भी कहा गया है कि "प्रजा तुम्हारा वरण करे या तुम्हे चुन ले"। पहले-पहल छोटे-छोटे राज्यो का निर्माण हुआ। ऐसे अनेक राज्यो के सघ का निर्माण करके या अनेक राजाओ को अपने अधीन बनाकर एक विशाल, एक-च्छत्र साम्राज्य की स्थापना का प्रयत्न यजुर्वेद मे स्पष्ट दीख पड़ता है। वही अश्वमेध यज्ञ के हेतु अपने राज्य का पर्याप्त विस्तार करके योग्य पुरोहित के बल पर बड़े-बड़े राज्यो के निर्माण का प्रयास भी दृष्टिगोचर होता है ऐतरेय-ब्राह्मण के ऐन्द्र महाभिषेक के वर्णन मे अखिल भूलोक पर विजय प्राप्त करके अश्वमेध यज्ञ करने वाले राजाओ की लम्बी तालिका उपलब्ध है। इस तालिका मे राजाओ के साथ उनके पुरोहितो के नामो का भी उल्लेख है।

शौनकीय शाखा के अथर्ववेद के सकलन के समय तक राज्य सस्था का पर्याप्त विकास हो चुका था। यह बात राजकर्म-सम्बन्धी सूक्तो के अध्ययन से पूर्णतया स्पष्ट हो जाती है। अथर्ववेद के अनुष्ठाताओ ने एक ओर भारत के ग्रामीणो की आवश्यकताओ और उनकी भयादि सम्बन्धी अन्तर्भावनाओं को समझकर तथा उनके उपचार के लिए समुचित व्यवस्था करके उनका हृदय जीत लिया, दूसरी ओर उन्होने उच्चवर्गीय पौरो, राजाओ और वेदत्रयी के पुरोहितो में मिलकर, उनके कार्यों और व्यवहारो मे प्रभावी सक्रिय सहयोग देकर, उनके हृदयो मे भी अपना स्थान बना लिया। इस प्रकार प्रतिभा, विवेक, सूझबूझ और तत्परता के आधार पर वे राजाओ के पुरोहितो मे अग्र-गण्य हो गये और राजकार्यों के प्रत्येक क्षेत्र मे उनकी पूछ होने लगी; यहाँ तक कि उन्होने आध्यात्मिक क्षेत्र मे भी विशेषज्ञता प्राप्त करके अपने वेद का एक नाम 'ब्रह्मवेद' भी रख लिया। प्रो० वेबर तथा ब्लूमफील्ड ने कुछ अवस्थाओ और साहित्यिक विवरणों की ओर ध्यान आकृष्ट किया है जिनसे प्रतीत होता है कि विशिष्ट अर्थों मे अथर्ववेद को क्षत्रियो का वेद या 'क्षत्र-वेद' भी माना जाता था। श्रौत यज्ञो मे क्षत्रियो के कल्याण से सम्बद्ध जिन राजसूय, वाजपेय, सौत्रामणी और अश्वमेधादि अनुष्ठानो का वर्णन किया गया है, इन प्रचलित अनुष्ठानो को अथर्व-पुरोहितों ने, इनमे अन्य विशिष्ट क्रियाएँ जोड़कर, विस्तृत रूप दे दिया।

अथर्ववेद के राजकर्म—अथर्ववेद मे राजा इन्द्र लौकिक राजा की दैवी प्रतिकृति है, दोनों में पूर्ण समानता है या यों कहिये कि यहाँ दोनों घुलमिल गये हैं। यही बात राजा वरुण पर भी लागू होती है जो अपने नाम निर्वचन के आधार पर अपने निर्वाचन-कर्तृत्व और निर्वाचितत्व की ओर भी संकेत देता प्रतीत होता है। इस वेद में वैदिक कालीन राजसंस्था का जैसा सुस्पष्ट चित्र मिलता है वैसा अन्यत्र दुर्लभ है। यहाँ राज सिंहासन के लिये राजा का वरण, राज्याभिषेक, सभा और समिति मे उसके अधिकार और विशेषाधिकार राज्य व्यवस्था के संचालन में पुरोहित का स्थान तथा युद्ध काल में राजा, प्रजा और पुरोहित इन सब के कर्तव्यों का विशद वर्णन है। नीचे हम अथर्ववेद के सूक्तों का उल्लेख करते हुए उनमें उपवर्णित राजकर्मों का वर्णन प्रस्तुत कर रहे हैं जिनसे पाठको को सन्दर्भ-सहित उनका पूरा परिचय प्राप्त हो सके—

(1) अजर क्षत्र—अथर्ववेद 3 19 मे अथर्व-पुरोहित अपनी शक्ति, सामर्थ्य और योग्यता का इन शब्दो मे परिचय देता है—

"जयशील मैं जिन राजाओ का पुरोहित हू उनका क्षत्र (राज्य या राज्य शक्ति) कभी क्षीण न हो, सदा तीक्ष्ण रहे। मैं इनके राष्ट्र, ओज, वीर्य और बल को बढ़ाता हू और हवि द्वारा उनके शत्रुओं की भुजाओं को छिन्न-भिन्न करता हू। मेरा यह ब्रह्म (अभिचार) तीक्ष्ण है, वीर्य और बल भी तीक्ष्ण है। जो हमारे धनी राजा पर आक्रमण करेगा वह मुँह की खायेगा, उसका पतन होगा। मैं ब्रह्म (अभिचार) द्वारा शत्रुओ का नाश और स्वजनों का उत्थान करता हू। जिनका मैं पुरोहित हू वे परशु और अग्नि से भी अधिक तीक्ष्ण हैं, यहाँ तक की इन्द्र के वज्र से भी तीक्ष्णतर हैं। मैं इनके शस्त्रास्त्रों को दृढ़ करता हू। इनकी क्षत्र-शक्ति अविनाशी और जयशील हो। देव गण इनके चित्त की रक्षा करें। हे इन्द्र, हमारी सेनाओं का मनोबल ऊंचा रहे। वीरो का जयघोष होता रहे। सब ओर हमारे ऊंचे शब्दो-वाले शत्रुतापी जयघोष गूंजते रहें। इन्द्र रूप राजा को आगे करके शस्त्रादि से चमचमाते वीर गण सेना के साथ आगे बढ़ते रहें। हे सैनिको, आगे बढ़ो, जय प्राप्त करो, तुम्हारे आयुधयुक्त बाहु, शत्रु पर प्रहार करें। तीक्ष्ण बाण, तीक्ष्ण शस्त्रास्त्र और प्रहारशील भुजाओ वाले वीरों! निर्बल शस्त्र वाले शत्रुओ का काम-तमाम कर दो। हे ब्रह्म से तीक्ष्ण मारण कार्य मे कुशल सेना! तू शत्रुओ के पास पहुंच कर उन पर विजय प्राप्त कर; उसे नष्ट कर। ध्यान रहे कि शत्रु योद्धाओ मे से कोई जीवित न बच पाये।

इस सूक्त से पता चलता है कि अथर्व पुरोहित राजा, राष्ट्र और राज

शक्ति की सुरक्षा तथा स्थिरता के लिये कितने सजग, सावधान और सचेष्ट रहते हुए दिन-रात विविध अभिचारो मे सलग्न रहा करते थे। इसी प्रकार अथर्व 6 98 मे भी अजर छत्र की कामना की गई है।

(2) **राष्ट्र-भक्ति**—अथर्व 19 41 सूक्त भी महत्वपूर्ण तथ्य की ओर हम सब का ध्यान आकृष्ट करता है। इसमे कहा गया है कि "प्राचीन काल मे स्वर्गीय ऋषि जन-कल्याण-कामना करते हुए दीर्घ काल तक तप और दीक्षा मे निरत रहे, तब कही राष्ट्र, ओज और बल का प्रादुर्भाव हुआ। अत सभी विज्ञो का कर्त्तव्य है कि वे इस (राजा) मे उन्हे समायोजित रखें।'

राष्ट्र-भक्ति और राष्ट्रीयता का यह बेजोड़ तर्क-पूर्ण उपदेश है जो कठिन तप एव परिश्रम से सदियो मे विकसित राष्ट्र, राष्ट्र-शक्ति और राष्ट्र-प्रतिष्ठा के लिये हमे प्रेरणा देता है। यह मन्त्र अथर्व पुरोहितो की पैनी, सूक्ष्म दृष्टि एव राष्ट्रीयता की भावना का द्योतक है।

(3) **राजा का निर्वाचन**—राजा का दैवी अधिकार अथर्ववेद को मान्य नही। उसके अनुसार राजा का वरण प्रजा ही करती थी। राजा के वरण के लिये दो परिषदें थी—सभा और समिति। सभा द्वारा राजा के नाम का प्रस्ताव किया जाता और समिति द्वारा अनुमोदन हो जाने पर वरण पूर्ण और अतिम समझा जाता। सभा मे विद्वान ब्राह्मण और अनुभवी वृद्ध होते तथा पुरोहितो की उसमे सक्रिय और प्रभावी भूमिका होती थी। उसमे प्रस्ताव पर खुली चर्चा होती तथा प्रस्ताव की स्वीकृति किंवा अस्वीकृति ओजस्वी, विचारोत्तेजक वक्तृताओ पर निर्भर थी। समिति मे जन-साधारण होते थे जिनका सगठन ग्रामणी (ग्राम नायक) किया करते थे। अतिम रूप से चुना हुआ राजा अथर्व पुरोहित के अभिचारमय आशीर्वाद से तेज प्राप्त करता, उग्र बनता और प्रजा म उसकी धाक बैठ जाती। जन-साधारण उससे डरने लगते, यहाँ तक कि उसकी पत्निया, पुत्र-पुत्रिया तथा उसके स्वजन भी उसके प्रति भक्ति और आदर भावना का प्रदर्शन करते हुए ही उसके सान्निध्य का लाभ उठा पाते। इस प्रकार चुना हुआ राजा वरुण देव द्वारा वरण किया माना जाता और वह प्रजापति, विशाम्पति, राजा, एकराट्, एकवृष्, सम्राट आदि नाम धारण करता था। उपर्युक्त सभा और समिति दोनो को प्रजापति की बेटियां माना गया है। इनके तत्कालीन स्वरूप और कार्य पर यद्यपि वेद व्याख्याताओ मे पर्याप्त मतभेद है तथापि इन दोनो के अस्तित्व और राज कार्य मे प्रमुख भागधेयत्व के सम्बन्ध मे सर्व सम्मति है। इन दोनो परिषदो का मत अपने पक्ष मे करने के लिए वक्ता सदस्य उस-उस सगठन की प्रशसा करता हुआ अपने मन्तव्य को प्रस्तुत करता था। सभासदो को अपने अनकूल बनाने के

लिए उनके हितों और विचारों का भी उसे पूरा ध्यान रखना होता था। कभी अपनी तार्किकता से, कभी ओजस्विता से, कभी मधुर वाणी के प्रभाव से, कभी अभिचारों के द्वारा वक्ता सदस्यों को अनकूल बनाने का प्रयत्न करता। वक्ता की भूमिका मे निपुण पुरोहित ही अपने पद को सुरक्षित रख पाता था। अथर्व 7 12 राष्ट्र की सभा और समिति दोनो के महत्व पर भर-पूर प्रकाश डालता है। सभा और समिति मे भाग लेते समय राजा व पुरो-हित क्या विचार लेकर भाषण करता था उसका प्रतीकात्मक सकेत हमे इस सूक्त मे मिलता है। राजा व पुरोहित पहले कुछ क्रियाएं सम्पन्न करके इस सूक्त का पाठ करता हुआ सभा मे प्रवेश करता था, इस सूक्त का भाव इस प्रकार है—

"प्रजापति की पुत्रियो के समान सभा और समिति दोनो मिलकर मेरी रक्षा करें। जिससे मैं मिलू, वह मुझे सहयोग प्रदान करे। हे पितरो! मैं इकट्ठे हुए जनो मे प्रिय बोलू। हे सभे! हम तेरा नाम जानते हैं कि तू नरिष्ठा (श्रेष्ठ नरो की परिषद्) है। तेरे जो भी सभासद हैं वे मेरे अनकूल बोलें॥ इन सभासद जनो का तेज और विज्ञान मैं ग्रहण करता हू। हे इन्द्र! इस परिषद् मे मैं यशस्वी होऊ॥ (हे सभासदो) यदि आप लोगो का मन (प्रस्तुत विषय से) दूर चला गया हो या इधर-उधर फँसा हुआ हो, तो हम उसे अपनी ओर आकृष्ट करते हैं। जिससे मेरी बातो मे आप का मन रम जाए॥"

कौशिक सूत्र के अनुसार वक्ता सभा मे आने से पूर्व विशेष प्रकार का भोजन करता था और सभा मे आकर सभा-स्तम्भ पकड कर सभासदो के प्रति सम्मान व्यक्त करते हुए इस सूक्त का पाठ करता था। इस अभिचार के फल-स्वरूप सभा उसके अनकूल हो जाती। इसी सदर्भ मे सभास्थ विरोधियो के शमन और उसकी पराजय के लिए भी एक अभिचार का वर्णन है। तदनुसार वक्ता श्वारपाठे को चबाता हुआ अथवा उसका ताबीज बाहु पर धारण किए हुए सभा मे प्रवेश करता और अथर्व 2 27 सूक्त का पाठ करता जिसके फल-स्वरूप विरोधी का कण्ठ सूख जाता और उसके विचार अस्त-व्यस्त हो जाते, इतना ही नही, उसकी बोलती बन्द हो जाती।

सभा और समिति नामक ये दो परिषदें राजा के वरण के अतिरिक्त शांति काल मे, एक ओर, राज्य व्यवस्था से सम्बद्ध फैसले करती और दूसरी ओर, युद्ध काल मे वे सेना-सयोजन, सधि एव आक्रमण-विषयक मामलो पर भी विचारपूर्वक निर्णय लेतीं। इन परिषदो की तुलना आधुनिक संसद के उच्च और निम्न सदनों से की जा सकती है।

(4) **राज्याभिषेक**—जब राजा चुन लिया जाता तो उसके राज्याभिषेक की व्यवस्था की जाती है। यह व्यवस्था विधिपूर्वक और बड़ी धूमधाम से सम्पन्न होती। राजा को पवित्र नदियों के जलों से एवं मांगलिक वृक्षों के रसों से सम्यक् स्नान कराया जाता और नवीन अलंकृत वस्त्र पहना कर सिंह चर्म पर आसीन किया जाता। सिंह-चर्म के आसन के कारण ही शायद आगे चलकर राजगद्दी का नाम सिंहासन पड़ा। सिंह वीरता और स्वामित्व का प्रतीक है। अथर्व 4 8 राज्याभिषेक समारोह का चित्र प्रस्तुत करता है। इस सूक्त का अभिचार ऐसे ही शुभावसर पर किया जाता था। राजसूय यज्ञ में भी यह सूक्त विनियुक्त है। सूक्त का भाव इस प्रकार है –

"(अभिषेक होने पर) स्वयं समृद्ध हुआ राजा प्राणियों में अन्न-पान आदि की वृद्धि करता है। अब वह सब प्राणियों का स्वामी है। यम उसका राज-तिलक करता है। राजा यम इस राज्य को मान्यता प्रदान करे ॥ (हे राजन्) तुम तेजस्वी, विचारशील और शत्रुहन्ता हो, इधर आगे बढ़ो, पीछे मत हटो। हे मित्र-वर्धन ! आओ, विद्वान तुम्हें आशीर्वाद दें ॥ इधर बढ़ते हुए (राजा) को सभी परिभूषित करें और श्रीधारी वह (राजा) आत्मतेजयुक्त चले। वह तो बल-शाली असुर का बड़ा नाम है। विश्व-रूप-धारी उसने (आज) अमर यशों को प्राप्त किया है। (हे राजन्) व्याघ्र (के समान पराक्रमी) तू व्याघ्र चर्म पर आसीन होकर महती दिशाओं में विचरण कर, सब प्रजाएँ और दिव्य जल तेरी इच्छा करें ॥ जो दिव्य जल, जो (जल) अंतरिक्ष में और पृथ्वी पर बहते हैं उन सभी जलों के तेज से मैं तुझे अभिषिक्त करता हूं। दिव्य प्रवहण-शील जल तुझे अभिषिक्त करें। सविता देवता तुझे वैसा करें जैसा होकर तू मित्रों की वृद्धि करे ॥ व्याघ्र (के समान प्राण शक्ति वाले) और सिंह के समान पराक्रमी राजा को स्पर्श करने वाले ये जल उसे महान सौभाग्य प्रदान करें। ये शुभ जल, जलों के बीच में स्थित समुद्र (के समान गम्भीर) और द्वीपी (के समान चतुर) इस राजा को शुद्ध करें ॥

कौशिक सूक्त में राज्याभिषेक का उत्सव अनेक विधि-विधानों और विविध अभिचारों से सम्पन्न किए जाने का निर्देश है।

(5) **राजा और राज्य की समृद्धि**—राज्याभिषेक होने के पश्चात् राजा और राज्य की समृद्धि के लिये अनेक अभिचार अथर्ववेद में उपलब्ध हैं। पुरोहित राजा और प्रजा, सभा और समिति के सहयोग से इसके लिये निरन्तर प्रार्थना और प्रयोग (अभिचार) करते रहते थे। ऐसे कुछ अभिचारों का वर्णन हम नीचे कर रहे हैं—

(क) जल सिंचन—पुरोहित प्रतिदिन अथर्व. 4.22 से जल को अभिमन्त्रित

करके राजा के ऊपर छिडकता था जिससे वह रक्षा कवच बनकर दिन भर राजा के शरीर की रक्षा करे। इस अभिचार के द्वारा वह राजा की समृद्धि, सर्वप्रभुता, वीरता, शत्रुसहारक शक्ति तथा उसकी मूर्धन्यता की प्रार्थना करता, प्रजा से राजा को ग्राम, अश्व और गोधन मे से एक अश देने की प्रेरणा करता, राजा के विश्पति, धनपति, स्वामी, चाँदी और रत्नो का स्वामी होने की कामना करता, इन्द्र से राजा का सखा बनकर उसे प्रजा का एकछत्र एव एकवृष् राजा बनाने की याचना करता था।

**(ख) विविध रक्षा मन्त्र या ताबीज पहनाना**—पुरोहित राजा को विजयी और यशस्वी बनाने के लिए अनेक प्रकार के रक्षा यन्त्र या ताबीज पहनाता था। पर्ण अथवा पलाश की मणि (ताबीज) पहनाकर उसके स्वामित्व को पुष्ट करता (द्र० अथर्व० 3 5) , अभिवर्त मणि बाँध कर उसकी राज्य शक्ति को दृढ करता (द्र० अथर्व० 1 19) स्वणमणि बाधकर उसके शत्रुओ और विद्वेशियो का नाश कर उसे लोकप्रिय बनाने की प्रार्थना करता।

**(ग) विविध यज्ञ अभिचार**—पुरोहित विविध यज्ञो द्वारा राजा की रक्षा, समृद्धि और विजय को निश्चित बनाने के अभिचार भी प्रयुक्त करता था। इन यज्ञो मे विशिष्ट प्रकार की हवि आहुत की जाती थी (द्र०—अथर्व 3 8, 19 17, 6 86-88)।

**(घ) विशिष्ट परिधान**—पुरोहित राजा के लिये एक विशिष्ट परिधान का प्रबन्ध करता और अभिमन्त्रित करके उसे पहनाता था। इस अभिचार से राजा को राजत्व, दीर्घायुष्य, राज्य-विस्तार और ज्ञान-लाभ होगा—ऐसी पुरोहित की मान्यता थी (द्र० अथर्व - 19 24)।

**वाञ्छनीय गुणो के लिये अभिचार** कुछ सूक्त ऐसे भी है जिनका अभिचार राजा को वाञ्छनीय गुणो की प्राप्ति हो—इस निमित्त से किया जाता था। अथर्व 6 38 मे प्रार्थना की गई है कि राजा को वह शक्ति प्राप्त हो जो सिह व्याघ्र और सर्प मे है। एक विशेष सूक्त मे राजा के लिए हस्ति-वर्चस् की प्रार्थना भी मिलती है (द्र०— अथर्व 3 22)।

**राजा-रानी के मनोबल का अभिचार**—काण्ड 13 मे 'रोहित और 'रोहिणी' सूक्त मे राजा-रानी की दैवी जोडे के रूप मे प्रशसा की गई है जिससे उनका मनोबल खण्डित न हो।

ऊपर दिये हुए विवरण से पता चलता है कि राजा और पुरोहित एक दूसरे से बधे हुए थे, क्योकि प्रभावी और सफल पौरोहित्य के बिना न तो स्थायी छत्र की स्थापना सभव थी और न ही योग्य, गुणी और लोकप्रिय राजा के बिना पुरोहित को अपने कारगर और कौशल पूर्ण अभिचारो के सफल प्रदर्शन का अवसर मिल सकता था। इस प्रकार अथर्व-पुरोहित राष्ट्र-समृद्धि और राज्य-प्रबन्ध की सुव्यवस्था के लिये सतत प्रयत्नशील रहते थे। वे राजा को जागरूक और सावधान रखते हुए उसे राज-सुलभ, दुर्व्यसन, प्रमाद, आलस्य और अहकार आदि दुर्गुणो से दूर रखने का भी उपक्रम करते थे। इसके लिये शान्ति काल मे वे राजा को विविध यज्ञो में लगाये रहते थे तथा

उसे आश्वस्त रखकर राज कार्य मे उसके मनोबल और उत्साह को अडिग बनाये रहते थे।

यह तो रही अथर्व-पुरोहित के शांति-कालीन शांत अभिचारों की सक्षिप्त रूपरेखा। युद्ध काल मे भी अथर्व-पुरोहित पूरी तरह सतर्क रहते और अपने गम्भीर और जटिल उत्तरदायित्व से मुह नही चुराते थे। सकट काल मे भी वे राजा के साथ कन्धे से कन्धा मिलाकर राजा और राष्ट्र की रक्षा के लिये प्राण-पण से कर्मरत रहते थे। इसलिये युद्ध सम्बन्धी अभिचारो की बहुलता अथर्ववेद की अपनी विशेषता है। इन अभिचारो का प्रयोग शत्रु पर आक्रमण करने, शत्रु को शक्ति हीन करने, उसे गिराने तथा व्याकुल करने, विविध शस्त्रास्त्रो को तीक्ष्ण करने, शत्रु को फदे या जाल मे बाँधने, सडी रस्सी को अग्नि मे जलाकर उसके धूम की दुर्गन्ध से शत्रु को निश्चेत करने, छली शत्रु को हस्तहीन करने, उसे भ्रम मे डालने, उसके मार्ग मे बाधाएँ पैदा करने और उसे अधा करने आदि के लिये किया जाता था। इस प्रकार के अभिचारो को 'घोर' सज्ञा दी गई है। इनके अतिरिक्त राजा की विजय के लिये इन्द्रादि देवताओ से प्रार्थना करना, शस्त्रास्त्रो की शत्रु सहार के लिये स्तुति करना, राजा को युद्ध मे जाने से पूर्व मन्त्र पाठ के साथ रक्षा कवच पहनाना, रथ पर चढ़ाना, युद्ध-क्षेत्र मे सेना का उत्साह बढाना, बाण आदि के घाव से सैनिको को बचाना, और युद्ध-दुदुभि की दारूणता बढाना आदि भी कुछ विशिष्ट अभिचार है जिनका प्रयोग पुरोहित युद्ध काल मे किया करते थे। पाठको की जानकारी के लिये हम इन अभिचारो का नीचे की पक्तियो मे समुचित क्रम-पूर्वक सक्षिप्त विवरण प्रस्तुत कर रहे हैं-

(1) **युद्ध क्षेत्र मे जाने से पूर्व राजा को कवच पहनाना** जब बाहरी आक्रमण होता या किसी अन्य राज्य पर विजय की आकाक्षा से हमला किया जाता तो युद्ध क्षेत्र मे जाने से पूर्व पुरोहित राजा को अभिमन्त्रित कवच पहनाता था। मान्यता यह थी कि अभिमन्त्रित कवच शत्रु सेना को पास नही फटकने देता और घातक शस्त्रो के प्रहार से राजा की रक्षा करता। इस प्रकार अभि-मन्त्रित कवच म दिव्य गुण आ जाते थे (द्र० अथर्व—19 20 और 7 118)।

(2) **राजा को रथ पर चढाना**— राजा का रथ पर चढाने से पूर्व यज्ञ किया जाता था जिसमे, कौशिक सूत्र के अनुसार, रथ चक्रो की आहुति दी जाती थी। मान्यता यह थी कि ऐसा करने से देवताओ की कृपा से रथ सुदृढ हो जाता और युद्ध काल मे उसमे कोई बिगाड नही आता (द्र० अथर्व—6 125)।

(3) **दुन्दुभि की ध्वनि मे दारूणता का अभिचार**—युद्ध के लिये प्रस्थान करने से पूर्व दुन्दुभि-घोष करने की रीति बहुत प्राचीन है। अथर्ववेद मे दुन्दुभि बजाते समय विशष सूक्त-मन्त्रो का पाठ करने का सकेत मिलता है। ऐसा करने का उद्देश्य यह था कि दारूण दुन्दुभि घोष शत्रुओ को धैर्यच्युत और शिथिल कर दे तथा उनकी स्त्रियो को डराकर बच्चो-सहित दूर भगा दे। कौशिक सूक्त मे इसके लिये विशेष यज्ञ का विधान बताया गया है (द्र०—अथर्व 5 21)।

(4) **शस्त्रास्त्रों की स्तुति**—अथर्ववेद मे कई सूक्त ऐसे हैं जिनमे शस्त्रास्त्रो की स्तुति की गई है। अथर्व 1 2 इसी प्रकार का सूक्त है जिसमे काशदण्ड (सेंटे) से निर्मित बाण की, दो परिणामो की आशा से, स्तुति की गई है। एक तो यह कि बाण शत्रु के शरीर मे प्रवेश कर घाव, रोग और रक्त-स्राव उत्पन्न करे, दूसरे मुन्ज-मूल औषधि के प्रयोग से स्वपक्षीय सैनिको के इन बाणो से हुए घाव और रक्त-स्राव आदि ठीक हो जायें और उनका शरीर वज्र के समान दृढ हो जाये। इस सूक्त मे 'शर' शब्द श्लिष्ट है और इसके दो अर्थ है—बाण और मुन्ज घास जिसे जनसाधारण हिन्दी मे सरकण्डा (शरकाण्ड) कहते है।

अथर्व 11 9 और 11 10 दो सूक्त भी बडे रोचक हैं और घोर अभिचार से सम्बन्ध रखते हैं। इनमे अर्बुदि, न्यर्बुदि और त्रिषन्धि नामक विस्फोटास्त्रो की स्तुती है। अर्बुदि और न्यर्बुदि सर्पाकार अस्त्र और त्रिषन्धि तीन जोडो वाला एक विशेष अस्त्र माना जाता है ये अस्त्र इन्द्र के सहायक कहे गये हैं। इनके विवरण मे ऐसा प्रतीत होता है कि ये या तो शत्रु सेना के मार्ग मे बिछा दिये जाते थे या उस पर फेके जाते थे। सेना के पाद-चापो से या अन्य कारणो से ये धमाके के साथ फटते और इनमे से निकलने वाले धूम और अग्नि से ऐसे दृश्य उत्पन्न होते जो शत्रु सेना को भ्रम मे डालकर पथ भ्रष्ट कर देते। इतना ही नहीं, इनमे से निकली घातक छुरियाँ और काँटे शत्रुओ के शरीरो, को छिन्न-भिन्न करके उन्हे इधर-उधर छितरा कर मांसाहारी पक्षियो और पशुओ का भोजन बना देते थे। अथर्व० 3 6 और 8 8 भी कुछ ऐसे ही सूक्त हैं। कौशिक सूक्त मे इन अभिचारो के विषय मे विशिष्ट यज्ञो और तरह तरह के विधि-विधानो का निर्देश है।

(5) **घातक शस्त्रो से रक्षा**—अथर्व 1 26 मे तलवार और अन्य शस्त्रो के घातक प्रभाव को हटाने का सकेत है। कौशिक सूक्त के अनुसार इस सूक्त का पाठ तब किया जाता था जब नगी तलवार लिये शत्रु बिल्कुल निकट आ पहुचे। सायण इस सूक्त से तलवार को अभिमन्त्रित करने का निर्देश करता है। अथर्व० 1 26 के ऋषि का विश्वास है कि इस सूक्त से की हुई प्रार्थना और यज्ञाहूतियो से मानवीय और दैवीय आक्रमणो का निराकरण होता है। अथर्व० 1 19 के पाठ मात्र से शत्रु द्वारा की हुई शर वर्षा व्यर्थ हो जाती है। अथर्व० 6.134 म एक दण्ड को अभिमन्त्रित करके वज्र जैसा घातक बनाने का सकेत है। मान्यता थी कि उस दण्ड के प्रहार से शत्रु का सीमन्त (शिर) नीचे गिर जाता और फिर वह उसे ऊपर नही उठा पाता।

(6) **शत्रु को अन्धा करना**—अथर्व 1 27म मृत सर्प की केचुली जलाकर उसके धुए स शत्रु को दृष्टिहीन करने के अभिचार का सकेत है। ऐसा विश्वास था कि दृष्टि अवरूद्ध होने पर शत्रु का आगे बढना रुक जाता और आक्रमण का खतरा टल जाता। कौटिलीय अर्थशास्त्र मे भी एक ऐसे ही प्रयोग का उल्लेख है।

(7) **शत्रु सेना को भ्रम मे डालना**- अथर्व० 3 1 और 3 2 मे शत्रु को भ्रमित करने के अभिचार का सकेत है। कौशिक सूक्त मे इस अभिचार के

सन्दर्भ मे उबने हुए धानो से उलूखल (उखल) मे हवन करने का विधान निर्दिष्ट है। यह हवन साग्रामिक अग्नि मे करना होता था। इन सूक्तो मे यह प्रार्थना भी की गई है कि इन्द्र, अग्नि और अप्वा देवता शत्रु को जना-कर भ्रमित कर तथा निर्हस्त करके शस्त्र चलाने के लिये अयोग्य और असहाय कर दें।

अभिचारो का उपर्युक्त वर्ग घोर अभिचारो की श्रेणी मे आता है। इन अभिचारो मे कभी सूक्तो का श्रद्धा और आस्था से पाठ-मात्र करना पर्याप्त होता था, कभी उसके लिए विशेष हवि तैयार कर आहुतिया भी देनी होती थी। इन सब विधि-विधानो की जानकारी के लिये कौशिक सूक्तो का अध्ययन करना चाहिये, जहाँ इन अभिचारो का साङ्गोपाङ्ग वर्णन किया गया है। यह वर्णन रोचक होते हुए भी प्रामाणिक नही माना जाना चाहिए, क्योंकि शौन-कीय अथर्ववेद के सकलन और कौशिक सूत्र के प्रणयन के बीच दीर्घ अन्तराल है। जिसके कारण यह आशा नही की जा सकती कि कौशिक अथर्ववेद के पारि-भाषिक शब्दो और अभिचारो के विनियोगो की परम्परा का सही ज्ञान रखते थे।

आथर्वण पुरोहित का जो उत्कृष्ट, व्यापक और सर्वतोमुखी रूप अथर्ववेद मे उपलब्ध है वह वेद कालीन राज सस्था का प्रतीकात्मक रूप ही है। अभी इसका प्राचीन वैदिक परम्परा के परिप्रेक्ष्य मे सकलित राजनीति के शुक्रनीति, बृहस्पति शास्त्र, महाभारत और कौटिलीय अर्थशास्त्र जैसे प्रौढ ग्रन्थो क प्रकाश म और अधिक अध्ययन अपेक्षित है। लम्बे काल के भयकर अन्तराल के फलस्वरूप काल कोप से जिन वैदिक पारिभाषिक ओर तकनीकी शब्दो तथा मुहावरो का सही अर्थ हमारी आँखो से ओझल हो चुका है उनके सही रूप और अर्थ के अनावृत होने पर ही हमे वेद-कालीन राज सस्था मे पुरोहित के गहन-गम्भीर उत्तरदायित्व का सही चित्र स्पष्ट होगा। अब तो जो कुछ सामने आया है उससे इतनी बात तो स्पष्ट हो ही जाती है कि वशिष्ट, विश्वा-मित्र, यौगन्धरायण और चाणक्य आदि पुरोहित अथवा महामात्य उसी अथर्व-वेदीय परम्परा के थे। अहर्निश राजकर्मो मे व्यापृत अथर्व० पुरोहित की निम्न साहसपूण घोषणा कितनी सार्थक थी—

"सशित क्षत्रमजरमस्तु जिष्णुर्येषामास्मि पुरोहित ' (अथर्व० 3 19 1)

अर्थात् जिस राजा का मुझ जैसा जयशील पुरोहित हो, वह राज्य अत्यन्त तीक्ष्ण रहेगा और उसका ह्रास कभी नही हो सकेगा।

# 18

# Society of the Atharvaveda

RAJENDRA NĀTH SHARMA

[Like any other work of literature, the Atharvaveda too represents the society of its time On the basis of the conditions described in the Atharvaveda it becomes clear that the Aryans had advanced eastward There is a reference to five races and the author of the article finds the existence of four *varnas* in the society, where Brāhmanas held a position of supremacy and the other castes fulfilled the duties as are traditionally ascribed to them The society of the Atharvaveda is mainly dependent on Agriculture The aricle offers a detailed study of the professional occupations, the family set-up the institutions of marriage, means of entertainment and recreation, the system of attire etc as was prevalent in the society of the Atharvaveda Ed ]

The Atharvaveda is a storehouse of information for the social, cultural and religious life of the period and this is perfectly natural Literature or whatever kind it be, cannot be isolated from the life of the people So a close study of the Atharvaveda is very essential for the proper understanding of the society of its time

The civic life referred to in the hymns of the Atharvaveda has a value in as much as it reveals the existence of a fully developed society and the acceptance of some principles which constitute the life of such a society The life of the Vedic individual was in a certain atmosphere of *rta* or *dharma* and this cannot be ignored in the consideration of any aspect of life. The society too is governed by *dharma* which is the

ultimate moral law of the universe This moral law helps in the development of the individual and of the society as well

To a great extent, the structure of the society is determined by geographical conditions Hence an adequate knowledge of the geographical background is a *sine qua non* for the proper understanding of any society It is, therefore, essential to know the original home of the Aryans in the days of the Atharvaveda But the Atharvaveda makes no explicit statement regarding the place of its composition and there is no trustworthy tradition representing the place of the text Internal evidences indicate that the Aryans were still in the land of the Sapta-Sindus[1] and Kurus,[2] Yet the references to Yamunā[3] tiger,[4] Paruṣṇi,[5] Vāraṇāvatī,[6] Himālayan peaks like Traikakuda[7] and Suparṇasnvana[8] and various tribes like Andhaka,[9] Kirāta,[10] show that they have advanced to the east of Magadha and Aṅga countries The seers had the clear vision of the unity of the country This is quite evident in the line *Sā no bhumis tviṣim balm rāṣṭre dadhad uttame*[11] An administrative unity comprising of many subordinate units is indicated by the expression *uttame rāṣṭre* quoted above Elsewhere we are told that all are born of the same land and all move in the same land[12] This was made possible by the spirit of tolerance Even if there were differences, they did not cause major distinctive conflicts for differences in a homogeneous unit were tolerated Hence it is said that Earth has rejected the god resulting 'Dasyus' and chose Indra as ruler and not Vṛtra[13]

The five races of men are referred to in the Atharvaveda

*Brāhmana eva patir na rājanyo na vaisya,*

*Tatsūryah prabruvanneti pañcebhyo janebhyah*[14]

They are perhaps the same as the five great Aryan tribes and

---

1 AV VI 8 1, 61 8
2 Ibid , XX 127 8
3 Ibid , IV 9 10
4 Ibid , VI 110 2, 149 1
5 Ibid , VI 12 3
6 Ibid,, IV 7 1
7 Ibid , IV 9 8 9
8 Ibid V 4 2
9 AV XI 1 2 7
10 Ibid , X 4 14
11 Ibid , 1 8
12 Ibid , XI 1 15
13 Ibid , XII 1 37
14 Ibid , V 17 9, 11 1 2, 111 21 5, 24 3 IV 23 1, VII 6 1

their descendents It probably refers to the confederation of the Turvaśas, Yadus, Anus, Druhyus and Purus, mentioned in the Ṛgveda [15] The Aryan tribes had their settlements as for as Mahāvṛṣan, Mūjavat, Balhīka, Gāndhārī, Anga and Magadha These might be ethenic regions or communities [16] The people living in the Aryan society were called *Visah*[17] and were divided into two broad classes—Aryan and Śūdra or Aryan and Dāsa [18] The difference between Ārya and Śūdra has come to sharp focus The Aryans were again divided into three Brāhmaṇa, Kṣatriya and Vaiśya [19] But among these three Brāhmaṇa called themselves *gods*[20] and had many prerogatives King Soma conceded his claim as the mythical husband of a maiden in favour of the Brahmins [21] In the Atharvaveda are mentioned the dreadful consequences of devouring a Brahmin's cow and of robbing or injuring him [22] A number of threats are held out in the Atharvaveda against the oppressors of the Brāhmanas One passage lays down that no beautiful wife or necklaced attendant, no cattle, no horse, comes to him in whose kingdom a Brāhmana dame is detained through sensual love [23] The man who counts the Brāhmana as mere food[24] i e who takes their wealth or dishonours them, drinks poison,[25] the beasphemer who coveting their wealth slays them has a fire kindled in his own heart by Indra One who wishes for his well being should not injure a fire like Brāhmaṇa for Soma is his king and Indra his protector against imprecations [26] Thus he was credited not only with divine protection but also with quasi-divinity [27] Their social and economic conditions were very much as those depicted in the Brāhmana works *Daksinā* was still their prime concern Weber says, 'The Brahmins accepted

15 RV, I 108 8
16 Kamblekar, The Atharvavedic Civilization, p 55
17 AV XII 5 8
18 Ibid, VI 20 4
19 Ibid, II 15 4
20 Ibid, V 11 11, VI 13 1, VI 58 2
21 AV V 17 2
22 Ibid, V 17 19, XII 5
23 Ibid, V 17 3 10
24 Ibid, V 18
25 Ibid, V 18 5
26 Ibid, V 18 8
27 Ibid

only gifts not pay The giving of gifts for the use of their services was, of course, a ritualistic duty A sacrifice without gifts brought evil enhancement Moreover, the magical power enabled the Brāhmanas to avenge severely the denial of gifts, by curses or internal ritualistic errors in the performance of the sacrifice, bringing misfortune to the lord of the sacrifice [28]

The Brāhmanas also acted as priests at sacrifices It was the duty of the king to appoint *purohita* to perform and to look after the ordinary household ceremonies and to engage other priests for the big sacrifices He guarded the kingdom like a flaming fire and ensured the king's power over his subjects and his safety and victory in the battles [29] The *purohita* and his office called *Purohiti* and *Purodhā* are known to the Atharva veda [30] The Gopatha Brāhmana requires of a Brāhmaṇa priest to be endowed with full knowledge of Brahma Veda or Atharvaveda or Atharvāngiras He should be all knowing [31]

The duty of the Brāhmaṇa was not only to acquire knowledge but to impart the same to worthy pupils Hence he occupied the important position of the teacher *guru*, in the society The Atharvaveda equates the teacher with Yama, Varuna, the Sun and the Moon [32] That the teaching of the Vedic literature was almost universally in the hands of the Brāhmaṇas is clearly indicated in the Vedic literature [33] According to Atharvaveda[34] the studentship started with the initiation ceremony i e *upanayana* performed by the *Ācārya* This ceremony lasted for three days during which the teacher imparted new birth to him whence he emerged as a *dvija* (twice born) Thus birth he owed to his parents who give him only his body It is a mere physical birth His second birth is spiritual After this he beomes *brahmacārī*

Bloomfield and Weber have tried to prove that the Atharvaveda in certain mood would be regarded as the Veda of the Ksatriyas and so is rightly designated as Ksatra Veda [35] But

28 Weber, Indishen Studies X p 54
29 AV III 18
30 Ibid, V 24 1
31 Go Br 1 2 19 1 8 18
32 AV XI 5
33 Kane, (P V) History of Dharmasāstra, Vol II pt 1, p 108
34 AV XI 5
35 Bloomfield S B E, XLI p XXV ff

this view is not tenable in view of above mentioned prereroga-tives and previleges of the Brāhmanas mentioned in the Atharva-veda It is also laid down that when helped by the Brāhmanas the Kṣatriyas become powerful [36] This clearly shows the dep-endence of the Ksatriyas over Brāhmanas Though they were kings yet they were deprived of the right of controlling the Brā-hmanas The Soma is described as the king of the Brāhmaṇas The duty and main function of the king was to protect his sub-jects from internal and external calamities The king's[37] share appears to have been one sixteenth of the produce [38] The Ksatriyas acted as soldiers, masters, envovs etc

The agriculture and tending of cattle were the occupations of a Vaiśya There are many charms in the Atharvaveda for the prosperity of cattles [39] viz, prayers to Arundhati to protect cattles,[40] charms to secure harmony between cow and her calf [41] Cow appears in various capacities in the Savayajña as the dak-sinā to the Brahmins or as the Anubandhya for the cattle sacrifice The custom of marking the cattle is mentioned [42] A charm against works in cattle is also given in the Atharvaveda [43] The cows were taken to ponds [44] They formed the wealth of the Aryans [45] The cattles were named [46] Rudra is requested to spare the cows from weapon [47] The cow slain by the missile of Rudra was called as Isânahatā Vāyu was regarded as the cham-pion of cattle when they are away from house [48] The Atharva-veda enjoins that Brahmin's cows should not be harmed [49]

The agriculture was also a very important occupation of the Vedic Aryans The Atharvaveda gives a detailed description of the modes and implements of agriculture Sītā furrowed land was invoked, in the beginning, to bestow abundance of grains [50] Asvins played a prominent role in agricultural operations [51]

---

36 AV II 1 8
37 Ibid, IV 22 2
38 Ibid, III 29 1
39 Ibid, III 15 1, II 26 III 14
40 Ibid, III 15 4, IV 59
41 Ibid, VI 70
42 Ibid, XII 4 6
43 Ibid VI 141
44 AV I 4 3
45 Ibid, III 16 3
46 Ibid, VI 72 2
47 Ibid, VI 59 3, VII 75 1
48 Ibid II, 3b-1
49 Ibid, II 26 2
50 Ibid, III. 17
51 Ibid III 17 4, VI 50 1

To a strong plough of khadira wood, bulls were yoked[52] The Phālamaṇī is extolled in the Atharvaveda[53] The use of Pavira perhaps suggests that the metal plough was also used for irrigational purposes[54] The plough was sometimes drawn by six[55] and twelve oxen,[56] it probably refers to deep ploughs or to the hardness of soil. Kṣetrapati was a divinity of the field[57] to whom a mantra was addressed, at the time of the sowing of the seed[58] The increase in grains depended on the mercy of the god Nabhaspati A number of mantras were used for the destruction of the vermins harmful for the crops[59]

Indra is described as a trader The merchants who used to undertake long journey on business purposes[60] His way was infested by robbers, waylayers, and wild beasts He invested wealth in Prapana went out for purchases and gained a hundred fold in transactions The business was done by the barter system

A class of people called Paṇis is mentioned in the Atharvaveda[62] They appear to have been rich and enterprising merchants whose sole aim in life was the amassing of fortune

The Śūdra served other Varnas for his livelihood The term Vrātya, referring perhaps to a non-conformist section of the Aryans, appears for the first time to be elevated to the position of the deity[63] They, though did not follow Vedic religion, were admitted into the Aryan fold This shows that the Atharvavedic society not only recognised people who were renegrade or even outside the pale of Aryan civilisation but also gave them an exalted position Beliefs and practices of such people must have also crept into the Aryan seciety[61] Slaves are also referred to in the Atharvaveda who were hired for labour in the fields The maid servants or the slave girls were employed for removing

52 AV II 8 3
53 Ibid, X 6
54 Ibid, III 17 3
55 Ibid, VI 91 1
56 Jain (P C), Labour in Ancient India, p 35
57 AV II 8 5
58 Ibid, VI 142
59 AV
60 Ibid, 15 1, II 26, III 14
61 Ibid, III 15 4, IV 59
62 Ibid, IV 23 5
63 Ibid, XV 1 8
64 Chakraborty (C) Common Life in the Ṛgveda and Atharvaveda p 1,20

husk of the grains and similar other kinds of work Dāsas were employed in the agriculture. It is not clear whether it referred to slaves or paid servants or hired labour It may denote śūdras or the non-Aryans who were defeated and subjugated by the Aryans. In the Rgveda they are described as being pushed by Indra into their hideouts [65]

Besides these four varṇas there surely were people like metal workers, bow-makers, rope makers etc who persued low avocations

The family has been an important part of the Aryan society It has remained the only means of self protection, growth of the race, and continuity of cast "Besides the bringing up of the children, the education, the maintenance of social traditions and forming of the personality of man, are connected with the family The primary growth of a child takes place in the lap of the mother and in the swing of the family The family imparts him the first lesson regarding eating, cleanliness, speaking, and dressing Many psychologists consider the family as the source of all charitable tendencies [67]

In the age of the Atharvaveda also family and marriage were considered the constituents of religion and as such essential for society The family is described as the fulfiller of three purposes of a man's life viz, progeny, religious acts and love The first purpose of family is clearly referred to in the mantras of the Atharvaveda The second purpose achieved by the performing of the sacrifice and this could be performed only with the help of a living wife The third purpose of the family is quite evident and is connected with the other two

Several rites are mentioned in the Atharvaveda for the attainment of progeny Parents prayed for the birth of a male child [68] Birth of a daughter on the other hand was deprecated [69] This shows the importance of son in the Aryan family

---

65 RV II 12 4 Yo dāsam Varnam adham guhā kaḥ

66 Haridutt Vedalankar, Hindu Parivāra Mīmāmsā, p 1

67 Alwood, Sociology and its psychological aspects, p 213, Fugal Psycho Analytical study of Family, p 4

68 AV I 11 6, III 23 2, V 20 10 Pumansam putramādhehi dasame māsi sutave

69 Ibid, I 15

In the Vedic age the Aryans cultivated land. Agriculture required the help of many persons, so joint family became an important institution in the Vedic age The family consisted of father, mother, sons, daughters, sisters, grand-father, grand-sons and great grand-father, great grand-sons etc The relatives like father in law and brother-in-law are also mentioned in the Atharvaveda which indicated the existence of a joint-family system

The patriarchal family system was followed in the age of the Atharvaveda References to matriarchal family are not available in the Atharvaveda Father was responsible for the welfare of the family The family members obeyed his order and sought his advice on important matters like marriage etc

In addition to this the Atharvaveda provides all the normal practices pertaining to women such as wedding and other samskāras connected with pregnancy and child birth When the girl attained maidenhood Bhaga was invoked to confer Varchas upon her In the absence of the parents, unmarried girls lived with their brothers [71] A girl without a brother was thought as devoid of lustre and fortune or protection and support [72]

Neither initiation nor any form of ritual is prescribed for the girl The full growth of a girl before she was given away in marriage, is indicated by the fact that the suitors courted the love of a maiden and unmarried maidens had children

For marriage, girl's bodily characteristics were taken note of Lālāmi (a spot on the forehead), uncouthness of lines, fierceness of body and looks were some such characteristics which required expiations It is also laid down that through brahmcarya a girls get a husband Spinsters also existed in those days One such spinster is described as tired of going to the wedding of other maidens [73]

The suitors used to come to choose the maiden [74] Aryaman

---

70 AV I 15
71 Ibid, I 14 2
72 Ibid, I 17 1
73 AV II 36 5 7
74 Ibid, XIV 1 3

is the typical wooer[75] Usually the father and the purohita arranged marriages Soma, Brahmā and Aryaman are the mythical husbands of every maiden[76] Tvaṣṭṛ begets husband and wife for each other in womb while Indra, procures wife for a man.[77]

Several hymns of the Atharvaveda show that the maiden were given some freedom in the matters of love as given to youths[78] The Aśvins are described as lovers[79] A charm was employed to win the love of a maiden[80] A creeper was the symbol of a loving woman[81] The kings of Kāma barbed with love created an deviating desire in the heart of a beloved woman[82]

The wedding hymns of the Atharvaveda describe in full the procedure of marriage[83] The marriage of Sūryā the daughter of Savitri with Soma, the moon, is the typical marriage

The custom of the bride selecting her own husband from amongst a number of suitors, commonly known as Svyamvara, was in vogue[84]

Polygamy was an established fact and was countenanced in society Many charms have been prescribed to secure the love of her husband to create passionate yearling in the heart of man for her only, to get rid of co-wives or to render a rival woman strile,[85] indicate to the existence of polygamy in local society

Motherhood was considered most essential for a woman Aditi is the typical mother that desires a son[86] Charms were employed for the conception of a male child[87] A woman who was barren was eventually turned out of the house and had to live with her parents or brother[88] She was thought of as the wife of Yama, whose house she is asked to keep

The misterss of the house had a complete sway on the dom-

---

75 AV II 36 2
76, Ibid , VI 78 3
77 Ibid , VI 82 3
78 Ibid , I 34, VI 9, 102, III 25
79 Ibid , II 30 2
80 Ibid , I 34
81 Ibid , VI 8 1
82 Ibid , III 25
83 AV V 17, XIV 1, 8
84 Ibid , X 18 9
85 Ibid , VII 38, VI 130-32, VI 10 2, 3, XX 39 9 VI 130 1, VII 38 4, III 18, V 37
86 Ibid , VI 81 2
87 Ibid , III 23, VI 11
88 Ibid , I 14, 1, 2

estic affairs [89] She was obedient to her elders [90] She worked hard in the house-hold services [91] She prepared mattresses in her spare time [92] In varions occupations probably, the woman gave helping hand to males [93] Women helped man in matters connected with agriculture The term Siri probably denotes female weavers Cooking of food appears to have been the chief work of the women in the times of the Atharvaveda [94] Husking the grains using the winnowing basket were some of the duties of women

The Atharvaveda also refers to the custom of widow marriage [95] The burnings of widows was an old custom [96] It refers to a custom of dancing of woman around the funeral pyre, with heir loosened They lamented beating their breasts [97]

Some immoral practices were prevalent in the Atharvavedic society They were, wilful abortion, adultary, theft, drinking illegitimate children, conjugal infidelity, burning of widows, murder, human sacrifice, gambling with dice, eating of meat [98] Prostitution appears to have been in vogue [99]

In the Atharvavedic society, music both vocal and instrumental and dance appear to have been popular entertainments Āghāti (cymbal) is frequently mentioned [100] Chariot or horse-races, moving in garden, figure prominently in the text [101] It was a special feature of the Rājasūya sacrifice Besides, dice playing, gambling appears to have been wide spread [102] Riddles and jokes etc, also entertained people In this connection Kuntāpa hymns[103] can be mentioned

Among the important articles of food were Vrīhi, Dhānya, Yava, Mudga, Godūma, Māsa, Masura, Tila, dāja, saktu puro-

---

89 AV VI 38 4
90 Ibid, VIII 6 24
91 Ibid, IV 20 3
92 Ibid, VI 138 5
93 Ibid XIV 1
94 Ibid, XII 3 4
95 Ibid, IX 5 28
96 Ibid, XVIII 3 1
97 Ibid XII 5 48, VII 1 19, XI 2 11, 9 14, 10 7, XII 5,7, XIV 2 59-62, XIV 32 2.
98 AV VI 70 10, XIV 1 35, XV 9 12
99 Ibid, V 7 10
100 Ibid, 4 37 5, R V X 14 2 Sāyaṇa explains it as ghaṭalikā kaṇḍavīṇā
101 Ibid, VIII 1 6
102 Ibid, VII 50 1, IV 38 1, XIV 1 35
103 Ibid, XX 127 36

ḍāsa, apūpa, ghrta, dahī māṁsa, Madhu, was also used as food [104] Thus the Atharvaveda says, "Eat ye (two) rice, eat ye barley, then beans, then sesame" [105]

The Atharvaveda permits the use of wine (Surā) with regards to abhicāra relating to love Soma was offered to the gods at sacrifices

The dress consisted of an inner cover, an outer cover, and a chest cover An inner garment called nīvī was worn as underwear [106] Upavasana was just like a veil [107] Vavri[108] seems to denote upper garment Uṣṇīṣa and upānah appear to have formed parts of their dresses Kurīra, Kumba, Tirīta may denote some sort of head dresses or head ornaments [109] The garments were made of wool or linen, silk or śana Woollen clothes were called Kambala [110]

Ornaments of various types were worn by both men and women They were made of gold or silver Niska, Rukma, Maṇi, Kankatika were used as ornaments Niska[111] was probably a necklace

Lākṣā [12] is mentioned but its use is not mentioned The juice of certain creepers appears to have been used for the growth of hair and for the avoiding of baldness Comb (Kaṇtaka) was used for arranging the hair [113] The practice of shaving hair and beard appear to have been common The person who did this job was called barber People[114] lived in villages The family, residence, pasture land, arable lands and forests constituted the villages The people lived in the houses made of wood The house contained a chamber as well as a space for keeping the domestic animals A complete house is described in several places [115] The Atharvavedic society was highly superstitious and also enter-

---

104 AV IV 36 7, VII 7 20, IX 6 14, VI 140 2
105 Ibid, VI 70 1
106 Ibid, VII 2 6, XIV 2 59
107 Ibid, XIV 2 49
108 Ibid, VIII 6 2
109 Ibid, VI 138 2, 3, XV 2 5, VIII 6 7
110 AV XIV 2-66, II 45, XVIII 4 31
111 Ibid, V 17 14, II 4 1, VII 6 7, II 6 39,
112 Ibid, I 6 125
113 Ibid, V 8 1, XIV 2 68
114 Ibid, VI 68 1-3, VIII 2 17,
115 Ibid III, 12, IX 3

tained certain beliefs Some such beliefs were, ghosts and spirits, white and black magic, cures, priests as possessors of supernatural powers etc

From the foregoing discussion it can be concluded that the Atharvavedic society was a fully developed society and had a living and dynamic structute This is evidenced by the division of activities into the duties of war and peace

The society contained people of various temperaments They have different nature or characteristics, and yet the land treats them all alike like a cow [116] Their differences do not accentuate the disintegration of the society On the other hand they promote greater sympathy and offer a wider outlook to its members The members are able to appreciate the view points of one another and thereby adjust themselves amicably It appears to be a free organisation of free individuals who are dedicated to the pursuit of certain fundamental values These values are all derived from the same source as the comparison of the land to a cow reveals

116 AV XII 1 45

be the cause of the stability of the earth and the orderliness of the elements

"Agni is in the earth, in the herbs, the waters bear Agni, Agni (is) in the stones, Agni is within men, in kine, in horses are Agni[36]

"Agni sends heat from the sky, the wide atmosphere is god Agni's, mortals kindle Agni (as) oblation bearer, ghee-lover[37]

"Let the earth, fire-clad, black-kneed, make me sharpened brilliant[38]"

Now what is this peculiar Agni Certainly it is not the terrestrial fire which helps cook our food The poet refers to this idea in the stanza-20 that the mortals kindle this Agni as the oblation bearer But in all the three stanzas some great philosophic concept of Agni is suggested Bloomfield, in this connection says,[39] ' The connection of these stanzas with the body of the hymn is a loose one, Agni, not the earth, is their primary subject " Ostensibly, M Bloomfield appears to have missed the mark Agni, here does not appear to convey the sense of fire or the deity Agni It seems to be the essential element of life, lustre and stability in all the elements as well as the earth Atharvā's association with Agni has been a subject of keen study amongst Vedic scholars[40] These three stanzas can further this study At one place the poet clearly says that the earth is maintained by *dharma*, i e the ordinance[41] (Whitney), undoubtedly, all these references show that Atharvā has some keen philosophic ideas to convey regarding the stability of the Earth

---

36 AV XII 1 19
37 Ibid 1 20
38 Ibid 1 21
39 Bloomfield M Hymns of the Atharvaveda (Sacred Books of the East Series Vol II) Delhi, 1967 p 641
40 Surya Kant, his own introduction to the Hindi Tr of Bloomfield's Atharvaveda and Gopatha Brāhmaṇa, Varanasi, 1964, pp 5-9
41 AV XII, 1 17

The *bhūmisūkta* of the Atharvaveda not only conveys beautiful ideas and sentiments, but also presents them in a really beautiful language The whole hymn is composed in a simple, precise language At places the poet successfully inserts some bewitching alliteration which look natural and not imposed It will not be out of place to quote a few of them. The expressions like *bhūmir-bhūmidhāra*[42], *vardhayed vardamānā*[43] *parjnyah pitā pipartu*[44], *vṛsabhāyu vṛṣne*[45] remind of the Ṛgvedic expressions like *divoduhitā*, *sahasah sūnuh* & c Such alliterative expressions have certainly added to beauty and charm of this one of the most important hymn of the Atharvaveda

42 AV XII I, 9
43 Ibid XII, I, 13
44 Ibid 12
45 Ibid 27

## 23

# कालसूक्त—एक विवेचन

डा० (श्रीमती) शरद् लता शर्मा

[The present article is an interpretation of the Kāla-sūkta of the Atharvaveda The hymn implies that the eternal Time is the background of all things and events in the universe Inspite of the various speculations by Indian and European philosophers, the problem of Time has remained unsolved till now The author has made an attempt to present various views *with regard to the concept of Time* Time is regarded either as Brahman or as Jivātman or as the power of Brahman It is also considered as a deity in several Purāṇas Kāla-sūkta of the Atharvaveda identifies Time with Brahman Like Brahman, Time is also endowed with two forms viz impersonal and personal It is also regarded as one, all pervading and eternal. Owing to limiting adjuncts in the form of motions of sun, it appears to be manifold such as moments, days, months etc. It is the impersonal form of Time that is equated with Brahman, possessed of all powers to create Therefore, eternal Time is the power behind the whole universe All the worlds and creatures are produced from Him He is the eternal conquerer of all the worlds and is supplicated as the Supreme Soul Ed ]

'Philosophy begins in wonder'—यूनानी दार्शनिक प्लेटो की यह उक्ति नितान्त सत्य है। वैदिक ऋषियों की रचनाएँ, जो परवर्ती दार्शनिक विचारो का उद्गमस्रोत हैं, इसका प्रमाण है। वैदिक आर्य प्रकृति के नियमित परिवर्तनो को देखकर आश्चर्यचकित हुए और उन्होंने प्राकृतिक घटनाओं मे

विभिन्न दिव्य शक्तियों को देखा और उनकी स्तुति की। वेदो मे देवताओ की स्तुति ही प्रधान विषय है। प्राकृतिक घटनाओं की विविधता के फलस्वरूप बहुदेववाद का जन्म हुआ। परन्तु बाद में एक देववाद की स्थापना हुई और यह अनुभव होने लगा कि वैदिक ऋषि एक ऐसे अनुपम एव शक्तिशाली सर्व-नियामक तत्त्व से परिचित थे जिससे इस जगत् की उत्पत्ति हुई है। उस तत्त्व को नासदीय सूक्त मे 'तदेकम्' कहा गया है। उस एक तत्त्व अथवा देवता की विभिन्न सज्ञाएँ उपलब्ध होती हैं यथा सूर्य (ऋग्वेद 1 115), अग्नि (6 7) सोम (6.42), पुरुष (10.90), हिरण्यगर्भ (10.121), विश्वकर्मा (10 81) इत्यादि। इसी दिशा मे अर्थात् एकदेववाद के विकास की प्रक्रिया मे कुछ नवीन कल्पनाएँ अथर्ववेद मे उपलब्ध होती है। विधाता के रूप मे एक अधि-ष्ठातृदेव की कल्पना यहाँ विभिन्न नए नामो से मिलती है। उदाहरण के लिए उस एक देव की स्कम्भ (10 7), रोहित (13 1), व्रात्य (15 1), उच्छिष्ट (11.7) इत्यादि सज्ञाए उपलब्ध होती है। इसके अतिरिक्त कतिपय अमूर्त धारणाओ का दैवीकरण करके सर्वनियामक तत्त्व के रूप मे उनकी प्रशस्ति की गई है। इसी प्रकार का एक प्रयास अथर्ववेद के उनीसवे अध्याय के 53वे तथा 54 वें सूक्त मे हुआ है। उक्त दोनो सूक्तो का विवेचन प्रस्तुत निबन्ध का विषय है। इन सूक्तो मे काल का एक विश्व सर्जक शक्ति के रूप मे मूर्तिकरण किया गया है। कालरूपी परमात्मा की स्तुति ही इन दोनो सूक्तो का विषय है। काल का प्रतिपादक होने से इन्हे काल सूक्त कहा जाता है। सूक्त का विवेचन करने के पूर्व यह विचारणीय है कि काल क्या है?

सृष्टि सम्बन्धी गभीर समस्या के चारो ओर घूमने वाले प्रश्नो मे से एक है—काल का रहस्य क्या है? इस सम्बन्ध मे पाश्चात्य एव पौरस्त्य चिन्तको के पर्याप्त विचार-विमर्श के अनन्तर भी इस समस्या का उचित समाधान नही मिल पाया है। यद्यपि काल के अस्तित्त्व का अनुभव हमे कदम-कदम पर होता है तथापि अमूर्त तत्त्व होने के कारण इसके वास्तविक स्वरूप को पह-चानना कठिन कार्य है। यह एक अद्भुत रहस्य है जिसके उद्घाटनार्थ हम जितना आगे बढ़ते हैं उतना ही नए-नए वेष धारण करके यह हमारे सम्मुख उपस्थित होता है। लोक मे काल शब्द का व्यवहार अनेक अर्थों मे होता है जिनमे समय, नियति, यम इत्यादि अर्थ अधिक प्रचलित हैं। काल का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है—कालयति भूतानीति काल। कल् क्षेपे धातु से णिच् एव अच् प्रत्यय लगाकर निष्पन्न हुए इस शब्द का अर्थ है—अपने कारणो मे लीन हुए भूतो (पदार्थों) को उनसे बाहर फेंकने वाला अर्थात् प्रकट करने वाला।

भर्तृहरि रचित वाक्यपदीय के काल समुद्देश मे इसी अभिप्राय से अधोलिखित कारिका लिखी गई है—

जलयन्त्रभ्रमावेश सदृशीभि प्रवृत्तिभि ।
स कला, कलयन् सर्वा कालाख्या लभते विभु ॥[1]

यहाँ काल के परिवर्तनो को रहट के तुल्य बतलाया है क्योंकि वसन्तादि की पुन-पुन आवृत्ति नियमित रूप से देखने मे आती है । चक्र के भ्रमण के समान परिवर्तमान भावो को प्रकट करता हुआ वह सब भूतो का सृजन करता है अत' उस विभु की काल सज्ञा अन्वर्थ ही है । प्रकृति मे होने वाले मूर्त परिवर्तनो यथा वस्तुओ की उत्पत्ति, स्थिति एव विनाश के हेतु इस काल नामक तत्त्व का होना अत्यन्त अनिवार्य है । सूर्य, चन्द्र, वायु, अग्नि इत्यादि देव गण एव प्रकृति की समस्त शक्तिया काल के अधीन हैं । उदाहरण के लिए काल पृथिवी को सूर्य के चारो ओर घुमाकर रात, दिन, मास, ऋतु, सवत्सर इत्यादि की कल्पना करता है । दूसरे शब्दो मे काल को समस्त गति का प्रेरक तत्त्व कहा जा सकता है क्योकि किसी अव्यक्त तत्त्व की कला के रूप मे अभिव्यक्ति काल या गति के कारण होती है ।

काल के विषय मे दार्शनिको मे ऐकमत्य नही है । किसी ने उसे परब्रह्म के रूप मे स्वीकार किया है तो किसी ने उसे जीवात्मा माना है । किसी के मत मे वह एक शक्ति है और किसी ने उसकी देवता के रूप मे कल्पना की है । वैशेषिक दर्शन मे काल की द्रव्य के रूप मे कल्पना उपलब्ध होती है जहा काल को परत्वापरत्वादि बुद्धि का साधारण निमित्त कारण माना है । काल एक अमूर्त द्रव्य होने के कारण प्रत्यक्षगम्य नही है । उसकी सत्ता का अनुमान किया जा सकता है । काल सम्बन्धी समस्त व्यवहार सूर्य की गति के आधार पर होते है । क्योकि भूतल पर विद्यमान घट इत्यादि पदार्थों का जिनमे परत्वापरत्वादि गुणों की उत्पत्ति होती है, सूर्य की गति के साथ सीधा सम्बन्ध नही हो सकता अत उस सम्बन्ध का घटक काल नामक विभु पदार्थ स्वीकार किया गया है जो सूर्य के साथ भी सम्बद्ध है और दूसरी ओर उन पदार्थों के साथ भी जिनमे परत्वापरत्वादि गुण उत्पन्न होते है । अत परत्वापरत्वादि काल के अनुमापक लिंग है ।[2] एवमेव ऋतुपरिवर्तन के अनुरूप विभिन्न वनस्पति, फल, पुष्प इत्यादि का उत्पन्न होना भी काल के अस्तित्व का सूचक है ।

---

1 वाक्य पदीय 3 9 14 ।

2. काल परापर व्यतिकरयौगपद्य चिराक्षिप्र प्रत्यय लिंगम् । प्रशस्त पाद-भाष्य, कालप्रकरण पृ० 41 (चौखम्बा सस्कृत सीरीज 1966)

काल की परब्रह्म के रूप मे कल्पना अथर्ववेद के कालसूक्त मे उपलब्ध होती है जिसका विवेचन आगे किया जाएगा। कुछ विद्वानो के मत मे जीवात्मा ही काल है क्योंकि उसका ही औपचारिक रूप से जन्म, अस्तित्व, वृद्धि, विपरिणाम, अपक्षय एवं विनाश इत्यादि क्रम से अवभास होता है। महाभारत पर नीलकण्ठ की टीका में काल के जीवात्मा होने का संकेत उपलब्ध होता है—

कालः अविद्यारव्य षोडशो गुणयुक्त । तदुपाधिर्जीव कालसंज्ञ तस्य
सदसद्वासनामयत्वात् कृतत्रेतादिकाल रूपत्वम् प्रागुक्तम् ।[3]

काल सूक्त मे काल शब्द का अर्थ सायण ने परमेश्वर किया है परन्तु इसके अतिरिक्त एक अन्य अर्थ जीवात्मा भी किया है—

कलयिता सर्वेन्द्रिय व्यापार कर्त्ता शरीराभिमानी देव ।[4]

इस अर्थ की पुष्टि कालसूक्त मे विद्यमान अधोलिखित मन्त्रांश मे हो जाती है—

काले मन काले प्राण काले नाम समाहितम् ।[5]

अर्थात् उस काल अथवा जीवात्मा मे ही मन एव प्राण प्रतिष्ठित हैं। जीवात्मा के रहते ही मन इत्यादि इन्द्रियाँ अपना-अपना कार्य करने मे समर्थ होती हैं। प्राण भी उसी के कारण अपने व्यापार मे समर्थ होता है। काले नाम समाहितम् से अभिप्राय यह है कि वह काल अथवा जीवात्मा ही स्त्री पुरुष इत्यादि सज्ञाओ से व्यवहृत होता है।

काल का परमात्मा की स्वातन्त्र्य शक्ति के रूप मे प्रतिपादन भर्तृहरि के वाक्यपदीय मे हुआ है। जगत् के मूल कारण मे जिस प्रकार माया शक्ति रहती है उसी प्रकार कालशक्ति भी उसमे निहित है। जब विश्वरूप जगत् उस एक कारण मे से उत्पन्न होता है तो क्रम का विपर्यास कभी नही होता अर्थात् बाद मे होने वाला परिणाम पहले और पहले होने वाला बाद मे कभी नहीं होता। इसका कारण परब्रह्म की काल शक्ति है जिसे दूसरे शब्दो मे क्रम नियम भी कहा जा सकता है। इस मत का उल्लेख करने वाली कारिका इस प्रकार है—

अध्याहित कला यस्य काल शक्तिमुपाश्रिता ।
जन्मादयो विकारा षड भाव भेदस्य योनय ॥[6]

---

3 महाभारत शान्ति० 320.109 पर नीलकण्ठ भाष्य।

4. अथर्ववेद 19.53 1 पर सायण भाष्य।

5 वही 19 53 7।

6 वाक्य पदीय 1,3.

काल को देवता के रूप में भी स्वीकार किया गया है। इस प्रकार की कल्पना प्राय पुराणो में उपलब्ध होती है जहा ब्रह्मा विष्णु इत्यादि देवो को काल का रूप माना गया है। जैसा कि विष्णु पुराण मे कहा भी है—

काल स्वरूप रूपं तद्विष्णोर्मैत्रेय वर्तते ।[7]

श्री मद्भगवत गीता के अधोलिखित श्लोक मे भी कालवाची जिन शब्दों का व्यवहार हुआ है शंकराचार्य ने उनकी देवतापरक व्याख्या की है—

धूमो रात्रिस्तथा कृष्ण षण्मासा दक्षिणायनम् ।
तत्र चान्द्रमसं ज्योतिर्योगी प्राप्य निवर्तते ॥[8]

यहाँ धूम, रात्रि, कृष्णपक्ष, दक्षिणायन इत्यादि काल के विभाजन के सूचक शब्दो का अर्थ आचार्य ने तत्तदभिमानिनी देवता से किया है। जिस मार्ग मे धूमाभिमानी एव रात्र्यभिमानी देवता, कृष्णपक्ष का देवता एव दक्षिणायन मार्गाभिमानी देवता हैं उस मार्ग मे मरणोपरान्त गया हुआ योगी चन्द्रमा की ज्योति (कर्म-फल) को भोगकर पुण्य क्षीण होने पर वापिस आ जाता है। यहा काल की देवता के रूप मे कल्पना की गई है।

अथर्ववेद के कालसूक्त मे काल का ब्रह्म के रूप मे वर्णन किया गया है। काल भगवान् की महिमा का प्रतिपादन करने के लिए जिन विशेषणो का प्रयोग हुआ है उनसे विदित होता है कि ब्रह्म की समस्त उपाधियो से इसे विभूषित किया गया है। काल का समस्त गति के प्रेरक तत्त्व के रूप मे स्वीकार किया जाना यह सूचित करता है कि उस प्रेरक तत्त्व का भी मूलाधार कोई स्थिति तत्त्व है जिसमे सब गतियो की समष्टि रहती है। वह अन्तिम तत्त्व ही कालातीत अव्यय ब्रह्म कहलाता है। ब्रह्म के ही तुल्य काल के भी दो रूप है—निरुपाधिक एव सोपाधिक। काल का निरुपाधिक स्वरूप अक्षर एव अव्यक्त काल है जो काल का गतितत्त्व रूप है। सोपाधिक रूप मे वह क्षर एवं व्यक्त काल है जिसका हम प्रतिदिन निमेष, घटी, पल, इत्यादि के रूप मे व्यवहार करते हैं। काल सूक्त के अधोलिखित मन्त्र मे काल के दो रूपो का स्पष्ट सकेत मिलता है—

काले हे भूत भव्य चेषित ह वितिष्ठते ।[9]

अर्थात् काल मे भूत, भविष्यत्, एवम् अभिलषित अथवा वर्तमान काल विशेष रूप से आश्रित रहते हैं। यहाँ भूत भविष्यत् इत्यादि के अभिप्राय

---

7 विष्णु पुराण 1.2.27
8. भगवद्गीता 8.25
9. अथर्ववेद 19.53.4.

व्यक्त अथवा मूर्त काल से एवं तदाधारभूत तत्व से अभिप्राय अव्यक्त अथवा अमूर्त काल से है एक अन्य मन्त्र मे भी इसी अर्थ की अभिव्यक्ति हुई है—

कालो ह भूत भव्य च पुत्रो अजनयत् पुरा ।[10]

निरुपाधिक अथवा अनवच्छिन्न काल ही जगत्कारणत्व इत्यादि से अनुभव मे आने वाला है । वह सर्वव्यापी है । इसे सहस्राक्ष भी कहा गया है । सहस्र की सख्या मे दिन-रात ही इसके अनन्त नेत्र हैं । जिस प्रकार सूर्य से सहस्रों रश्मियाँ चारों ओर फैलती हैं और फिर एक-एक से सहस्र-सहस्र होकर बिखर जाती हैं यहाँ तक की कोई भी स्थान उनसे रहित नही रह जाता । इसी प्रकार काल भगवान् की महिमा अनन्त है । समस्त जगत् को इन्होने अपने अहोरात्र रूपी नेत्रो से व्याप्त किया हुआ है । काल की सर्वव्यापकता का ही बोधक इसी मन्त्र मे प्रयुक्त 'अश्व' शब्द है जो काल के विशेषणो मे से एक है । सायण ने अश्नुते व्याप्नोति भूत भविष्यद्वर्तमानकालवर्तीनि वस्तूनीति अश्व[11]— इस व्युत्पति के आधार पर इसका अर्थ सर्वव्यापी किया है । 'अश्व शब्द का एक अन्य अर्थ है—न श्व इति अश्व अर्थात् जो कल नही है । इस अर्थ मे यह सवत्सरात्मक काल का बोधक है । प्रतिक्षण परिवर्तनशील इस काल की चक्र के रूप मे कल्पना की गई है । इस सवत्सर काल के सात चक्रो का उल्लेख काल सूक्त मे हुआ है—

सप्त चक्रान् वहति काल एष ।[12]

अर्थात् कालरूपी परमेश्वर सात ऋतु रूपी चक्रो को क्रमश धारण करते हैं ।[13] काल को 'सप्तरश्मि' भी कहा गया है । रश्मि शब्द का अर्थ सायण ने ऋतु ही किया है । सायण भाष्य से विदित होता है कि सात के अतिरिक्त काल के तीन, पाँच, छ और बारह चक्रो का उल्लेख अन्यत्र उपलब्ध होता है । इन विभिन्न मतो का संग्रह शौनक ने इस प्रकार किया है—

त्रिधा द्वादशधा षोढा पञ्चधा सप्तधा तथा ।
सवत्सर चक्रवच्च पराभिः कीर्तयन्त्यृषि ॥[14]

---

10 अथर्ववेद 19 54 3

11 वही 19 53 1 पर सायण भाष्य ।

12. वही 19 53 2

13 6 ऋतुएँ तो प्रसिद्ध ही हैं और सातवी ऋतु अधिमास अथवा तेरहवाँ महीना है । इस बात को ऋग्वेद सहिता मे इस प्रकार कहा है—
साकञ्जाना सप्तथमाहुरेकजं षलियमा ऋषयो देवजा इति। 1 164.15

14. बृहद्देवतानुक्रमणिका 4 32

जिस संवत्सर चक्र का यहाँ उल्लेख हुआ है, वह भी दो प्रकार का होता है—चक्रात्मक और यज्ञात्मक। चक्रात्मक संवत्सर से अभिप्राय सूर्य के चारों ओर पृथिवी की एक सम्पूर्ण परिक्रमा से है। यह संवत्सर प्रगति का परिणाम है और इसकी सत्ता प्रतीतिमात्र होने के कारण पारमार्थिक नही है। संवत्सर का दूसरा रूप यज्ञात्मक संवत्सर है जो समस्त प्रगति का बीजकारण अथवा प्रेरक तत्त्व है। इसी की वास्तविक सत्ता है और इसे ही प्रजापति संवत्सर भी कहा गया है। शतपथ ब्राह्मण मे संवत्सर, यज्ञ एव प्रजापति पर्याय के रूप मे उपलब्ध होते हैं—

*संवत्सरो यज्ञ प्रजापति स यावानेव यज्ञो यावत्तस्य मात्रा तावन्तमेवै-तत्परिगृह्णाति।*[15]

संवत्सर की चक्र रूप मे कल्पना का आधार सूर्य, नक्षत्र, पृथिवी इत्यादि की चक्रात्मक गति प्रतीत होती है।

काल के वर्णन मे प्रयुक्त विशेषणो के आधार पर काल का स्वरूप इस प्रकार है। काल एक सूक्ष्म तत्त्व है जो दृष्टि पथ से अतीत है। सूक्ष्मता का प्रतिपादक काल के प्रसङ्ग मे आया हुआ 'तन्वक्ष' विशेषण है।[16] सायण के अनुसार इसका अर्थ है—जिसका अक्ष तनु अथवा सूक्ष्म है। कालरूपी रथ की धुरी दुर्दर्श है। सब लोक इस अद्भुत रथ के पहियों के साथ घूमते हैं। जिस प्रकार रथ की धुरी सूक्ष्म होते हुए भी समस्त गति का कारण होती है उसी प्रकार सूक्ष्म एव दुर्दर्श काल तत्त्व समस्त गति का बीजभूत कारण है। इसे 'अमृत' भी कहा गया है। यथार्थ रूप मे सत् होता हुआ यह तत्त्व अमरण-धर्मा एवम् अविनश्वर है। यही कारण है कि वह कभी रुकने का नाम नही लेता। निरन्तर लोक रूपी पहियो को आगे धकेलता रहता है। अमृत एव मृत्यु उसी कालतत्त्व के दो रूप हैं। उसी की गति से अहोरात्र की समष्टि आयुष्य के रूप मे उपलब्ध होती है। जहाँ एक ओर जीवन को गति एवम् आयुष्य प्रदान करने के कारण इसकी संज्ञा अमृत है वहाँ दूसरी ओर आयुष्य के मुक्तांश की संज्ञा मृत्यु होने के कारण यह इस नाम से भी जाना जाता है। सम्भवत इसीलिए बाद मे इस शब्द का व्यवहार मृत्यु अथवा मृत्यु के अधि-ष्ठातृ देव के रूप मे होने लगा होगा।

काल तत्त्वत एक है किन्तु उपाधिभेद से उसमे अनेकता का व्यवहार होता है। काल के एकत्व का व्याख्यान वैशेषिक सूत्रकार ने सत्ता जाति के सादृश्य

---

15. शतपथ ब्रा० 1 15 13
16. अथर्ववेद 19.53.2

के आधार पर किया है।[17] जिस प्रकार द्रव्यादि पदार्थों में सत्-सत् इस प्रकार का एक रूप ज्ञान सत्ता जाति की एकता को सिद्ध करता है, उसी प्रकार पर, अपर, युगपत्, चिर, क्षिप्र इत्यादि लिङ्ग एकरूप से उस तत्त्व का बोध कराते हैं जिसके अस्तित्व पर ये व्यवहार निर्भर है अतः सिद्ध होता है कि काल एक है। यहाँ पर स्वाभाविक रूप से यह शंका उठ सकती है कि यदि काल एक है तो अतीत, अनागत, वर्तमान इत्यादि विलक्षण व्यवहार क्यों होते हैं। इसका समाधान यह है कि काल में नानात्व औपाधिक है वास्तविक नहीं। जिस प्रकार एक ही मनुष्य पाक-क्रिया करने से पाचक तथा पठन-क्रिया से पाठक इस प्रकार से भिन्न-भिन्न प्रतीत होता है, उसी प्रकार काल नामक तत्त्व जो वस्तुतः एक ही है, अतीत, अनागत, वर्तमान, क्षण, मुहूर्त, अहोरात्र, मास, ऋतु, संवत्सर इत्यादि उपाधिभेद से नाना प्रतीत होता है। उपाधिभेद का घटक सूर्य कहा गया है जिसकी गति के आधार पर काल के विविध विभाजनों का अस्तित्व सिद्ध होता है। वाक्यपदीय में भी सूर्य-संचार रूपी अनेकों क्रियाओं की उपाधियों के आधार पर काल में नानात्व बतलाया है—

तस्यात्मा बहुधा भिन्नो भेदैर्धर्मान्तराश्रयैः ।[18]

जिस प्रकार अन्धकार में पड़ी हुई रज्जु में हिलना इत्यादि क्रियाओं के भेद से सर्प, दण्ड, माला इत्यादि अनेक प्रकार की प्रतीत होती है। उसी प्रकार काल वस्तुतः निरुपाधिक है अक्षिपक्ष्म के निमेषोन्मेष रूपी क्रियाओं की बहुलता से उसमें नानात्व का व्यवहार होता है। बहुधा प्रतीयमान काल का उल्लेख अधोलिखित मंत्र में मिलता है—

पूर्णः कुम्भोऽधि काल आहितस्तं वै पश्यामो बहुधा नुसन्तः ।[19]

अर्थात समस्त जगत् के कारण भूत नित्य एवम् अव्यक्त काल को औपाधिक नानात्व से युक्त काल ने पूर्ण कुम्भ के समान व्याप्त किया हुआ है यही कारण है कि अतीतादि भेदों से युक्त काल का ही अनुभव होता है। ग्रिफिथ महोदय ने कुम्भ से स्वर्णिम पात्र का अभिप्राय लेते हुए इसका अर्थ सूर्य किया है। यह अर्थ लेने पर इस प्रकार व्याख्या की जा सकती है—जगत् के कारण भूत नित्य एवम् अनवाच्छिन्न काल पर सूर्यमण्डल रूपी स्वर्णिम पात्र का आवरण है। यह व्याख्या अतीव वैज्ञानिक एवं युक्तिसंगत प्रतीत होती है जैसा कि पहले ही उल्लेख किया जा चुका है, काल के दो रूप हैं—अव्यक्त एवं व्यक्त। इन दोनों रूपों के मध्य सूर्य ही सीमा रेखा है। सूर्य के पीछे जो

17. "तत्त्वं भावेन।" वैशेषिक सूत्र 2 2.28
18. वाक्यपदीय 3.9 6
19. अथर्ववेद 19.53.3

रहस्य छिपा है जिससे इस समस्त जगत् की उत्पत्ति हुई है, जो इस निखिल ब्रह्माण्ड का प्रशासक अथवा प्रेरक है तथा अन्त में जो समस्त रचना का संहारक है, वह अव्यक्त काल है तथा जो सूर्य से नियमित होने वाला दिन, रात, मास, ऋतु, संवत्सर इत्यादि रूप अन्य काल है, वह व्यक्त काल है। निरुपाधिक अथवा अव्यक्त काल पर सूर्य रूपी आवरण के संकेत से यहाँ ईशोपनिषद् का यह मन्त्र स्मरण हो आता है—

हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम् ।[20]

अर्थात् जो ज्योतिर्मय है, उस ढकने रूप पात्र से आदित्य मण्डल में स्थित सत्य अर्थात् ब्रह्म का मुखद्वार ढका हुआ है।

इस प्रकार औपाधिक नानात्व से युक्त जो अन्य काल है उसके आधार-रूप में विद्यमान कालतत्त्व एक ही है और वह समस्त भूतों में ओत-प्रोत है। विद्वान् पुरुष उस काल को उत्कृष्ट, सांसारिक सुख-दुख इत्यादि दोषों से रहित, आकाश के तुल्य निर्लेप, सर्वव्यापी, अनेक प्रकार से रक्षक एवं परमानन्ददायक स्व स्वरूप में वर्तमान बतलाते हैं (त काल परमे उत्कृष्टे सांसारिक सुखदु खादि द्वन्द्वदोषरहिते व्योमन् व्योमनि आकाशवन्निर्लेपे सर्वगते विविध रक्षके परमानन्द प्रदायके स्वस्वरूपे वर्तमानमाहु विद्वांस )[21] वह ही प्रथम देव है। सृष्टि के आरम्भ में काल ने प्रजापति को उत्पन्न किया और समस्त प्रजाओं का रचयिता भी वही है। क्योंकि वह प्रथम तत्त्व अथवा प्रथम देव है, किसी अन्य हेतु से इसकी उत्पत्ति असंभव होने से यह स्वयंभू कहा गया है।[22] यह स्वयंभू काल ही परमेष्ठी (परम स्थान अर्थात् सत्यलोक में स्थित चतुर्मुख ब्रह्मा को) भी धारण करता है।

काल को परमात्मा के रूप में चित्रित करने वाला अथर्ववेदीय काल सूक्त, काल को मुख्य रूप से जगत के स्रष्टा, पालयिता एवं संहारक के रूप में प्रस्तुत करता है। जगत् की सृष्टि विषयक मत इस प्रकार है कि काल ने पहले जगत् की कामना की और तदुपरान्त उसे रचा।[23] तप से ही काल ने उत्पत्ति शील जगत् की रचना की। √तप् पर्यालोचने से निष्पन्न तप शब्द से अभिप्राय जगत्सर्जनविषयक पर्यालोचन से है। छान्दोग्योपनिषद् एवं मनुस्मृति में भी ईक्षणपूर्वक सृष्टि की बात कही गयी है।[24] स्रष्टा काल की महिमा का प्रति-

20 ईशावास्योपनिषद् 15
21. अथर्ववेद 19.53.3 पर सायण भाष्य।
22. वही 19.53.10
23. वही 19.53.9
24. छान्दो० उप० 4.3·2 मनुस्मृति I 8

पादन करते हुए कहा है—

कालादाप· समभवन् काला द् व्रततपो दिश ।
कालेनोदेति सूर्य. काले निविशते पुन ।।[25]

काल से अर्थात् समस्त जगत् के कारणभूत परमात्मा से 'ब्रह्माण्ड के आधारभूत जल प्रकट हुए । मनुस्मृति मे कहा भी है—अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत् ।[26] उस काल से ही यज्ञ कर्म (व्रत) कृच्छ चान्द्रायण इत्यादि तप एव प्राची इत्यादि दिशाएँ प्रकट हुई । व्रततप को पञ्चम्यन्त मानते हुए सायण ने इसे कालात् का विशेषण भी स्वीकार किया है । उस पक्ष मे अर्थ होगा—जगत् की सृष्टि के विषय मे पर्यालोचन करते हुए उस काल से दिशाएँ उत्पन्न हुई (जगत्सर्जन कर्मणे तज्यमानात् कालाद् दिश प्राच्याधा समभवन्)। कालरूपी परमात्मा ने द्यु लोक को उत्पन्न किया है तथा सब प्राणियो की आधारभूता पृथिवी भी काल भगवान् से ही प्रकट हुई है । काल ने ही सृष्टि के प्रारम्भ मे प्रजापति की सृष्टि की । कश्यप भी काल से ही उत्पन्न हुए है ।[27] तैत्तिरीय आरण्यक मे कश्यप का यास्क सम्मत निर्वचन दिया है—कश्यप पश्यको भवति यत्सर्वम् परिपश्यतीति सौक्ष्म्यात्[28] इस प्रकार सबके द्रष्टा सूर्य ही कश्यप हैं । कश्यप का आठवें सूर्य के रूप मे भी उल्लेख हुआ है—

कश्यपोऽष्टम' स महामेरु न जहाति ।[29]

कालरूपी प्रेरक पिता से ही पुत्र प्रजापति ने भूत, भविष्यत् और वर्तमान को प्रकट किया है । काल से ही पादबद्ध मन्त्र (ऋचाए) उत्पन्न हुई हैं तथा उससे ही यजु उत्पन्न हुआ । सामवेद इत्यादि का भी यहाँ उपलक्षण से ग्रहण कर लेना चाहिए । पुरुष सूक्त मे पुरुष से तीनो वेदो की उत्पत्ति का वर्णन इस प्रकार हुआ है—

तस्माद् यज्ञात् सर्वहुत. ऋच. सामानि जज्ञिरे ।
छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद् यजुस्तस्मादजायत ।।[30]

काल ने ही इन्द्र इत्यादि देवताओ के भागरूप मे कल्पित प्रकृति-विकृत्यात्मक सोमयज्ञ को उत्पन्न किया है वाणी के वैशिष्ट्य से सम्पन्न देवगायक गन्धर्व एव जल तथा अन्तरिक्ष मे विचरण करने वाली अप्सराएँ भी काल से ही उत्पन्न हुई हैं ।[31] और अधिक क्या कहा जाए, यह लोक और परलोक, समस्त

---

25 अथर्ववेद 19 54 1
26 मनुस्मृति 1 9
27. अथर्ववेद 19 53.10
28 तैत्तिरीय आरण्यक 1.8.8
29. तै० आ० 1 7 1
30 ऋग्वेद 10 90.9
31. अथर्व० 19.54.4

पवित्र विधान, व्रत और मर्यादाएँ काल मे ही प्रतिष्ठित हैं। काल से ही सब कुछ उत्पन्न हुआ है, काल ही उन्हें धारण करने वाला है और अन्त मे उनका विनाशक भी काल ही है। उपनिषदों में प्राय इसी प्रकार का ब्रह्म का वर्णन उपलब्ध होता है। उदाहरण के लिए—

यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जीतानि जीवन्ति, यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति तद्विजिज्ञासस्व तद्ब्रह्म ति।[32]

जगत् के पालक के रूप मे भी वही कालतत्त्व विद्यमान है। प्राकृतिक शक्तियों का नियमित रूप से कार्य करना काल के अधीन है। उस प्रेरक काल के द्वारा ही सूर्य उदय को प्राप्त होता है और काल मे ही पुन अस्त हो जाता है। काल को जब समस्त गति का प्रेरक तत्त्व कहा है तो सूर्य, चन्द्र, ग्रह, नक्षत्र इत्यादि की नियमित रूप से निरन्तर गति उसी काल की प्रेरणा का परिणाम है, यह स्पष्ट ही है। उक्त कथन का अभिप्राय यह है कि काल एक महद्भययुक्त परमदेव है यदि हाथ मे वज्र लिए हुए के तुल्य काल उनका प्रेरक या नियन्ता न होता तो स्वामी के भय से प्रवृत्त होने वाले सेवको के समान उनकी नियमित रूप से प्रवृत्ति असभव थी। इससे काल का भयकर होना सिद्ध होता है। सायण ने सभवत इसी आशय से तैत्तिरीय आरण्यक के अधो लिखित मन्त्र को उद्धृत किया है —

भीषास्माद् वात पवते। भीषोदेति सूर्य.।[33]

जिस प्रकार सूर्य की निरन्तर गति निर्बाध रूप से होती रहती है उसी प्रकार वायु का चलना भी एक स्वाभाविक गतिविधि है। इसे भी काल की ही प्रेरणा उपलब्ध है। ऋतुओ के परिवर्तन का कारण भी वही है—

सप्त चक्रान् वहति काल एष।[34]

वसन्त आदि रूप से आए हुए काल से ही ये सब प्रजाएँ अपने-अपने कार्य की सिद्धि होने के कारण सन्तुष्ट होती हैं—

कालेन सर्वानन्दन्त्यागतेन प्रजा इमा.।[35]

स्पष्ट है कि काल से ही समस्त ब्रह्माण्ड को प्रेरणा मिलती है। शून्य लोकों या भुवनों को जीवन से भरपूर करने वाला वही है। आयु के रूप में वह सबको अमृत प्रदान करने वाला है।

काल ही सभी लोकों एव प्राणियों का संहारक भी है। इस रूप में काल को चित्रित करने वाला एकमात्र विशेषण कालसूक्त में प्रयुक्त 'स' शब्द है।[36]

32. तैत्तीरीय उप० 3 1
33. तैत्तिरीय आरण्यक 8.8 ; तुलनीय कठोप० 2.3.3
34 अथर्व० 19-53.2 35 अथर्व 19.53.7
36. अथर्ववेद 19.53.3

√हो अन्तकर्मणि से निष्पन्न इस शब्द का 'स्यति संहरतीति स' ऐसा निर्वचन करते हुए सायण ने इसका अर्थ संहार करने वाला किया है। सम्भवत: काल के इसी रूप के आधार पर परवर्ती काल मे काल को मृत्यु अथवा यमराज का पर्याय माना जाने लगा होगा। काल का संहारक के रूप मे प्रतिपादन अन्यत्र भी उपलब्ध होता है। गीता मे भगवान् कृष्ण ने विराट रूप का दर्शन कर भयभीत हुए अर्जुन को अपना वास्तविक स्वरूप बतलाते हुए कहा है—

कालोऽस्मि लोकक्षयकृत्प्रवृद्धो, लोकान्समाहर्तुमिह प्रवृत्त ।
ऋतेऽपि त्वा न भविष्यन्ति सर्वे, येऽवस्थिता प्रत्यनीकेषु योद्धा ॥[37]

यहाँ भगवान् ने सबका संहार करने वाले काल के रूप मे अपना परिचय दिया है। महाभारत के वनपर्व मे युधिष्ठिर एव यक्ष के संवाद के प्रसङ्ग मे काल के संहारक रूप का विस्तृत विवेचन करते हुए युधिष्ठिर का कथन है— हे यक्ष, संसार रूपी मोह का कड़ाह है, उसमे सब प्राणी पडे हुए हैं। रात-दिन का ईंधन जलाकर, नीचे सूर्य की आँच लगाकर, महीने एव ऋतुओ की कड़छी से घोटकर काल हर समय प्राणियो को पका रहा है।[38] इसी प्रकार से भर्तृहरि ने वाक्यपदीय के काल समुद्देश मे स्पष्ट रूप से कहा है—

उत्पत्तौ च स्थितौ चैव विनाशे चापि तद्वताम् ।
निमित्त कालमेवाहुर्विभक्तेनात्मना स्थितम् ॥[39]

अर्थात् उत्पत्ति, स्थिति एव विनाश तथा उत्पत्त्यादि क्रियाओ से युक्त पदार्थों का निमित्त कारण काल है। पदार्थों की उत्पत्ति काल की अपेक्षा रखती है यथा कुछ पुष्प, फल वृक्ष इत्यादि बसन्त मे खिलते हैं, कुछ शरद् ऋतु मे तथा अन्य वर्षा मे। इसी प्रकार स्थिति एव विनाश का निमित्त भी काल ही है।

इस प्रकार प्रस्तुत सूक्त मे काल की अचिन्त्य एवम् अप्रतिहत शक्ति का अद्वितीय ढंग से प्रतिपादन हुआ है। यहाँ काल को मुख्य रूप से सृष्टि के मूल कारण के रूप मे प्रस्तुत किया गया है। अत कहा जा सकता है कि यह सूक्त काल के अमूर्त रूप से सम्बन्ध रखता है। अमूर्त काल के व्यक्त अवयव सूर्य की गति के आधार पर प्रकट होते है परन्तु सूर्य को गत्यर्थ प्रेरणा प्रदान करने वाला अमूर्त काल ही है। उसे ही सृष्टि का वास्तविक कारण माना जाना चाहिए। काल का मूर्त अथवा व्यक्त रूप सृष्टि की प्रेरणा करता हुआ भी उसका मूल कारण नहीं कहा जा सकता। अत काल को ब्रह्म का पर्याय मानना युक्तिसंगत ही है। इसी आशय से अथर्ववेदीय काल सूक्त काल को परब्रह्म मानता हुआ उसी की महिमा का गान करता है।

37. भगवद्गीता 11.32 38. महा० वन० 313.118
39. वाक्यपदीय 3.9.3

24

# अथर्ववेद के सांमनस्य सूक्त

• डा० (सुश्री) विमला गेरा

[The *Sāmmanasya* hymns of the Aharvaveda are many and spread over several *kāṇḍas*. Truly representing the mundane approach of the Atharvaveda the *Sāmmanasya* hymns put an exculsive stress on the worldly happiness of the individual, the family and the society as a whole The hymns have linked this happiness with the unanimity of thought and action in the different members of the family and the various sections of the society It would be difficult to qualify these hymns as didactic ones, they are, on the other hand, a fine embodiment of poetry and sentimental expressions And, it is in a true poetic spirit that these hymns impressively convey a powerful message of oneness with all in the society Ed ]

वैदिक वाङ्मय मे अथर्ववेद का अपना अद्वितीय महत्व है। ऋग्वेद आदि तीनो वेद आमुष्मिक फल देने वाले हैं अर्थात् इन वेदों मे दिए गए मन्त्रो के द्वारा स्वर्गलोक की प्राप्ति आदि परलोक सम्बन्धी विषयो का प्रतिपादन किया गया है, परन्तु अथर्ववेद ऐहिक फल भी देने वाला है। जहाँ अन्य वेदों का सम्बन्ध वैदिक श्रौतकर्मों से अधिक है, वहाँ अथर्ववेद का सम्बन्ध लौकिक जीवन से अधिक है। इस जीवन को सुखमय तथा दु खविरहित बनाने के लिए जिन साधनो की आवश्यकता होती है, उनकी सिद्धि के लिए नाना अनुष्ठानो का विधान इस वेद मे किया गया है। अथर्ववेद मे भी अन्य वेदों की तरह ऋग्वेद के अनेक मन्त्रों की पुनरावृत्ति है। कुल बीस काण्डो मे विभाजित इस वेद मे सगृहीत मन्त्र आयु-वृद्धि, प्रायश्चित्त, पारिवारिक एकता, दुष्ट प्रेतात्माओ राक्षसो के निवारण तथा शाप के लिए हैं। कुछ मन्त्रो मे मारण-मोहन

उच्चाटन की क्रियाएं निहित हैं। कुछ सूक्त आध्यात्मिक भावो से परिपूर्ण हैं और अन्य कुछ मन्त्रो मे सरल काव्यात्मक भाषा मे सामान्य शिष्टाचार और जीवन के मूल सिद्धान्त भी निरूपित हैं।

अथर्ववेद के 'सांमनस्य सूक्त'[1] काव्य के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। कौशिक सूत्र[2] मे ये सूक्त मानसिक एकता उत्पन्न करने से सम्बद्ध कर्म के लिए निर्दिष्ट हैं। कौशिक सूत्रों के अनुसार कलहरत जनसमुदाय के चारो ओर जलपूर्ण अथवा सुरापूर्ण कलश घुमाया जाता है और उसे उनके मध्य उड़ेल दिया जाता है। पका हुआ अन्न खाया जाता है व सुरापन किया जाता है।[3] एक सूक्त[4] का उपाकर्मन् अनुष्ठान मे घी की आहुति देने के समय विनियोग बताया गया है।[5] एक अन्य सूक्त[6] का शान्त्युदक के अभिमन्त्रण मे विनियोग है।[7] कौशिक सूत्र[8] के अनुसार नवशाला-प्रवेश के अवसर पर जल-कुम्भ ले जाने के पश्चात् यजमान उपरोक्त सूक्त के एक मन्त्र[9] के उच्चारण के साथ शब्दोच्चारण करें।

'सामनस्य' सूक्तो मे सभी जनो मे समभाव तथा परस्पर सौहार्द की भावना व्यक्त की गई है। यह अभिलाषा प्रकट की गई है कि सब मिलकर सम-मन-भाव से कार्य करे। उनमे एक दूसरे के प्रति सहानुभूति हो और सब एक दूसरे से मधुर वाणी मे बोले। सर्वप्रथम परिवार मे 'सामनस्य' अभीष्ट है क्योंकि समाज का मूल परिवार ही है। अथर्ववैदिक लोग पारिवारिक वैमनस्य को देवताओ का प्रकोप समझते थे। वे मन्त्रो द्वारा परिवार मे सुख शान्ति के लिये देवताओ की प्रार्थना करते थे। वैदिक ऋषि के अनुसार पारिवारिक 'सामनस्य' के लिए सब सदस्यो का सम-मन भाव वाला होना अपेक्षित परस्पर समभाव के लिए मनुष्यो का सुधार आवश्यक है। सुधार का प्रारम्भ मनुष्य के हृदय के सुधार से होना चाहिये क्योंकि इसके बिना बाह्य सुधार से

1 अथर्ववेद III 30, V 1 5 VI 64, 73, 74, 94, 54 (52) व 99 (94)
2 कौशिक सूत्र 12 5
3 वही 12 6-9
4 अथर्व० III 30
5 कौ० सू० 139 1-7
6 अथर्व० VI 73
7 कौ० सू० 8.23
8 वही 23 1, 6
9 अथर्व० VI. 73 3

कुछ भी लाभ संभव नहीं। इस विषय मे अथर्ववेद का कहना है—'सहृदयम्'[10] हृदय के भाव की समानता अर्थात् दूसरे के दुख से दुःखी व सुख से सुखी होना। हृदय के सुधार के साथ मन का सुधार भी आवश्यक है। वेद कहता है—'सामनस्यम्'[11]—सबका मन शुद्ध और उत्तम भावनाओ से युक्त हो और परस्पर विद्वेष-भाव रहित मित्रता हो।

हृदय और मन के सुधार के उपरान्त व्यक्ति का बाह्य व्यवहार भी सुधरना चाहिये। उसे किसी के प्रति ईर्ष्या-भाव नही रखना चाहिये। किसी के धन, रूप, गुण आदि को देखकर ईर्ष्या करने से मनुष्य के हृदय मे एक आग-सी उत्पन्न होती है जो धीरे-धीरे ईर्ष्यालु व्यक्ति को नष्ट कर देती है। ईर्ष्या-वश व्यक्ति नीच से नीच कार्य भी कर लेता है। अत जिस प्रकार पृथिवी मरे हुए व्यक्ति के मन से भी अधिक मरे हुए अर्थात् शान्त मन वाली है और किसी से ईर्ष्या नही करती तथा जिस प्रकार मरणासन्न व्यक्ति का मन ईर्ष्या-रहित व शान्त होता है, उसी प्रकार लोगो का मन भी ईर्ष्या-शून्य व सहिष्णु होना चाहिये।[12] ईर्ष्या व द्वेष को त्याग कर एक दूसरे से उस प्रकार प्रेम करना चाहिये जिस प्रकार गौ अपने नवजात बछडे के साथ करती है—

'अन्यो अन्यमभि हर्यत वत्स जातमिवाघ्न्या।'[13]

परिवार मे सदस्यो के व्यवहार के विषय मे अथर्ववेद का मत है कि पुत्र व पुत्री को पिता के अनुकूल कर्म करने चाहिये। माता-पिता को पुत्र व पुत्री के उत्तम विचारो का अनुमोदन करना चाहिये और अच्छे कार्यों मे उन्हे प्रोत्साहित करना चाहिये। पति व पत्नि परस्पर मधुर व शांतियुक्त भाषण करें।[14] भाई अपने भाई व बहिन से द्वेष न करे तथा बहिन भी बहिन व भाई से द्वेष न करे। वे पैतृक सम्पत्ति के लिए एक दूसरे का अप्रिय न करें, एक दूसरे के शत्रु न बनें। परिवार के सभी सदस्य समान-गति व समान कर्म वाले बनकर, पारस्परिक विरोध व विद्वेष को त्याग कर, एक ही कार्य पारिवारिक उन्नति मे दत्तचित्त हो जाए।[15] उनमे परस्पर वैमनस्य न हो। सबका आचरण शुद्ध हो। कुटिलाचरण के कारण एक दूसरे के प्रति कटु शब्दो का प्रयोग न

10 अथर्व० III 30
11 वही III 30
12 वही VI 18 1-3
13 वही III 30 1
14 वही III 30 2
15 वही III 30,3

करें क्योंकि कटु शब्दों का प्रयोग करने वाले ईश्वर के कोप का पात्र बनते हैं।[16]

मिलकर कार्य करने का उपदेश देते हुए अथर्ववेद मे कहा गया है कि छोटे बड़ों का सम्मान करें। सभी गृहपति के आदेश का पालन करे और स्वार्थ छोड़कर घर के कार्य-सचालन मे अपना सहयोग दें।[17] उनमे परस्पर अनुराग हो। भोजन के समय सभी एक स्थान पर एकत्रित हो और उनका खान-पान एक जैसा हो। सभी समान सिद्धि के इच्छुक हो। सर्वदा उसी प्रकार मिलकर ईश्वरोपासना आदि शुभ कार्य करें जिस प्रकार विविध दिशाओं मे निकली हुई पहिये की अरायें एक ही केन्द्र बिन्दु मे मिली हुई होती हैं—

'सम्यञ्चोऽग्नि सपर्यतारा नाभिमिवाभित ।[18]

पारस्परिक एकमत व मित्रता एवं सुखी जीवन जीने के लिए क्रोध का त्याग भी आवश्यक है। क्रोध मे व्यक्ति विवेक-शून्य हो जाता है, उसे उचित अनुचित का कोई ज्ञान नही रहता। अत लोगो को चाहिए कि क्रोध को बल-पूर्वक दबाकर अपने हितैषी गुरुजनो की आज्ञा का अनुवर्तन करें और वाणी पर सयम रखें।[19] ऋषि की कामना है कि परस्पर मिलकर कार्य करने वाले एव समान उद्देश्य वाले व्यक्तियों के मनोभाव निरन्तर उसी प्रकार शुभ हो जिस प्रकार अमरत्व की रक्षा करती हुई दिव्य शक्तियो का मनोभाव शुभ होता है।[20]

उपरोक्त मन्त्रो म मुख्यतया परिवारिक समभाव के विषय मे कहा गया है। वैदिक ऋषियो को परिवार से बाहर भी समभाव अभीष्ट था। वे विमनस्क लोगो को सममनस्क बनाने के लिए वरुण, सोम, अग्नि, बृहस्पति, वसु और अश्विनी कुमार आदि देवताओ की प्रार्थना करते थे।[21] अथर्ववेद के अनुसार समाज मे समभाव के इच्छुक सभी व्यक्ति सम्यक ज्ञान सम्पन्न हो, उनके मन समान हो। वे अनुकूलो व प्रतिकूलो के साथ एकमत हो। वे पर-स्पर कटु शब्दो का प्रयोग न करें।[22] वे सब मिलकर एक ही कार्य की सिद्धि के लिए पुरुषार्थ करें। जिस प्रकार समान कार्य व ज्ञान वाले देवता यजमान

16 अथर्व० III 30 4, VII 54 (52) 2
17 वही III 30 5
18 वही III 30 6
19 वही VI 42 1-3; 43 3
20. वही III 30 7
21 वही VI 73 1, VII 54(52) 1
22. वही VII. 54 (52). 1-2

द्वारा दी गई हवि में से अपने-अपने भाग को जान कर उतना ही ग्रहण करते हैं, उसी प्रकार लोग भी द्वेष को त्याग कर परस्पर मिल कर कार्य करें और अपने इष्ट-फल को प्राप्त करने का प्रयत्न करें—

'स जानीध्वं स पृच्यध्वं स वो मनांसि जानताम्
देवा भाग यथा पूर्वे सजानाना उपासते ॥[23]

उनकी सभा समान हो। उनमे सबके समान अधिकार हो। सबके लिए नियम समान हो। उनके धार्मिक कर्म समान हो और अन्त करण भी समान हो। उनके कार्याकार्य के पर्यालोचन का विचार समान हो। उनके हृदय समान हो। वे दूसरो को अपने समान समझें, उनके सुख-दु ख को अपना सुख-दु.ख समझ कर उसमे भाग लें। सबके सकल्प एक समान शुभ हो, परस्पर विरोधी न हो। विचार, कर्म व अन्त करण की समानता के लिए सबके लिए एक ही प्रकार की हवि से यज्ञ किया जाए।[24] मिलकर कर्म करने वालो के शरीर समान रूप से स्वस्थ हो, उनके हृदय समान रूप से सवेदनशील हो, उनकी विचार-शक्ति समान रूप से विकसित हो, सब उत्तमोत्तम ज्ञान प्राप्त करने के लिए चेष्टा करें तो वे सब उत्तम सौभाग्य के पात्र बन सकते है। जिस प्रकार मित्र, वरुण आदि देवता आठ वसुओ से मिलकर और क्रोध न करते हुए एकादश रुद्र उनचास मरुतो से मिलकर जगत् के कार्य मे लगे रहते हैं उसी प्रकार उन्नति के अभिलाषी व्यक्ति वर्ण व जाति का भेदभाव त्याग कर परस्पर मिलकर एक कार्य मे दत्तचित्त हो।[25] इस प्रकार की एकता ही समृद्धि व कल्याण का मूल मन्त्र है। समभाव जनित एकता से लोग शत्रुभय से मुक्त होकर सभी कार्य सुचारू रूप से करते हुए अपना जीवन आनन्दमय बना सकते हैं।

पारस्परिक स्नेह व सद्भाव की वृद्धि के लिए समान मन, ज्ञान व विचारो से युक्त व्यक्तियो का एक के नेतृत्व मे कार्य करना अभीष्ट है। वे नेता के आदेश को मानें व कार्यों मे उसे अपना सहयोग दें। वे सभी अपने-अपने ज्ञान व शक्ति से नेता के बल को अभिवृद्ध करें।[26] विभिन्न व्यक्तियो मे जो आत्मिक व मानसिक बल हो उसके पोषण के लिए यथोचित उपाय किए जायें। उनका ह्रास न होने दिया जाए। उन सब की एक ही इच्छा हो—अपनी व दूसरो की उन्नति। सभी निरन्तर मिल-जुलकर एक ही स्थान पर रहें परस्पर कलह

23 अथर्व VI 64 1
24. वही VI 64 2-3
25 वही. VI 74 1-3
26. वही VI. 73.1

न करें। अपने नेता से वैमनस्य न होने दें। वे अपने नेता अथवा राजा से पृथक् होकर अन्य स्थान पर न जाएँ। नेता अथवा राजा उन्हें अपने प्रति अनुरक्त बनाए रखने के लिए सदा प्रयत्नशील रहें व देवताओं से भी इसके लिए प्रार्थना करें।[27]

एकता को बढ़ाने के इच्छुक नेता को लोगों के मन, कार्य व सङ्कल्पों को समान बनाने का पूर्ण प्रयास करना चाहिए। विभिन्न कार्यो मे लगे हुए सभी को एक ही कार्य की सिद्धि में लगाना चाहिये। इसके लिए आवश्यक है कि वह स्वय उत्तम हृदय एव शुभसङ्कल्पमय मन वाला हो। तभी वह लोगो के मनो को आकर्षित कर सकता है तथा उनका मार्ग-दर्शन कर सकता है। जब व्यक्ति अपने आचरण व शुभसकल्पो से दूसरो के मनों को आकर्षित करने की सामर्थ्य रखता है, तभी वह कह सकता है--

"मम चित्तमनु चित्तेभिरेत मम यातमनु वर्त्मानि एत।"[28]

'मेरे चित्तो के अनुकूल अपने चित्तो को बनाओ, मेरे अनुकूल चलते हुए मेरे मार्ग से चलो।'

उत्तम हृदय एव शुभ विचारो वाले व्यक्तियो के प्रति दैवी शक्तियां भी अनुकूल रहती हैं और उन्हें सर्वसमृद्धि प्राप्त कराती हैं।[29]

यह अथर्ववेद का समभाव का सदेश है। वेद के ये उदात्त विचार आज के स्वार्थी युग मे एकता व उन्नति के लिए विशेष रूप से ग्राह्य हैं। समभाव से निस्सन्देह प्रत्येक परिवार, जाति, समाज व राष्ट्र मे ही नही अपितु सम्पूर्ण विश्व मे बन्धुत्व की स्थापना हो सकती है।

---

27 अथर्व० VI 73.3

28. वही III.8.5-6, VI 94 1-2

29 वही VI.94.3, VII. 99(94) 1

# 25

# अथर्ववेदीयदेवीसूक्त विमर्श

कमला कान्त मिश्र

[The Devi Rātre *sūkta* of the Atharvaveda (IV-30) is also available in the Ṛgveda (X 125) The *sūkta* is variously interpreted as a hymn to speech as also a hymn to Devī. The present article has adopted the second interpretion The article finds that the Devī in the hymn is described as the supreme and ultimate reality Devi is Brahman itself She has been attributed with the powers to create, foster and destroy the universe In this connection the use of the verb-form *carami* is interestingly interpreted by the author The *skuta* has exerted a formative influene on the development of the cult of *śakti* in the later Purāṇas, the author concludes Ed ]

अथर्ववेद के चतुर्थ काण्ड का तीसवा सूक्त देवीसूक्त के नाम से प्रसिद्ध है। इस सूक्त मे केवल आठ मन्त्र हैं जो शाक्तदर्शन का आधार-स्तम्भ माने जाते हैं। ये मन्त्र देव्यथर्वशीर्ष एवं ऋग्वेद के दशवें मण्डल (सूक्त स० 125) मे भी पाये जाते हैं। इन मन्त्रो के देवता वागाम्भृण महर्षि की पुत्री सर्वशक्तिमयी वाग्देवी है। द्वितीय मन्त्र जगती छन्द में है, शेष सात मन्त्र त्रिष्टुप मे हैं।

इन मन्त्रों मे देवी को ही परब्रह्म परमात्मा के रूप मे माना गया है। देव्यथर्वशीर्ष मे कहा गया है कि—

"सर्वे वै देवाः देवीमुपतस्थुः,'कासि त्वम् महादेवीति ?
साऽब्रवीत् अहं ब्रह्मस्वरूपिणी मत्त प्रकृतिपुरुषात्मकं जगत् शून्यं
चाशून्य चेति।"

"सर्वं खल्विदं ब्रह्म", "पुरुष एवेदं सर्वं" इत्यादि श्रुतिवचन भी इसी ओर निर्देश करते हैं। "अम्बे, अम्बिके, अम्बालिके" इत्यादि मन्त्र द्वारा शुक्ल

यजुर्वेद मे देवी (अम्बिका) को सर्वोपरि सिद्ध किया गया है। ससार का सृजन करने में सर्वरूपा, पालन करने मे पालनी और सहार के समय रौद्री रूप धारण करने वाली ब्रह्मा, विष्णु, महेश इन त्रिदेवो से सतत आराध्या देवी जगदम्बा का सर्वशक्तिमत्ता के रूप मे ऋषियो ने पुराणो मे भी चित्रण किया है। वेदव्यास ने देवी भागवत के माहात्म्य वर्णन मे लिखा है--

"सृष्टौ या सर्वरूपा जगदवन विधौपालनी या च रौद्री,
सहारे चापियस्या जगदिदम खिलक्रीडन या पराख्या।
पश्यन्ती मध्यमाऽथो तदनुभगवती वैखरी वर्णरूपा।
साऽस्मद्वाच प्रसन्ना विधिहरिगिरिशाराधिताऽलकरोतु ॥

परा, पश्यन्ती, मध्यमा, वैखरी वाक्तत्त्व के इन चार रूपो मे भी देवी का ही चित्रण है। इस सर्वशक्तिमयी देवी को सर्वाधिष्ठात्री के रूप मे न केवल प्राचीन वैदिक साहित्य मे ही वर्णन हुआ है, अपितु ब्राह्मण ग्रथो मे भी इनके प्रभुत्व का यत्र-तत्र निरूपण हुआ है। शतपथ ब्राह्मण मे "अम्बिका ह वै रुद्रस्य भगिनी" कह कर अम्बिका को शिव से भी ऊँचा स्थान दिया है। अम्बिका ब्रह्मा, विष्णु और महेश तीनों से ऊपर है। उसी की इच्छानुसार ये तीनो भी अपने-अपने कार्य मे संलग्न हैं। मार्कण्डेय पुराणान्तर्गत दुर्गासप्तशती के दशवें अध्याय से स्पष्ट है कि अम्बिका महाकाली, महालक्ष्मी और महासरस्वती का समष्टि रूप है—

"एकैवाहं जगत्यत्र द्वितोया का ममापरा।
पश्यैता दुष्ट पय्येमव् विशन्त्यो मद्विभूतय ॥
तत समस्तास्ता देव्यो ब्रह्माणी प्रमुखालयम्।
तस्या देव्यास्तनो जग्मुरे कैवासीत्तदाऽम्बिका ॥" (दुर्गा 10/5-6)

"ब्रह्मवित् ब्रह्मैव भवति" इस श्रुति वचनानुसार वागाम्भृण ऋषि की पुत्री (वाङ्नाम्नी ब्रह्मविदुषी) अपने और परब्रह्मस्वरूपिणी देवी मे तादात्म्य (अभेद) मानती हुई इस सूक्त का दर्शन करती है—

अह रुद्रे भिर्वसुभिश्चराम्यहमादित्यैरुत विश्वदेवै
अह मित्रावरुणोभा विभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनोभा ॥ इत्यादि

वस्तुत "अह ब्रह्मास्मि" इत्यादि महावाक्य के समान यह मत्र भी महावाक्य है। इस महावाक्य के द्वारा प्रतिपादित किया गया है कि अम्बिका ही समस्त विश्व का सचालन करती है। एकादश रुद्रो, आठ वसुओ और बारह

आदित्यों के साथ चरण करने वाली अम्बिका ही है।[1] 'चरामि' पद यहाँ विशेष अर्थ रखता है क्योंकि "चर गति भक्षणायो" धातु से "चरामि" पद निष्पन्न है। जब अम्बिका को सृष्टि करने की इच्छा होती है तब सिसृक्षा बुद्धि से निखिल जगत् की सृष्टि करती है। जब एकान्तवास की इच्छा होती है, तब निखिल ब्रह्माण्ड को निगल जाती है। अतः "चरामि" पद प्रयुक्त है। यद्यपि 'विश्वदेव' कहने से ही सभी देवताओं का बोध हो जाता है, तथापि "ब्राह्मणवसिष्ठन्याय" से मित्र वरुण आदि का निर्देश किया गया है। अथवा "इद विष्णु विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्" मन्त्र की ओर निर्देश करती हुई अम्बिका स्पष्ट कर रही है कि अग्नि, वायु और सूर्य के रूप मे मैं ही निखिल ब्रह्माण्ड को आक्रान्त की हू। "विष्णु" पद "विष्लृ व्याप्तौ" धातु से निष्पन्न है जिसका अर्थ व्यापक होता है। "विष्णोति जगत् सर्वमितिविष्णु"। वस्तुत व्यापकत्व शक्ति अम्बिका मे ही है और सभी देव गण व्याप्य हैं। अम्बिका ही अग्नि, वायु और सूर्यरूप मे सर्वत्र व्याप्त है। इसी आशय को स्पष्ट करने के लिए इन्द्र, अग्नि एव अश्वि पद का सन्निवेश है।

"विष्णो हव्य रक्ष" (शु० य० स०) इस श्रुतिवचन के अनुसार यद्यपि "हव्य" पदार्थ निखिल जगत् के लिए है, तथापि कर्मकाण्ड जगत् मे यह हवनीय द्रव्य एव उपसर्ग द्रव्य के लिए प्रसिद्ध है। यज्ञिय द्रव्यों मे सोम का स्थान सर्वोपरि है। इसलिए द्वितीय मन्त्र के अन्तर्गत "अह सोममाहनस बिभर्मि" कहते हुए सोम की प्राथमिकता दी गई है। अथवा "अग्नि सोमात्मक जगत्" इस श्रुति के आधार पर पुन सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की बात दुहराई गयी है। वैसे तो "उमयासहित सोम शिव" अर्थात् उमा सहित भगवान् शंकर (सोम) की भी रक्षा एव पालन-पोषण देवी अम्बिका ही करती है। न केवल भगवान् शकर अपितु त्वष्टा (ब्रह्मा) एव पूषा का भी पालन-पोषण वही करती है। इस मंत्र से यह सिद्ध होता है कि ब्रह्मा, विष्णु और महेश अपने मे स्वतन्त्र नहीं है, अपितु उनका निर्देशन समष्टि अम्बिका से ही होता है।

"द्रविणोदा अग्नि" इस श्रुति के अनुसार धनाधिष्ठात्री देवता अग्नि को

---

1. नागेश भट्ट कृत दुर्गासप्तशती व्याख्या के अन्तर्गत देवीसूक्त की व्याख्या में कहा गया है कि देवी ही एकादश रुद्रों, आठ वसुओं और द्वादश आदित्यों के रूप मे चरण करती है अर्थात् ये सभी देवी की प्रेरणा से ही स्वकार्य मे प्रवृत होते हैं। (पृष्ठ 69)
अह सूक्तस्य वागाम्भृण यद्ब्रह्म जगत्कारणं तद्रूपा भवन्ती रुद्रेभिः रुद्रैः एकादशभि तदात्मना चरामि,। एवं वसु भिरित्येतदात्मना चरामीति योज्यम् ॥"

माना गया है । वह अग्नि भी अपने आप में स्वतंत्र नहीं है, प्रत्युत अम्बिका से ही प्रेरित है । "अहं दधामि द्रविणं हविष्मते" इत्यादि से यह सिद्ध है।

सम्पूर्ण राष्ट्र को धारण करने वाली, पालन करने वाली और सबों को ज्ञान देने वाली अम्बिका ही है ।[2] आदिशक्ति ही याज्ञिकों और यजमानों को धन-धान्य से युक्त करती है । यज्ञों में प्रथम-पूजा भी उसी की होती है । मंत्र कहता है —"प्रथमं यज्ञियानाम्"[3] अत एव स्मार्त्त सभी यज्ञों के अन्तर्गत कर्मारम्भ अम्बिका सहित गणेश पूजन से होता है । देवी की व्यापकता को स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि अखिल प्रपञ्च के अन्तर्गत जो कुछ होता है, वह सब अम्बिका के द्वारा ही होता है । जो कोई भोजन करता है, वह उसकी प्रेरणा से ही करता है । वेद भी उसका ही श्वास रूप है । सभी मनुष्यों और देवों की कामनाओं को वही पूर्ण करती है । इन्द्र को राक्षसो के विनाश के लिए वही धनुष प्रदान करती है । वह शरण मे आये हुए जीव मात्र का संरक्षण करती है । समस्त विषय की रचना भी वही करती है । अर्थात् संसार मे सृष्टि, स्थिति और विनाश उसकी ही प्रेरणा से सम्पन्न होते हैं ।

इस सूक्त के अनुसार देवी की व्यापकता दुर्गासप्तशती के पञ्चम अध्याय में "नमस्तस्यै" अधिकरण के अन्तर्गत सिद्ध की गई है जिसमे देवी को दुर्गा, विष्णुमाया, चेतना, बुद्धि, निद्रा, क्षुधा, छाया, शक्ति, तृष्णा, शान्ति, श्रद्धा, लक्ष्मी, तुष्टि, पुष्टि, मातृ एवं व्याप्ति आदि के रूप मे वर्णित किया है । शक्ति की महत्ता को स्वीकार करते हुए ही कहा गया है कि "शक्ति विना शिवोऽपि शव एव ।"

---

2. वृष्णि ऊर्मिरसि राष्ट्रदा राष्ट्र मे देहि
3. "अर्वा तस्य राष्ट्रदा राष्ट्रं मे दत्त ।"

—शुक्लयजुर्वेद 20.2-3 (महीधर एवं उवट भाष्य)